होगा। वहाँ की रमणीयता अवर्णनीय है। शिकार के लिये वहाँ अत्यन्त मनोरम भूमि उपलब्ध है, सुन्दर-सुन्दर घास से युक्त मैदान हैं, इस कारण विनोद एवं आनन्द की अनुभूति के लिये हम लोगों को अवश्य वहाँ चलना चाहिये'। यह सुनकर शिकार खेलने के लिये अत्यन्त इच्छुक उदयन ने अपनी स्वीकृति दे दी और शुभ मुहूर्त में जब जाने का आयोजन होने लगा तो उसी समय भगवत्कथापरायण, वीणा वादन में अत्यन्त चतुर, नारद अकस्मात् इधर-उधर घूमते वहाँ आ पहुँचे। राजा ने अत्यन्त विनीतभाव से उनका सत्कार किया और नारद ने भी नतमस्तक राजा को पारिजातपुष्पों की एक माला देकर चिरञ्जीवनी, स्वस्तिमती वासवदत्ता के लिये यह आशीर्वाद दिया कि 'तुमसे विद्याधरों का राजा कामदेव का अंशस्वरूप एक पुत्र उत्पन्न होगा'। साथ ही उदयन से बोले कि 'हे महाराज, युधिष्ठिर इत्यादि आपके पूर्वज मेरे मित्र थे, उन्हीं के प्रेमवश मैं यहाँ आया हूँ। बहुत शीघ्र ही तुम्हें महती समृद्धि प्राप्त होगी किन्तु अभी कुछ समय के लिये तुम्हें दुःख झेलना पड़ेगा, जिसके अन्त में तुम्हें सुख मिलेगा। फिर भी, हे धैर्यशालिन्, तुम धीरज न छोड़ना और न ही आत्महत्या करने की सोचना। तुम हिमालय पर्वत के समान गौरवशाली हो अतः भयानक विपत्ति में भी तुम्हें अडिग रहना चाहिये'। ऐसा कहकर नारद स्वर्ग की ओर प्रस्थान कर गये। उधर यौगन्धरायण आदि अपनी कार्य-सिद्धि की सम्भावना से उद्योग करते हुए कौशाम्बी से निकल कर सेना, सेवक वर्ग एवं वासवदत्ता के सहित उदयन को लावाणक ले आये। वहाँ पहुँचने पर उनकी सेना के घोड़े हिनहिना रहे थे; हाथियों के भार से पृथ्वी दबी जा रही थी; अगणित पैदल-हाथी, घोड़े तथा रथों के समूहों के चलने से पर्वत चूर्ण हुए जा रहे थे; बहुत से बाजे बज रहे थे। इस प्रकार लावाणक ऐसा प्रतीत हो रहा था मानो वह मन्त्रियों की अभीष्ट सिद्धि को अचिर भविष्य में प्राप्त होने की सूचना दे रहा है। वहाँ की विस्तृति अरण्यानी अनेक स्वरूपों (पशुओं) से परिपूर्ण तथा सैकड़ों हरिणियों से युक्त थी, फलतः एक सुन्दर युवती की भाँति सबका मन आकर्षित करने लगी।

**37.** एक दिन जब उदयन शिकार को चला गया तो गोपालक समेत यौगन्धरायण एकान्त में वासवदत्ता के पास गया और उसके भाई के माध्यम से उसे अपने कर्त्तव्य से अवगत करवाया। यद्यपि यह कार्य उसके लिये पति वियोग के कारण दुःखदायी था तथापि अपने पति की उन्नति की इच्छा से एक उच्च कुलाङ्गना

के रूप में उसने वैसा करना स्वीकार कर लिया। इसलिए अत्यन्त बुद्धिमान् मंत्री यौगन्धरायण ने अपनी रूपपरिवर्तनप्रक्रिया से वासवदत्ता के रूप को एक ब्राह्मणी का जैसा बना दिया और वसन्तक को एक काने लड़के तथा अपने आप को एक वृद्ध ब्राह्मण के रूप में परिवर्तित करके मगध देश की ओर चल पड़ा।

38. इधर इन लोगों के चले जाने पर रुमण्वान् ने उस आवास में आग लगा दी और चिल्लाने लगा कि 'हाय, वसन्तक के साथ देवी वासवदत्ता जल गईं'। थोड़ी देर बाद धीरे-धीरे अग्नि के शान्त हो जाने पर भी वहाँ के लोगों की चीखचिल्लाहट ने चिरकाल तक मनुष्यों के हृदय को अतिशय सन्तप्त बनाये रखा।

39. इधर यौगन्धरायण वासवदत्ता को आगे करके वसन्तक के साथ मगधाधिपति के नगर में पहुँचा और उद्यान में अवस्थित पद्मावती के पास उसके दूत के द्वारा यह संदेश भिजवाया कि आपसे मिलने के खिये एक ब्राह्मण बालिका, एक काना लड़का तथा उनके साथ एक ब्राह्मण बगीचे में आने की इच्छा से द्वार पर बैठा है। यह सुनकर राजकुमारी ने उसे अपने पास बुलवाया और पूछा—'हे ब्राह्मण, यह लड़की तुम्हारी कौन है? तुम कौन हो और यहाँ क्यों आये हो'? यौगन्धरायण ने उत्तर दिया 'देवि, यह आवन्तिका नामक मेरी कन्या है। इसका पति अत्यन्त व्यसनी है। नवयुवती होते हुए भी अपनी इस पत्नी को छोड़ कर कहीं चला गया है। इसलिये यहाँ से जाकर मैं इधर उधर उसे ढूँढ़ूँगा और जब तक खोज कर उसे यहाँ नहीं ले आता तब तक इसे आपके हाथों में धरोहर के रूप में निक्षिप्त कर रहा हूँ। इसका भाई काना लड़का भी यहीं रहेगा जिससे कि यह हम लोगों से अलग होकर अकेलेपन का दुःख अनुभव न करे। यदि आप मेरी यह प्रार्थना स्वीकार कर लेंगी तो मेरे उद्देश्य की लगभग आधी पूर्ति हो जायगी'। यह सुनकर पद्मावती के द्वारा समस्त बातें मान लेने पर यौगन्धरायण का मन थोड़ी देर के लिये अत्यन्त हल्का हो गया और वह अपने अभीष्ट की सिद्धि के लिये वहाँ से चलकर समयानुसार लावाणक लौट आया।

**पद्मावती के साथ विवाह**

40. इधर वासवदत्ता से सम्पर्क होते ही पद्मावती अत्यन्त प्रसन्न हुई।

उसका भारी सत्कार किया और काणवटु तथा वासवदत्ता के साथ उद्यान से घर आ गई। वहाँ उसने वासवदत्ता के लिये हर प्रकार की सुविधाओं का बड़ी सावधानी से प्रबन्ध कर दिया क्योंकि वह भी पद्मावती के समान ही सुकुमार थी। ऐसा लगता था मानों वह दैववशात् स्वर्ग से गिर पड़ी हो, या त्रैलोक्य में विहार करने की इच्छा से स्वर्ग से पृथ्वी पर उतरी हो, जो हाथ लगते ही मैली हो जायगी। वासवदत्ता को ऐसी अनुपम (रमणी) समझते हुए उसने (अपने परिचारकों से) शिष्टजनोचित विविध उपचारों के द्वारा दिन रात उसकी सेवा करवाई।

**41.** एक बार पद्मावती के शृंगार प्रसंग में वासवदत्ता ने एक ऐसी माला बनाई जो कभी मुरझाती नहीं थीं और ऐसा तिलक लगाया जो कभी फीका नहीं पड़ता था। यह कला उसने उदयन से सीखी थी। इन दोनों को देखकर पद्मावती की माता ने उससे पूछा कि ये माला-तिलक किसने बनाये है? इस पर उसने उत्तर दिया कि मेरे निवास स्थान पर आवन्तिका नामक एक ब्राह्मग कन्या रहती है, उसीने इन्हें बनाया है। उसने ऐसा सुनकर एकान्त में कहा कि जो इस प्रकार सर्वगुगसम्पन्न है वह मानुषी कदापि नहीं हो सकती। इसलिये और भी सम्मानपूर्वक इसकी रक्षा होनी चाहिये'। इस प्रकार हर तरह अपने अनुरूप सम्मान पाकर वासवदत्ता पद्मावती के पास सुरक्षित हो गई।

**42.** इस बीच उधर बहुत दूर तक शिकार करके सायंकाल उदयन जब लावाणक लौटा तो अपने निवास स्थान को भस्मीभूत देखकर तथा मन्त्रियों से वसन्तक समेत वासवदत्ता को जली हुई सुनकर बेहोश होकर पृथ्वी पर गिर पड़ा। पत्नी के जल जाने के समाचार ने उसके शरीर को उसी प्रकार जला डाला जैसे कि आग लकड़ी को जला डालती है। थोड़ी देर में जब उसे होश आया तो वह इस प्रकार विलाप करने लगा 'हे प्रिये, तुम मुझे निःसहाय छोड़कर कहाँ चली गईं? आओ! आओ! कुछ तो उत्तर दो'। इस प्रकार राजा जोर-जोर से चिल्लाता हुआ चारों दिशाओं में चित्रित जैसी, आँखों के सामने खड़ी जैसी, हृदय के अन्दर गड़ी जैसी, वासवदत्ता को पुकार-पुकार कर अत्यन्त करुगापूर्वक विलाप करने लगा तथा उसके वियोग से बेचैन होकर आत्महत्या करने के लिये उद्यत हो गया। किन्तु उसी समय उसे अपने विषय में कहे हुए नारद के वचन याद आ गये।

अतः उसे यह भासित होने लगा कि यह वियोग भी आगे शुभदायक होगा क्योंकि वह यह भी देख रहा था कि गोपालक और यौगन्धरायग विशेष दुःखी नहीं प्रतीत हो रहे, अतः सम्भव है वासवदत्ता जीवित हो और महामन्त्री यौगन्धरायग की नीति से उससे मिलन हो जाय'। ऐसा सोचकर उसने किसी प्रकार धैर्य धारण किया।

**43.** इधर लावाणक के दूतों से मगधराज ने वासवदत्ता के जल मरने का समाचार सुना और अपनी कन्या पद्मावती को उदयन की पत्नी बनाना चाहा। अतः राजा ने यह भाव यौगन्धरायण के पास सन्देश भेज कर व्यक्त किया। दूत के मुख से ऐसा सन्देश सुनकर उदयन ने भी अपनी स्वीकृति का प्रतिदूत भेजा जिसके द्वारा संदेश पाकर मगधाधिराज ने अपनी कन्या के प्रति स्नेह तथा अपने ऐश्वर्य के अनुरूप विवाह का समस्त आयोजन किया और अपने सब निकट-तम सम्बन्धियों तथा मित्रों को निमन्त्रित करने के लिये शीघ्र ही घुड़सवार भेजे। इधर उदयन ने भी वैसा ही किया इसलिये विवाह के निश्चय दिन पर वर तथा कन्या के दोनों पक्षों से आये हुए मेहमानों के, झूलें पड़े हुए हाथियों, ऊँटों तथा घोड़ों के शब्दों से गलियाँ गूँज उठीं। भिन्न-भिन्न प्रकार के बाजे बजाने वाले लोगों के पैरों से पृथ्वी हिलने लगी। भाँति-भाँति के चित्रों तथा पताकाओं से प्रत्येक भवन जगमगाने लगा। समस्त नगरी स्वर्ग के समान चमकने लगी। तरह तरह के उत्सव होने लगे। शुभ दिन के शुभलग्न आते ही शुभग्रहावलोकित वेला में नृत्य-गान-वाद्य पूर्वक बहुत सा दहेज तथा बहुत सी युवती क्षत्रिय दासियाँ देकर मगधेश्वर ने पद्मावती का पाणिग्रहण सम्पन्न कर दिया। इस समय उसके दिव्य अम्लान माला-तिलक को देखकर उदयन के मन में वासवदत्ता से वियुक्त होकर भी उससे मिलने की आशा लग गई अतः वह उसको किसी भी प्रकार भुला नहीं सका।

**44.** विवाह हो जाने पर मगधेश्वर ने एक विशाल प्रीतिभोज का आयोजन किया और उसमें समस्त निमन्त्रित व्यक्तियों को खीर, हलुआ, पेड़े, रबड़ी, जलेबी, छेने के रसगुल्ले, तिकोने (समोसे) लड्डू के साथ लपसी, पूड़ी, कचौड़ी, इमरती, मालपुआ, पापड़ तथा सिरका, अचार, इमली की कढ़ी इत्यादि विशिष्ट वस्तुओं का परिवेषण करवाया। हींग-जीरा इत्यादि विभिन्न बघारने की वस्तुओं से प्रचुर मात्रा

में घी डालकर छौंकी हुई तथा तरह-तरह की सुगन्धित मसाले की वस्तुओं यथा हल्दी, सौंफ, इलायची, धनिया, मिर्च, लौंग आदि से मिली हुई अरहर, उड़द, मूँग, मोठ, चने तथा मटर की दालें खिलवायीं। अजवाइन से छौंकी अरवी, मसाला भरे हुए कड़ुए करेले; परवल, लौकी, सोया, पालक, बथुआ, तुरई, मूली, कुम्हड़ा, सेम, कुँदरू, बैंगन इत्यादि के शाक तथा स्वदिष्ठ चावल, रोटी, दही-बड़े इत्यादि भिन्न-भिन्न प्रकार के वर्णनातीत षड्रस व्यञ्जनों एवं ऋतुफलों के अतिरिक्त उस समय प्राप्त होने वाले अन्य फलों तथा अँगूर, अनार आदि के रसों से समयानुसार समस्त पदार्थों को सुस्वादु बनवा कर मूली इत्यादि उपदश्य (काटकर खाये जाने वाले) पदार्थों के के साथ भोजन करवाया। जब सब लोगों का खाना-पीना समाप्त हो गया तो चतुर यौगन्धरायण ने अपने भेद के खुल जाने के भय से मगधेश्वर से कहा कि उदयन आज ही यहाँ से जायँगे, इसलिये आज ही हम लोगों को जाने की अनुमति दे दें। ऐसा कहने पर मगधेश्वर ने कन्या के स्नेह पाश में बँधे होते हुए भी पद्मावती को विदा कर दिया। अतः उदयन पद्मावती को डोली में बैठा कर अपनी सेना समेत लावाणक आ गये और दूसरे दिन अत्यन्त सम्मानपूर्वक समस्त मेहमानों को विदा कर दिया।

### कौशाम्बी वापिस आना

45. इधर सेना के पीछे-पीछे वेष बदले वसन्तक को आगे करके वासवदत्ता भी पद्मावती के घर से निकल कर लावाणक आ गई और शाम को गोपालक के घर में प्रविष्ट हो गई। वहाँ उसके भाई ने उसका अत्यन्त सम्मान किया। वह उससे मिला और गले लगाया। रोती हुई वासवदत्ता के दुःख दूर करने के लिये ज्यों ही रुमण्वान् के साथ यौगन्धरायण ने प्रयत्न करना चाहा त्यों ही पद्मावती के पास से आये हुए अन्तःपुर के सेवकों ने कहा—'हे देवि, हम लोगों के इधर चले आने पर आवन्तिका राजमहल छोड़कर यहाँ आ गई है और राजकुमार गोपालक के घर में है'। यह सुनकर पद्मावती को कुछ सन्देह हुआ। उसने उन लोगों को वहाँ भेजा और उदयन के सामने उसके लिये यह सन्देश कहलवाया कि 'आवन्तिके, तुम मेरे पास धरोहर के रूप में हो इसलिये तुम्हें अन्यत्र रहने की कोई आवश्यकता नहीं। मैं जहाँ हूँ, वहीं पर तुम्हें आ जाना चाहिये'।

46. वह सुनकर जब वे लोग चले गये तो पद्मावती के माला और तिलक

को देखकर राजा ने उससे पूछा कि इनको किसने बनाया है ? यह सुनकर पद्मावती बोली कि 'मेरे घर में एक ब्राह्मण ने जो धरोहर के रूप में आविन्तका नाम की कन्या रखी है उसी की यह उत्कृष्ट कला है'। यह सुनकर उदयन ने सोचा कि वह अवश्य ही वासवदत्ता होगी, और वह गोपालक के घर गया। वहाँ द्वार पर सेवक बैठे थे। भीतर देवी, गोपालक, दो मन्त्री तथा वसन्तक वर्तमान थे। अन्दर जाने पर उदयन ने अपने वियोग से अत्यन्त पीले शरीर वाली, दुबली-पतली, क्षीणचन्द्रमा की कला के समान वासवदत्ता को देखा। एक दूसरे को देखते ही दोनों बहुत दुःखी हुए और बड़ी देर तक रोते रहे। उन दोनों की ऐसी दशा देख कर यौगन्धरायण की भी आँखों से आँसू बहने लगे, गला रुंध गया। इस प्रकार चारों ओर जब कोलाहल सा मच गया तो पद्मावती बहुत घबराई। वह भी वहीं आ गई एवं सारी घटना सुन कर अत्यन्त दुःखित हुई। वासवदत्ता ने पद्मावती के सामने अपने आप को खूब धिक्कारा और यह कह कह कर कि 'अपने पति को अत्यन्त दुःख देने वाली मुझ जैसी के जीवित रहने की क्या आवश्यकता है', हार्दिक कष्ट का अनुभव किया।

**47.** इस प्रकार अपने आप को धिक्कारती हुई वासवदत्ता को देखकर यौगन्धरायण ने कहा—'पद्मावती की प्राप्ति से ही तुम्हारे साम्राज्य की पुनः प्राप्ति सम्भव थी, इसीलिये मैंने ऐसा किया'। इस प्रकार उदयन को विश्वास दिलाकर अपनी निःस्वार्थ भक्ति प्रमाणित करने के लिये पूर्व की ओर मुख कर के बैठ कर यौगन्धरायण बोला—'हे लोकपालो, यदि मैंने यह सब काम राजा के प्रति शुभकामना से किया है और देवी वासवदत्ता सर्वथा विशुद्ध है तो आप लोग इसका स्पष्टीकरण करें जिससे कि आप लोगों की बातों को प्रमाण मानकर राजा को हर प्रकार का विश्वास हो अन्यथा मैं अभी ही अपने शरीर को जलती हुई आग में झोंक कर भस्म कर दूँगा'। इस प्रकार लोकपालों को अपने और राजशुभेच्छा का मध्यस्थ बनाकर जब यौगन्धरायण चुप हो गया तो आकाशवाणी हुई कि 'हे राजन्, तुम धन्यवाद के पात्र हो जिसका यौगन्धरायण जैसा मन्त्री है और इस प्रकार की सर्वथा विशुद्ध पत्नी है'।

**48.** यह सुनकर गोपालक के सहित उदयन ने यौगन्धरायण से कहा—'हे मन्त्रिन्, तुम धन्य हो जिसने अपनी नीतिशक्ति के बल से पद्मावती को अपने

अनुकूल करने के लिये मगध जाकर भोजन-उपवास आदि की उपेक्षा करते हुए यथाभिलषित काम किये और वासवदत्ता तथा अपने चरित्र को इतना उदात्त प्रदर्शित किया। इस प्रकार यौगन्धरायण के चरित्र की सर्वथा प्रशंसा करते हुए उदयन ने गोपालक के घर से वासवदत्ता को अपने आवास में बुलवाया और साक्षात् रति तथा निर्वृति की तरह वासवदत्ता और पद्मावती के साथ निर्भय होकर लावाणक में प्रसन्नतापूर्वक रहा।

**49.** दूसरे दिन स्नानानन्तर नवीन वस्त्र धारण करके उदयन ने भोजनादि दैनिक कृत्य किये और एकान्त में गोपालक, रुमण्वान्, यौगन्धरायण तथा वसन्तक को बुला कर उनके साथ निश्चिन्त भाव से तरह-तरह की बातें करता रहा। इसी बीच यौगन्धरायण ने कहा—'महाराज, मन से पति की हितकामना करना ही उत्तम पत्नी का लक्षण है; केवल यही नहीं कि वह पति के लिए वह करे, जो उसे अच्छा लगे। इसी प्रकार राज्यभार का समुचित रूप से वहन करना तथा राजा की इच्छा-नुकूल ही समस्त कार्य करना सेवकों का लक्षण है। इसी कारण शत्रुस्वरूप मगधराज के साथ सन्धि करने की इच्छा से तथा समस्त पृथ्वी को जीत लेने की अभिलाषा से आपके आश्रित हम लोगों ने ऐसा प्रयास किया था। अतः हे महाराज, आपके प्रति भक्ति के कारण असह्य वियोग को सहन करने वाली देवी वासवदत्ता का इसमें कोई अपराध नहीं। उसने तो आपका पूर्ण उपकार ही किया है'। यह सुन-कर उदयन ने कहा—'हे मन्त्रिन्, मैं तुम्हारी सारी चतुरता को जानता हूँ। देवी वासवदत्ता के शील और औदार्य को भी मैं अच्छी तरह जानता हूँ। फिर भी मैंने तुम्हारे ऊपर प्रेम के कारण जो कुछ भी अनर्गल कहा हो, उस पर ध्यान न न देना'। इसी प्रकार की और भी बहुत सी बातें करते-करते उस दिन को राजा ने उनके साथ बिताया।

**50.** दूसरे दिन मगधराज ने एक दूत भेजा। उसने आकर उदयन से कहा कि 'तुम्हारे मन्त्रियों ने हमें ठग लिया। किन्तु अब तुम्हें ऐसा करना है जिससे कि पद्मावती के कारण हम लोगों का जीवन दुःखमय न बन जाय'। उदयन ने ऐसा सुन-कर उस दूत को पद्मावती के पास भेज दिया। उसने भी अत्यन्त विनम्रता पूर्वक दूत को अपने पास बैठाया और उससे अपने माता-पिता का कुशल समाचार पूछा। दूत ने पद्मावती से सारी कुशलमय बातें कहीं और उसके पिता की ओर

से बोला कि 'हे पुत्रि, तुमको ये लोग धोखा देकर ले गये हैं। उदयन एक अन्य स्त्री पर आसक्त हैं। अतः तुम्हारी चिन्ता में मैं रात-दिन घुला जा रहा हूँ।' यह सुनकर पद्मावती दूत से बोली कि हे दूत, मेरी ओर से पिता जी तथा माता जी से कहना कि 'दुःख का यह लेशमात्र भी विषय नहीं है। उदयन मेरे उपर अत्यन्त कृपालु हैं। वासवदत्ता भी मेरे साथ बहिन का जैसा स्नेह-पूर्ण व्यवहार करती है। इसलिये आप लोगों को लेशमात्र भी शोक न करना चाहिये'। इस प्रकार प्रति-सन्देश लेकर जब दूत मगध पहुँचा तो पद्मावती के समाचार को सुनकर मगधराज बहुत प्रसन्न हुआ और वासवदत्ता के प्रति अपना परम सन्तोष प्रकट किया। इधर चण्डमहासेन ने भी पद्मावती के प्रति अपना अपरिमित स्नेह दूत के द्वारा अभिव्यक्त किया। इस प्रकार दोनों श्वशुरों के सन्तुष्ट हो जाने पर उदयन अत्यन्त प्रसन्न हुआ और यौगन्धरायण से सलाह करके दूसरे दिन अत्यन्त वृद्ध होते हुए भी महा-बलशाली (भारी सेना से संयुक्त), मगध (चारण) वंशी होते हुए भी दूसरों की प्रशस्ति न गाने वाले, पद्मावती के पिता से विदा लेकर अन्यत्र दुर्लभ विविध प्रकार के धन-धान्य से सम्पन्न पृथ्वी वाले मगध देश से अपनी राजधानी कौशाम्बी की ओर चल पड़ा।

जहाँ पर विशुद्ध वस्त्र ओढ़े, कानों में बाला पहने, स्तुति करने वाली स्त्रियाँ पार्वती की स्तुति कर रहीं थीं। कहीं-कहीं पर अध्यापिकायें (यजुर्वेद की) कठशाखा तथा ऋग्वेद का अध्ययन करने वाली छात्रियों को पढ़ा रहीं थीं तो दूसरी जगह नगर की पतिपुत्रवती स्त्रियों का वर्ग निःसन्तान स्त्रियों को आश्वासित कर रहा था। उस नगरी की स्त्रियाँ रति से भी अधिक सुन्दरी थीं जिनके रूप के आगे लक्ष्मी तथा पार्वती का भी रूप हास्यास्पद प्रतीत हो रहा था। वहाँ की स्त्रियों का पातिव्रत्य और उनकी सुशीलता अपनी शीतलता से अग्नि की उष्णता को भी दूर कर रहे थे। सामाजिक नियमों का निरूपण करने वाली वहाँ की विदुषी स्त्रियाँ मनुस्मृति के निर्माता मनु की पत्नी (शतरूपा) को भी तिरस्कृत कर रही थीं। वह नगरी धार्मिक वृत्ति वाली स्त्रियों (वृषली) से पूर्ण होती हुई भी वृषली स्त्रियों से रहित थी। गोपी (ग्वालिनी, गायों का पालने वाली) होती हुई भी जो अश्वपालिका (घोड़े पालने वाली) भी थीं। जहाँ सुन्दर स्त्रियाँ थीं किन्तु कर्कश स्वभाव वाली (अवामा =अकुटिला) बहुत स्त्रियाँ न थी। वे शिव (कल्याण) से युक्त थीं किन्तु पार्वती नहीं थीं। यद्यपि वहाँ गौरियाँ (गौरांगनाएँ या पार्वती) विद्यमान थीं किन्तु

वहाँ पर काली की पूजा की जा रही थी। वहाँ पर सुन्दर नासिका वाली स्त्रियाँ थीं किन्तु कोई भी व्यक्ति अकर्मण्य (अन्+आसिका) नहीं बैठा रहता था। सुन्दर चरणों वाली स्त्रियाँ वहाँ थीं किन्तु नगरी स्वयं पंगु (न चल सकने वाली) थी। दाक्षी (पाणिनि की माता) के अभाव में भी वहाँ पर चतुरता (दाक्षी) व्याप्त थी। क्षत्रिय और वैश्यों (अर्य) की अनेक व्यक्तियों के द्वारा वरण करने योग्य कन्याओं के होते हुए भी वहाँ विवाह योग्य (तथापि अविवाहित) बहुत स्त्रियाँ न थी। पशुशाला में बहुत से हाथी और पारसी घोड़े बँधे थे, पैरों में बँधी हुई उनकी जंजीरें बज रही थीं। घरों में पली हुई हिरनियाँ खुरों से अपने कानों के पार्श्वभाग खुजला रही थीं। सौ-सौ रुपयों में मोल ली हुई बड़े-बड़े थनों वाली गायें तथा बड़ी-बड़ी भैंसें और बच्चों से युक्त बकरियाँ वहाँ वर्तमान थीं। देवमणि (गर्दन पर बालों से बना एक शुभलक्षण) आदि से युक्त, सौभाग्यलक्षणमण्डित उदरभागवाली घोड़ियाँ थीं जो दो-दो ऊँट देकर बदली हुई थीं। सदा गतिशील (अथवा वायु—सदागति—की सम्मुखीन) होते हुए भी वे अपने मालिक को छोड़कर अन्य स्वामियों से पराङ्मुख थीं (अपरपति=पश्चिम दिशा का स्वामी वरुण; वायव्य कोण की ओर उन्मुख होते हुए भी पश्चिम से पराङ्मुख)। ऐसी वे घोड़ियाँ हवा से बातें करती हुई (सदा+नभोग+मयीभिः) अथवा दान और भोग से बनी हुई (स+दान+भोग+मयीभिः) जैसी प्रतीत हो रहीं थीं।

थोड़े ही दिनों में उदयन ने अपनी पत्नियों के साथ अपनी राजधानी में प्रवेश किया। वहाँ हजारों लाल झंडियाँ लगी हुई थीं। द्वारों पर मंगलकलश रखे हुए थे। बहुत से नागरिक-जन अत्यन्त प्रसन्नतापूर्वक आलाप कर रहे थे। सड़कों पर खस और चन्दन से मिश्रित जल छिड़क दिया गया था। इससे चारों ओर कीचड़ हो गया था। राजा के रथ को छः घोड़े खींच रहे थे। बाईं ओर उसकी स्त्रियाँ बैठी थीं। वसन्तक आदि उसके समस्त हितैषी उसके साथ थे। पौर-कन्यायें उनके ऊपर मांगलिक लाजा तथा फूल बिखेर रही थी। तरह-तरह के बाजे बज रहे। मागध लोग चारों ओर जयघोष कर रहे थे। सभी सहयोगी लोग राजा को चारों ओर से घेरे हुए थे।

**51.** वहाँ की स्त्रियाँ अपनी बालों की चोटियों के कारण ऐसी लग रही थीं मानों उनके पीछे साँप लटक रहे हों। उन्होंने अपनी अपनी इच्छानुसार लाल, गुलाबी, नीली, तथा छींट की साड़ियाँ पहन रखी थीं। अत्यन्त कोमल एवं मृदु-

भाषिगी वे स्त्रियाँ उदयन के पत्नीप्रेमसौजन्य को पतिम्वरा कन्याओं से वर्णित कर रही थीं। वहाँ के नरवृषभ महिष होते हुए भी बछड़ों को जन्म देते थे (विरोधालंकार; अर्थात् 'श्रेष्ठनर होते हुए भी अपनी पत्नियों से अत्यन्त प्रेम करते थे एवं धर्म करने वाले थे')। उस नगरी में सभी लोग अपने प्रातिभज्ञान (प्रतिभा= नये-नये विषय खोजने वाली बुद्धि) से ब्रह्म का चिन्तन करते थे, साथ साथ बैठकर गोष्ठियाँ करते थे, गीता का गान करते थे, सुन्दर सुन्दर शब्दालंकार तथा छन्दों का निर्माण करके प्रसाद (प्रसन्न कर देने वाले) गुण तथा हास्यरस से पूर्ण सुमधुर भाषा द्वारा सब का मनोरंजन करते थे। वहाँ की स्त्रियाँ तर्कशास्त्र तथा गीता, उपनिषत् एवं ब्रह्मसूत्रों से सम्बद्ध साहित्य विषयक आलोचना करती थीं। शरीर धारिणी होती हुई भी वे लड़ाई नहीं करती थीं। 'अजतनया' (ब्रह्म की कृतियाँ) होते हुए भी वे वस्तुतः 'अनजातनया' थीं क्योंकि उनमें नीति और आचार सुप्रतिष्ठित था (अन् + अजात + नय) और इस दृष्टि से वे छाग-पुत्रियों (अज + तनया) की भाँति नहीं थीं। कुछ ऐसी पुत्रवती (निर् + जरायु + तनय) नारियाँ भी थीं जिनके कुछ दिन (द्वयहीन=दो दिन का), कुछ मास या कुछ वर्ष(द्विसमीन=दो वर्ष का) की संतानें थीं और जो सहस्रों प्रकार की नीतियों में निपुण (निर्जर+अयुत+नय) थीं। युवतियाँ थीं, वृद्धाएँ थीं, युवावस्था में ही वार्द्धक्य का आभास देने वाली स्त्रियाँ थीं, कुआँरी कन्याएँ थीं और दासियों (या रक्षिकाओं) से युक्त गृह-पुरन्ध्रियाँ भी थीं, जिन सब के कारण वह नगरी विश्वामित्र के द्वारा रचित कृत्रिम स्वर्गपुरी का उपहास करती हुई सी प्रतीत होती थी।

## तृतीय विलास

### उदयन का सिंहासनारोहण

52. एक दिन राजा अपने सभामण्डप में बैठा हुआ था। उसी समय एक ब्राह्मण द्वार पर आया और चिल्लाने लगा, 'महाराज, अनर्थ हो गया! अनर्थ हो गया!! विविध प्रकार के पशुओं को शरण देने वाले जंगल में पापी गोपालकों ने अकारण ही मेरे लड़के का पैर काट डाला'। यह सुनकर राजा ने दो-तीन गोपालकों को बुलाया और उनसे उस दुःखद घटना के विषय में पूछा तो उनमें से एक ने इस प्रकार विस्तार सहित उत्तर दिया—'हे महाराज, हम लोग राजा एवं राज्याधिकारी आदि बन कर खेल रहे थे। खेल में हम लोगों ने सोम नामक गोपालक को राजा बना दिया था। उसकी आज्ञा हम सब लोग अनिवार्य रूप से मानते थे। उसी मार्ग से यह ब्राह्मण का लड़का निकला। यह हमारे राजा को बिना प्रणाम किये हुये ही जा रहा था। अतः इससे कहा गया कि—आओ, हमारे राजा को प्रणाम करो। पर इसने हम लोगों की अवमानना की और हँसता हुआ आगे चला गया इसलिये इस उद्दण्ड को शिक्षित करने के लिये हम लोगों ने अपने राजा की आज्ञा से इसका पैर काट डाला है'। राजा ने इस बचपने एवं मूर्खता से भरे कृत्य के लिये उन ग्वालों को बहुत डाँटा और प्रभूत स्वर्ण, रत्न एवं भूमि आदि प्रदान करके ब्राह्मण की क्षतिपूर्ति करने के बाद सब को बिदा किया। उन सबके चले जाने के बाद यौगन्धरायण ने राजा से एकान्त में कहा—'महाराज अवश्य ही उस स्थान में कोई निधि गड़ी हुई है जिसके प्रभाव से यह थोड़ी गायों का स्वामी (सोम नामक) गोपालक भी इस प्रकार अधिकारपूर्वक बोलने लगा। अतः शीघ्र ही वहाँ चलना चाहिये'। मंत्री के द्वारा ऐसा कहे जाने पर राजा ने (घटना का वर्णन करने वाले) गोपालक को आगे किया और मन्त्री तथा सेना के साथ वहाँ जाकर ज्यों ही भूमि की देख-भाल करके मजदूरों से खुदवाया त्यों ही बहुत बड़े पहाड़ की आकृति का एक यक्ष नीचे से निकला और इस प्रकार बोला—'हे राजन्, अपने पितृ-पितामहों के द्वारा गाड़ी हुई इस निधि को स्वीकार करो'। ऐसा

कहने पर उदयन ने उसकी पूजा की और पूजा स्वीकार करने के अनन्तर वह यक्ष अन्तर्धान हो गया। इसके अन्तर्धान होते ही उस गड्ढे से एक सिंहासन समेत प्रचुर निधि प्रकट हुई। उदयन ने सिंहासन समेत उस संपूर्ण निधि को ले लिया और समस्त गोपालकों के साथ कौशाम्बी आकर प्रजावर्ग के दुन्दुभि शब्दों के साथ उस निधि को अपने महल के भीतर स्थापित करवा दिया। मन्त्रियों ने भी इसे राजा के कल्याण का प्रारम्भ समझा और अत्यन्त उत्सव पूर्वक उस दिन को व्यतीत किया।

53. दूसरे दिन उदयन का मन जानने की इच्छा से यौगन्धरायण ने उससे कहा—'महाराज, कुलक्रम से चले आते हुए इस सिंहासन को आपने पाया है। अतः इसके उपर आरूढ़ होकर इसे कृतार्थ कीजिये'। यह सुनकर उदयन बोला—हमारे पूर्वजों ने समस्त पृथ्वी को जीतने के बाद इस सिंहासन पर आरोहण किया था, अतः एकदम इस पर कैसे आरोहण किया जा सकता है? इस प्रकार एक कुलीन व्यक्ति के अनुरूप उदयन की बात सुनकर उसके मन्त्री ने उसकी अत्यन्त प्रशंसा की और दिग्विजय हेतु उद्योग करने के लिये संनद्ध होने की सलाह दी। इसलिये दिग्विजय की निर्विघ्न परिसमाप्ति के लिये उदयन ने भगवान् शंकर के आराधनार्थ तीन दिनों तक घोर तपस्या की जिससे शंकर अत्यन्त सन्तुष्ट हुए और रात्रि के अन्तिम भाग में राजा को निर्विघ्न दिग्विजय तथा शीघ्र ही समस्त विद्याधरों के स्वामी पुत्र की प्राप्ति का निर्देश किया। इसके उपरान्त शंकर की कृपा से परिपूर्ण तपस्या से उत्पन्न होने वाली कृशता के कारण अत्यन्त शोभायमान एवं प्रजा जन के द्वारा नमस्कार योग्य राजा ने प्रातःकाल उस स्वप्न को अपने मन्त्रियों से तथा व्रत और उपवास के कारण और भी अधिक सुन्दर लग रहीं पद्मावती एवं वासवदत्ता से कहा तथा हर प्रकार के उत्सवों में लगी हुई नागरिक जनता के साथ व्रत की पारणा की।

54. दूसरे दिन यौगन्धरायण राजा के पास जाकर बोला—'हे महाराज, आप धन्य हैं, जिनसे भगवान् शंकर इतने प्रसन्न हैं। इसलिये अब अपने शत्रुओं को पराजित करके अपने भुजबल से उपार्जित की हुई लक्ष्मी को तथा अपने पूर्वजों द्वारा भूमि में गाड़े हुए, बहुत दिनों से नष्ट, अब उपलब्ध, इस कोष और सिंहासन को ग्रहण करें'। जब मुख्यामात्य ने उदयन से ऐसा कहा तो भयानक बाणों की

वर्षा करने वाले तथा अपने क्रोध से अत्यन्त पापी मनुष्यों के विनाशकर्ता राजा ने प्रामागिक वाणी बोलने वाले पुरोहितों के द्वारा निर्दिष्ट शुभ दिन पर दिग्विजय का प्रयाण घोषित कर दिया और यात्रा की हलचल में विजय-सूचक शुभशकुनों के दर्शन से अत्यन्त प्रसन्न हुआ। उसने असंख्य हाथी, घोड़ों, पैदल, धनुर्धारी, खड्गहस्त योद्धाओं तथा भालों, फरसों, साँगों आदि को धारण करने सैनिकों से सुसज्जित होकर क्रमशः पूर्व आदि दिशाओं को जीता और वहाँ रहने वाले कुछ कठोर दुष्ट राजाओं को सर्वथा नष्ट करते हुए उद्दण्ड प्रतिद्वन्द्वियों तथा शत्रु म्लेच्छों के गलों को अपनी तीव्र तलवारों से काट-काट कर उनके टुकड़े-टुकड़े कर दिये। यवनों के असंख्य घोड़ों को अपने भयानक हाथियों से कुचलवा डाला और चमचमाती हुई अपनी तलवार से अन्य शत्रुओं के भी शिर काट-काट कर उन्हें शत्रुसेना के उष्ण रक्त से परिपूर्ण समुद्र में डुबा दिया। फलतः उसके भय से समस्त शत्रु काँपने लगे और हाथियों तथा सैनिकों की प्रतिध्वनि केवल गिरिगुफाओं में सुनाई देने लगी।

**55.** इस प्रकार अपनी विशाल सेना रूपी समुद्र की तरंगों (के वेगयुक्त प्रसार) से अनेक राजाओं के बाहुबल विषयक दर्प को मिटा कर अपने प्रतिद्वन्द्वियों को उखाड़ फेंकने वाले उदयन ने समस्त वसुधा को जीत लिया और अपनी कीर्ति को चारों ओर फैलाकर कौशाम्बी लौट आया। वहाँ पर अपने स्वामी के विजयोत्सव में फहराती हुई पताकायें ऐसी प्रतीत हो रही थी मानों समस्त राजधानी अपने हाथों को उठाकर नाच रही हो। चारण लोग गान कर रहे थे और बन्दीजन स्तुति कर रहे थे। कायर पुरुष ईर्ष्या कर रहे थे। विद्वान् लोग आशीर्वाद दे रहे थे। वहाँ रहते हुए राजा ने विनम्र राजाओं को उनका राज्य सौंप दिया और मांगलिक वाद्यघोष के द्वारा, मुख्यमन्त्री तथा सन्तोषित लोकपालों के साधुवादों के साथ निजकुलोचित सिंहासन पर आरूढ़ हो गया। समस्त पृथ्वी की विजय के अनन्तर उपार्जित की हुई सम्पत्ति को इन्द्र के समान उस राजा ने निर्लोभ होकर सत्कार पूर्वक ब्राह्मणों में वितरित कर दिया। इस महोत्सव पर समस्त सेवक वर्ग कृतकृत्य हो गये।

**56.** इस प्रकार कौशाम्बी में रुमण्वान् तथा यौगन्धरायण की सहायता से राज्यभार धारण करके उदयन ने मृदंग, वंशी तथा वीणा आदि विविध वाद्य बजाने वाले लोगों के साथ विनोद करते हुए, कभी वासवदत्ता एवं अपने अन्य

अनुजीवी सभ्य संगीताचार्यों के साथ स्वयं वीणा बजाते हुए, तो कभी कमल नेत्र-वाली पद्मावती के साथ चतुर गायकों के मधुरस्वरों से आकृष्ट मन से संगीत सुनते हुए समय व्यतीत किया। इस प्रकार कभी उसने भिन्न-भिन्न विद्वानों के साथ शास्त्रागार का मन्थन किया और कभी विशाल वक्षःस्थल वाले एवं बड़े-बड़े पहलवानों को परास्त कर देने वाले उस अत्यन्त शक्तिशाली उदयन ने लँगोट पहन कर अखाड़े में बड़े-बड़े पहलवानों के साथ मल्लयुद्ध किया।

**57.** इस प्रकार समस्त सुखोपभोग-पूर्वक अर्थ और धर्म सम्बन्धी कार्य करते तथा सभामण्डप में बैठे हुए उदयन के पास एक बार नारद आये और उसके विनम्र आतिथ्य को स्वीकार करके बोले—'हे उदयन, शंकर और विष्णु के आराधक एवं पितृपूजक पाण्डु इत्यादि तुम्हारे पूर्वज मेरे प्रेम-पात्र थे। उनके सम्बन्ध से तुम मेरे अत्यन्त प्रिय हो। इसलिये मैं तुमसे एक अत्यन्त मांगलिक बात कहता हूँ, सुनो। प्राचीन समय में रति ने काम की उत्पत्ति के लिये शंकर की बार बार स्तुति की। तब शंकर ने एकान्त में रति से ऐसा कहा कि अपने अंश से भूमि पर उतर कर पुत्र की इच्छा करती हुई सती मेरी आराधना करके स्वयं काम को उत्पन्न करेगी। अतः चण्डसेन की कन्या के रूप में अवतार धारण किए हुए वासवदत्ता तुम्हारी पत्नी हुई है। इससे शंकर का पूजक कामदेव का अंश स्वरूप पुत्र उत्पन्न होगा और वह समय आने पर सारे विद्याधरों का सम्राट् बनेगा। ऐसा कहकर नारद के स्वर्ग चले जाने पर पुत्र की इच्छा से परिपूर्ण वासवदता के साथ उदयन ने वह दिन व्यतीत किया।

**58.** इस प्रकार कुछ दिन बीत जाने पर एक दिन अपने पाँच पुत्रों के साथ मिट्टी के सकोरे बेंचने के लिये एक कुम्हारिन वहाँ आई। उसे देखकर पास में बैठी हुई पीली आँखों वाली पिंगलिका नामक अपनी सखी से वासवदत्ता बोली—हे सखि, इस कुम्हारिन को देखो। इसमें सन्तानसुख की पात्रता (अर्हता) है इस-लिये इसके पाँच पुत्र हैं। मेरे तो अब तक एक भी नहीं है। इसने मेरी तरह अपनी सन्तान के मुख की शोभा के (अवलोकन के) अभाव में होने वाले सन्ताप का अनुभव नहीं किया। इस प्रकार कहने वाली वासवदत्ता से पिंगलिका बोली—हे देवि, इस प्रकार की अल्प भाग्य वाली सन्तान दरिद्रों को ही विशेष प्रिय है।

—५—

और उनके यह होती भी बहुत हैं। आप जैसे व्यक्तियों के घर में कोई उत्तम पुण्यात्मा ही जन्म लेने योग्य होता है। इसलिये जल्दी करने की कोई आवश्यकता नहीं। शीघ्र ही आप उत्तम पुत्र उत्पन्न होने के सुख का अनुभव करेंगी।

**59.** पिंगलिका के ऐसे कहने पर वासवदत्ता के मन में पुत्रप्राप्ति के प्रति स्पृहा उत्पन्न हुई। उसी समय उदयन उसके पास आये और बोले—हे देवि, नारद ने हम लोगों से कहा हैं कि शंकर की आराधना से हमें पुत्र की प्राप्त होगी। इसलिये हन लोगों को भगवान शंकर की उपासना अवश्य करनी चाहिये। ऐसा सुनकर वासवदत्ता ने शीघ्र ही शंकर को सन्तुष्ट करने के लिये विधिवत् व्रत करना प्रारम्भ कर दिया। उधर उदयन भी अपने मन्त्रियों के साथ शंकर की आराधना में तत्पर हो गया। इस प्रकार तीन दिन-रात व्रत करने वाले उन दोनों को स्वयं शंकर ने स्वप्न में निर्देश किया कि 'तुम लोगों की आराधना से मैं अत्यन्त सन्तुष्ट हूँ। अतः तुम लोगों की पुत्र प्राप्ति सम्बन्धी कामना की सिद्धि के लिये मेरीं स्वीकृति है। तुम्हारे कामदेव का अंश स्वरूप पुत्र उत्पन्न होगा। मेरे आशीर्वाद से वह विद्याधरों का राजा होगा'। शंकर के इस प्रकार कहकर अन्तर्निहित हो जाने पर बहुत शीघ्र ही प्राप्त हुए वर की प्रसन्नता से वे दोनों पति-पत्नी कृतार्थ हो गये। उन्होंने प्रातःकाल दैनिक क्रियाओं को संपादित करने के पश्चात् सारी प्रजा को अपने स्वप्न से सूचित किया तथा अपने व्रत की पारणा की। कुछ दिन के बाद एक रात स्वप्न में वासवदत्ता को एक जटाधारी ब्रह्मचारी ने आकर एक फल दिया जिसे सुनकर उदयन ने अपनी अभीष्ट सिद्धि को समीपवर्तिनी समझा और उसकी आशा में बहुत से दिन व्यतीत किये।

**60.** कुछ दिन बाद वासवदत्ता ने कामदेव के अंशावतार के सार से युक्त गर्भ धारण किया। इसलिये जिन जिन वस्तुओं के लिये उसका दोहद उत्पन्न हुआ उन समस्त वस्तुओं को उदयन ने मँगवा कर उसे पूर्ण किया। एक बार उसके हृदय में विद्याधरों की उदार कथायें सुनने की अभिलाषा उत्पन्न हुई। इसलिये उसकी पूर्ति के लिये यौगन्धरायण से कहा गया। उसने राज-सभा के सब लोगों की उपस्थिति में विद्याधरों की अनेक रोचक कहानियाँ कहकर उसकी उस अभिलाषा को पूर्ण किया। यौगन्धरायण के मुख से उन कहानियों को सुनकर वासवदत्ता अत्यन्त प्रसन्न हुई और उदयन के पास बैठकर विद्याधरों के सम्राट् अपने भावी पुत्र के विषय में विभिन्न बातें करते हुए उसने उस दिन को व्यतीत किया।

## नरवाहनदत्त की उत्पत्ति

**61.** दूसरे दिन मन्त्रियों के साथ बैठे हुए उदयन ने कहा—आर्यपुत्र, जब से वह बच्चा मेरे गर्भ में आया है तभी से उसकी रक्षा के लिये मुझे भारी चिन्ता हो रही है। आज उसकी चिन्ता करती-करती ही मैं सो गई। रात में श्वेत भस्म लगाये कुछ लाल-पीली जटाओं से युक्त, हाथ में त्रिशूल लिये एक मूर्ति ने बड़ी अनुकम्पा-पूर्वक कहा—हे पुत्रि, इस गर्भ के लिये तुम चिन्ता न करो। उसे मैंने ही दिया है इसलिये मैं स्वयं उसकी रक्षा करता हूँ। इस प्रकार कहकर वह मूर्ति अन्तर्धान हो गई। मैं जग गई। उसी समय अरुण की किरणों से भगाई जाती हुई रात्रि ने भी शरण लेने के लिये रसातल का आश्रय ग्रहण किया।

**62.** इसी प्रकार की अन्य भी बहुत सी बातें अपने भावी पुत्र के विषय में करते करते वासवदत्ता के दिन व्यतीत हो रहे थे। इसी समय क्रमशः समस्त मन्त्रियों के शुभ लक्षण वाले, कल्याणसूचक, पुत्र उत्पन्न हुए। पहले यौगन्धरायण के मरुभूति नामक अत्यन्त कीर्तिशाली पुत्र उत्पन्न हुआ। इसके बाद रुमण्वान् के हरिशिख, वसन्तक के तपन्तक, तथा इत्यक उपनाम वाले नित्योदित नामक प्रतीहाराधिकारी के गोमुख नामक पुत्र उत्पन्न हुए। जब इन लोगों की उत्पत्ति का महोत्सव मनाया जा रहा था तो आकाशवाणी हुई कि सब लोग भावी चक्रवर्ती वत्सराज-पुत्र के मन्त्री होंगे और शत्रुओं के वंश के लिये दावाग्नि सिद्ध होंगे।

**63.** कुछ दिन बीत जाने पर वासवदत्ता की प्रसवोत्पत्ति का समय समीप आ गया। इसलिये वह प्रसूतिका-गृह में चली गई। उसकी खिड़कियों में अर्क (अकौवा) और शमी की डालियाँ खोंस कर उसे सुरक्षित कर दिया गया था। पुरन्ध्री (पति-पुत्रवती) स्त्रियों ने उसे साफ करवा कर सुसज्जित कर दिया था। वहाँ तरह तरह के चित्र लगा दिये गये थे। यंत्र-मंत्रों के जानने वाले लोगों ने उसे अपने मंत्रादिकों से सुरक्षित कर दिया था। वह हर प्रकार से गर्भ की रक्षा करने में समर्थ था। अरिष्टों का वहाँ प्रवेश नहीं हो सकता था। दूध, दूर्वा, दही, मधु तथा बहुत सा घी वहाँ उपस्थापित कर दिया गया था। एक ओर भिन्न-भिन्न प्रकार के शस्त्र रखे हुए थे। भिन्न-भिन्न प्रकार के रत्नदीपकों की प्रभा से वह प्रसूतागार शोभायमान था। इस प्रकार के प्रसूतिकागृह में वासवदत्ता ने

द्वितीय कामदेव की भाँति अत्यन्त मनोहर एक कुमार को उसी प्रकार जन्म दिया जैसे आकाशीय दिक् (द्यौ:) अमृतमय द्युति से स्फुरित चन्द्रमा को जन्म देती है। उसके उत्पन्न होते ही वह समस्त प्रसूतागार, अन्तःपुर में वर्तमान व्यक्तियों के हृदय के साथ-साथ, प्रकाश (प्रसन्नता) से पूर्ण हो गया। इसलिये हर्ष से परिपूर्ण उस आभ्यन्तर गृह से आकर कुमार की उत्पत्तिरूपी मांगलिक समाचार कहने वाले व्यक्ति के लिये कोई भी भूमिलभ्य वस्तु अथवा धन ऐसा न था जिसको उदयन ने अदेय समझा हो। उसके बाद अन्तःपुर आकर जब लाल-लाल विस्तृत ओष्ठ वाले तथा सुन्दर कमलदल की तरह मुखवाले, सुन्दर ठोढ़ी तथा आँखों वाले, चौड़े माथे वाले, बच्चे को अत्यन्त उत्सुकता से देखकर वात्सल्य स्नेह से परिपूर्ण उदयन तथा यौगन्धरायण आदि मन्त्री अत्यन्त प्रसन्न हो रहे थे उसी समय यह आकाशवाणी हुई कि 'हे राजन्, यह तुम्हारा पुत्र कामदेव का आंशिक अवतार है। इसका नाम नरवाहनदत्त है। यह समस्त विद्याधरों का चक्रवर्ती राजा होगा'। इस प्रकार कहकर जब आकाशवाणी शान्त हो गई तो आकाश में देवताओं की दुन्दुभी बजने लगी तथा स्वर्ग से फूलों की वर्षा होने लगी। यह सब देखकर राजा ने अपने विभव के अनुरूप बहुत से व्यक्तियों को भोजन करवाया, अनेक व्यक्तियों को वस्त्र प्रदान किया, कई तोले सोने का दान दिया, मनों अन्न आगन्तुक दीन-दुखियों को बँटवा दिया। प्रत्येक प्रतिष्ठित व्यक्ति को पाँच-पाँच स्वर्णमुद्राएँ तथा लड्डू वितरित किये और नागरिक व्यक्तियों को आदेश दिया कि एक मास तक लगातार उत्सव मनाया जाए।

**64.** इसके बाद कुछ दिन व्यतीत होने पर नारवाहनदत्त शुक्लपक्ष के चन्द्रमा की भाँति प्रतिदिन बढ़ने लगा। उसकी सुन्दर, चमकते हुए, चिकने नाखूनों की शोभा के समान दो-तीन दँतुलियाँ देखकर तथा तोतली भाषा को सुनकर उदयन अत्यन्त प्रसन्न हुआ। तदनन्तर सारे मंत्री आये और शिशुस्वरूप राजपुत्र को विनय तथा गौरवपूर्ण देखकर सर्वहृदयानन्ददायक अपने पुत्रों को उसे समर्पित कर दिया। इस प्रकार यौगन्धरायग का पुत्र मरुभूति, रुमण्वान् का हरि-शिख, एत्यकि का गोमुख, वसन्तक का तपन्तक ये सब मंत्रिपुत्र तथा पिंगलिका के दो जुड़वाँ पुत्र इस प्रकार छः व्यक्ति, छः गुणों के समान राजा के सहचर बने। विविध प्रकार की ललित चेष्टाएँ एवं खेल-कूद करते-करते, प्रेम पूरित राजाओं की एक गोद से दूसरी गोद में जाते, शौर्य शोभा की विभूति से पूर्ण एवं

विहसित मुखकमल वाले अपने पुत्र को प्रसन्नता एवं गौरव पूर्वक देखते हुए दोनों स्त्रियों सहित उदयन के दिन प्रसन्नता पूर्वक व्यतीत होने लगे। समय आने पर उसके अन्नप्राशन तथा मुण्डन आदि समस्त संस्कार हुए।

धीरे धीरे नरवाहनदत्त दिन-प्रतिदिन बढ़ने लगा। उसके माता पिता उसकी मंगल कामना से समस्त देवताओं की निरन्तर पूजा करते थे और बड़े स्नेह से उसका पालन-पोषण करते थे। इस प्रकार आठ वर्ष का हो जाने पर गुरुओं ने उसका यज्ञोपवतीत किया। उत्तम वंश से उत्पन्न (सुन्दर बाँस से बने), गुणों से (रस्सियों) पूर्ण शरीर के कारण अतिशय शोभासम्पन्न नरवाहनदत्त मंत्रि-पुत्रों के साथ रमणीय उद्यानों में क्रीड़ा करता रहा।

### कलिंगसेना वृत्तान्त

65. इसी समय वितस्ता नदी के के किनारे तक्षशिला नामक नगरी थी। उसमें बड़े-बड़े चतुर कारीगर रहते थे। वहाँ एक अत्यन्त न्यायप्रिय, सुदर्शन तथा धर्मपरायण, राज्यकार्य में अपनी उन्नति तथा शत्रुओं की हानि के विषय में अत्यन्त सतर्क, कलिंगदत्त नामक राजा राज्य करता था। उसका राज्य बहुत विस्तृत था और उसकी पत्नी का नाम तारादत्ता था। राज्यभार के धारण करते हुए, धार्मिक मार्गावलम्वी, शंकर एवं विष्णु के अत्यन्त भक्त, परम सुखी उस राजा की पत्नी से यथासमय, अपने रूप-सौन्दर्य से रति के रूप-सौन्दर्य को भी तिरस्कृत कर देने वाली (अत्यन्त सुन्दरी) पृथ्वी में अद्वितीय, कन्या उत्पन्न हुई। कलिंगदत्त ने भी उस प्रकार की उत्पन्न हुई उस कन्या को देखकर सम्भावना की कि यह एक दिव्य कन्या है; किन्तु उसकी उत्कट इच्छा यह थी कि पुत्र की उत्पत्ति हो इसलिये शोकदायिनी कन्या और आनन्ददायक पुत्र के जन्म में अत्यन्त अन्तर मानता हुआ वह उस कन्या के जन्म से अत्यन्त दुःखी हुआ। किन्तु एक वृद्ध ब्राह्मण ने उससे कहा कि 'हे राजन्, शोक मत करो। इहलौकिक तथा पारलौकिक कल्याण को देने वाली कन्या, राज्यादि सम्पत्ति के लिये लोलुप पुत्र से हर प्रकार से बढ़कर है। कुन्ती आदि कन्याओं की ख्याति उनके गुणों के कारण ही पृथ्वी भर में हुई है। इसके अतिरिक्त कन्यादान एक ऐसा दान है जिसके आगे अन्य दान उसके सोलहवें भाग के बराबर भी नहीं। आप जैसों के घर में सामान्य पुण्यशाली व्यक्तियों का नहीं प्रत्युत दिव्य व्यक्तियों का ही जन्म होता है। इसलिये

यह कन्या अवश्य ही कोई देवी है जो आपके घर में उत्पन्न हुई है। यह सन्तान के अभाव से अत्यन्त दुःखिनी माता के सन्ताप को दूर करेगी और अपने कुल को चमत्कृत करेगी। इसके जन्म से आपको लेशमात्र भी सन्ताप न होना चाहिये'। कलिंगदत्त अपने घर के उस वृद्ध ब्राह्मण ने मुख से कर्णसुखद ऐसी बात सुनकर अत्यन्त सन्तुष्ट हुआ, सन्तान-विषयक उसकी चिन्ता दूर हो गई तथा अतिशय नयनानन्ददायिनी उस दिव्य कन्या का नाम उसने कलिंगसेना रखा। वह राजपुत्री भी मोतियों की पंक्ति से जड़े हुए आँगन वाले सुन्दर महल में, जिसके ऊँचे शिखरों पर मांगलिक झंडे फहरा रहे थे, बढ़ रही थी। हेमन्त, शिशिर तथा वसन्त ऋतुओं में, रस टपकाती हुई बौरों की समूहों से पिञ्जरित अमराइयों में कूजते हुए पक्षियों के रमणीय शब्दों से गुञ्जित विहार-स्थल में अनेक प्रकार की क्रीड़ाएँ करती हुई कलिंगसेना को देखकर माता-पिता का चित्त अत्यन्त प्रसन्न हुआ।

**66.** इस प्रकार कुछ दिन बीत जाने पर एक बार आकाशगामिनी मय असुर की कन्या ने कलिंगसेना को देखा और अकारण उसके प्रति अपने मन के आकर्षित हो जाने के कारण, उसके साथ जन्मान्तर की अपनी प्रीति सोचकर, लड़की होने के कारण उसके भयभीत हो जाने की शंका से, बिना उसको दिखाई दिये, मुनि जनों के मन को भी मोह लेने वाली, सुन्दर हाथ पैरों वाली, एक मोहक बाला के रूप में उस कन्या के पास आई। कलिंगसेना भी दिव्य आभूषणों से सुन्दर रूप वाली उस सोमप्रभा को देखकर अत्यन्त प्रसन्न हुई। उसका आदर किया और पास बैठाकर उसके कुल और नाम को पूछा। उसके पूछने पर सोमप्रभा बोली—'हे सखि, त्रैलोक्यविख्यात मय नामक असुर की मैं छोटी कन्या हूँ। मेरा नाम सोमप्रभा है। मेरे पिता ने जो विन्ध्याचल पर्वत पर रहते हैं, मुझे अनेक प्रकार के माया यंत्र तथा आकाशगामी यंत्र बनाने की शिक्षा दी है और उन्होंने कुवेर के पुत्र नलकूबर के साथ मेरा विवाह किया है'। यह सब सुनकर कलिंगसेना ने उस परम हितैषिणी तथा समवयस्क सोमप्रभा के साथ बड़ी देर प्रेमालाप किया और बहुत प्रसन्न हुई। सूर्यास्त के समय सोमप्रभा बोली—'हे सखि, मैं बहुत देर बैठी; अब दिन डूब रहा है। मेरा घर यहाँ से साठ योजन दूर है'। ऐसा कलिंगसेना से कहकर भर्तृपराधीन सोमप्रभा कलिंगसेना से पूछ कर आकाश मार्ग द्वारा अपने घर चली गई।

**67.** दूसरे दिन सोमप्रभा फिर आई और एकान्त में कलिंगसेना से बोली—हे सखि, मैंने अपने पति से अपनी और तुम्हारी मित्रता के विषय में बता कर वास्तविकता स्पष्ट कर दी है और प्रत्येक दिन तुम्हारे पास आने की आज्ञा ले ली है। तुम भी अपने माता-पिता से सब कुछ कह कर उनकी आज्ञा ले लो जिससे मेरे साथ विहार करने में तुम्हारी स्वाधीनता निरस्त न हो। यह सुन कर कलिंगसेना सोमप्रभा के साथ अपने माता-पिता के पास गई और उन लोगों से सोमप्रभा का परिचय करवाया। उन दोनों ने असुरसुन्दरी का कन्यास्नेह द्वारा सत्कार किया और कलिंगसेना को उसके हाथ में समर्पित करके उन दोनों को यथेष्ट विहार अनुमोदित कर दिया।

**68.** इस प्रकार उन दोनों का समय व्यतीत होने लगा। एक बार सोमप्रभा कलिंगसेना से बोली—'जब तक तुम्हारा विवाह नहीं हो जाता तभी तक हमारी दोनों की मित्रता हे। इसके अनन्तर तुम्हारे घर में मेरा आना सम्भव नहीं है क्योंकि उस समय सास अपनी बहू को उसी प्रकार पीडित करती है जैसे कि एक वृकी भेड़ को पीडित करती है। ननदें भी तरह-तरह की यातनायें देती हैं। इस कारण तुम्हारे लिये मैं इस प्रकार की ससुराल चाहती हूँ जहाँ कोई सास या ननद न हो'। इस प्रकार कहकर और कलिंगसेना का आलिंगन करके सोमप्रभा जब अपने घर की ओर चल पड़ी तो स्नेह के कारण उसका मार्ग देखने के लिये ज्यों ही कलिंगसेना अपने महल के ऊपर चढ़ी त्यों ही अकस्मात् आकाश में उड़ते हुए मदनवेग नामक नवयुवक विद्याधर-सम्राट् ने उसे देख लिया। उसके देखते ही वह अत्यन्त क्षुभित हो गया और विद्याधरों की स्त्रियों एवं अप्सराओं से भी अधिक सुन्दर उस कलिंगसेना को पाने की इच्छा से यह सोचने लगा कि वह मेरी पत्नी न बनी तो मेरा जीवन ही निष्फल है। 'किन्तु यदि किसी प्रकार इसके प्राप्त होने की सम्भावना हो भी, तो विद्याधर होकर मैं इस मानव स्त्री के साथ विद्याधरों के बीच में कैसे रह सकूँगा' इस प्रकार दोनों ओर से चिन्तित होकर उसने प्रज्ञप्ति-संज्ञक विद्या का ध्यान किया। वह तत्क्षण ही सामने उपस्थित हुई और बोली—समस्त संसार के सौन्दर्य को चुराने वाली (अत्यन्त सुन्दरी) यह कलिंगसेना कलिंगदत्त की कन्या है जो वह अपनी सम्पूर्ण रूपसम्पत्ति के साथ उसके घर में उत्पन्न हुई है। वस्तुतः यह मनुषी नहीं प्रत्युत शाप के कारण पृथ्वी पर अवतीर्ण एक अप्सरा है। प्रज्ञप्ति विद्या से ऐसा सुनकर मदनवेग अपने घर आया और समस्त कार्य छोड़

कर एक मूक की तरह मुँह नीचा किये हुए अत्यन्त कामार्त होकर विचार करने लगा कि स्त्रियों का हठपूर्वक उपभोग करना मृत्युदायक शाप है। इस कारण हठ से इसका अपहरण करना उपयुक्त नहीं है। अब मुझे इसकी प्राप्ति के लिये भक्तों को संतुष्ट करने के वाले भगवान् शंकर की आराधना करनी चाहिये। ऐसा निश्चय करके दूसरे दिन वह ऋषभ पर्वत पर गया और वहाँ एक पैर के बल पृथ्वी पर खड़े होकर भूखे-प्यासे रहकर तपस्या करते हुए प्रणाम से सिर नीचा करके शंकर की स्तुति करने लगा। उसकी उस कठोर तपस्या से शीघ्र ही शंकर सन्तुष्ट हो गये, और प्रकट होकर आदेश दिया कि 'यह कलिंगसेना अपने सौन्दर्य के लिये विश्वविख्यात है। इसके समान कोई कन्या नहीं है और न वत्सेश के अतिरिक्त इसके योग्य कोई दूसरा पति ही है। यद्यपि वह भी इसे चाहता है फिर भी वासवदत्ता के भय से वह अपनी इच्छा व्यक्त नहीं करता। वत्सेश के रूप-सौन्दर्य पर मुग्ध होकर कलिंगसेना भी सोमप्रभा के मुख से उसके विषय में सुनकर उसका वरण करना चाहती है। इसलिये इसके (उससे) विवाह होने के पहले ही तुम वत्सराज का रूप धारण करके इसके साथ गन्धर्व विवाह करके अपनी पत्नी बना लो। इस प्रकार यह सुन्दरी तुम्हारी पत्नी बन सकती है'। शंकर से ऐसा आदेश पाकर मदनवेग ने शंकर को प्रणाम किया और कालकूट पर्वत तट पर स्थित अपने घर चला गया। इस बीच प्रतिदिन प्रातःकाल सोमप्रभा अपने यान्त्रिक विमान से तक्षशिला आती और सायंकाल लौट जाती।

**69.** उसके साथ खेलते हुए कलिंगसेना ने एक दिन एकान्त में अपनी सखी से इस प्रकार कहा—हे सखि, मेरा विवाह होने वाला है। इस विषय में बहुत से राजाओं ने अपने अपने दूत भेजे हैं। उनमें से श्रावस्ती के राजा प्रसेनजित् के दूत को मेरे पिता ने सम्मान दिया है। इससे निश्चित होता है कि अम्बा-अम्बालिका इत्यादि के कुल में उत्पन्न प्रसेनजित् के साथ मेरा विवाह होगा।' इस समाचार को सुनकर सोमप्रभा अत्यन्त दुःखी हुई और बोली—'हे सखि, राजा प्रसेनजित् तो मेरा देखा हुआ है। उसकी अवस्था बहुत अधिक है। लड़के-बच्चे भी उसके हैं। तुम अभी नवयुवती हो, अतः उसके साथ तुम्हारा विवाह वैसा ही होगा मानों बर्फ से सफेद हेमन्त ऋतु के साथ कमलिनी का संयोग हो जाए। यही मुझे दुःख है। हर्ष तो मुझे तभी होता जब उदयन के साथ तुम्हारा विवाह होता क्योंकि सौन्दर्य, कुल, शौर्यादि में अन्य कोई भी राजा उसके समान नहीं है।

है। अतः उसके साथ विवाह होने पर ही ब्रह्मा के द्वारा निर्मित तुम्हारे सौन्दर्य की सफलता है।

70. सोमप्रभा की ऐसी बात सुनकर वत्सेश्वर के लिये अत्यन्त उत्कण्ठित कलिंगसेना ने उसके विषय में सब कुछ जानना चाहा, इसलिये सोमप्रभा ने उसकी अवस्था एवं वंश इत्यादि का परिचय दिया। यह सब सुनकर कलिंगसेना ने सर्वज्ञ, अत्यन्त चतुर तथा इस काम के करने में सर्वथा समर्थ सोमप्रभा से विनम्रतापूर्वक इस कार्य में सहायता करने की प्रार्थना की। वह भी, यह कह कर कि 'देखो, यह कार्य संस्कार-अधीन है', शीघ्रातिशीघ्र उदयन से मिलने के लिये उत्कण्ठित कलिंगसेना से किसी प्रकार विदा लेकर अपने घर चली गई।

71. इसके बाद दूसरे दिन प्रातःकाल जब उसकी सखी सोमप्रभा आई तो कलिंगसेना ने उससे कहा—हे सखि, मैंने माताजी से सुना है कि पिता जी मेरा विवाह प्रसेनजित् से करेंगे। वे वृद्ध हैं यह तुमने पहले ही से देख रखा है। उदयन के दिव्यस्वरूप का वर्णन तुमने स्वयं किया है। इसलिये श्रुतिमार्ग के द्वारा मेरे हृदय में प्रविष्ट उदयन के पास, प्रसेनजित् को दिखाते हुए, मुझे ले चलने का शीघ्र प्रयत्न करो।

72. प्रिय सखी कलिंगसेना के ऐसा कहने पर सोमप्रभा ने समस्त आवश्यक सामग्री, कुछ मार्गव्यय तथा अन्तरंग सेवकों के साथ उसको माया निर्मित यान्त्रिक विमान में बैठाया और उसके माता-पिता को बिना बताए ही चल पड़ी। श्रावस्ती पहुँचने पर उसने शिकार के लिये निकले हुए वयोवृद्ध प्रसेनजित् को दूर ही से दिखला दिया। वृद्धता से पीले हो गये हुए प्रसेनजित् को देखकर कलिंगसेना उसके वरण से उपेक्षित हो गई और सोमप्रभा से बोली—'मुझे शीघ्र ही यहाँ से उदयन के पास ले चलो'। अतः उसी व्योमयान द्वारा दोनों कौशाम्बी आये। वहाँ उद्यान में वर्तमान उदयन को, सोमप्रभा के द्वारा निर्दिष्ट किये जाने पर, दूर ही से देखकर कलिंगसेना को ऐसा अनुभव होने लगा कि मैं इसके बिना एक क्षण भी नहीं रह सकती। वह उसी समय सोमप्रभा से बोली—'अभी ही मुझे वत्सराज से मिलाओ'। किन्तु उस समय सोमप्रभा को कुछ अशुभ शकुन हुए अतः वह कलिंगसेना से बोली कि 'आज का दिन तुम कहीं दूर न जाकर इसी बगीचे में

छिपकर बिताओ। प्रातःकाल आकर मैं उदयन से मिलाने की युक्ति करूँगी'। कलिंगसेना से ऐसा कहकर वह अपने घर चली गई।

73. सोमप्रभा के चले जाने पर, शकुनों के फलों को जानने वाली अपनी सखी के मना करने पर भी, वहाँ पर स्थित कलिंगसेना ने उदयन से मिलने के लिये अपनी तीव्र इच्छा व्यक्त करते हुए एक सेवक से यह सन्देश भेजा कि 'तक्षशिला के राजा की कन्या कलिंगसेना तुम्हारे रूप से आकृष्ट होकर अपने बान्धवजनों का परित्याग करके, अपने परिचारकों के साथ, गुप्तचारिणी मयासुर की कन्या नलकूबर की पत्नी सोमप्रभा नामक अपनी सखी के द्वारा, व्योमयान से यहाँ ले आई गई है; उसे स्वीकार करो'। सेवक से ऐसी बातें सुनकर उदयन ने उसकी प्रशंसा की और वस्त्र-अलंकारादि के द्वारा उसका सत्कार करके मुख्यमंत्री यौगन्धरायण को बुलाया तथा उससे सब बातें कहकर पूछा कि शीघ्रातिशीघ्र कब कलिंगसेना के साथ विवाह किया जा सकता है? उदयन ने जब ऐसी जिज्ञासा की तो मुख्यामात्य ने तत्कालोचित समस्त बातों पर विचार करके सोचा कि जिसका रूप त्रैलोक्य में विख्यात है, जिसको देवता भी पाना चाहते हैं, ऐसी कलिंगसेना को पाकर उदयन और सब कुछ छोड़ देगा। यदि ऐसा हो गया तो सम्भावना है कि वासवदत्ता आत्महत्या ही कर ले। और तब नरवाहनदत्त का मरण अवश्यम्भावी है। उसके स्नेह से वंचित हो जाने पर पद्मावती का जीवन सर्वथा कठिन है। ऐसा घटित होने पर इन दोनों के पिताओं (माता-पिता) का मरण हो जाने पर सर्वस्व विनष्ट हो जायगा। यदि राजा को इस काम से रोका जाएगा तो उसका यह कष्ट और भी अधिकता को प्राप्त होगा इसलिये इस कार्य की सिद्धि के लिये अभी कुछ समय टाल देना ही उचित होगा। ऐसा सोचकर मंत्री यौगन्धरायण उदयन से बोला—'महाराज, आप धन्य हैं जिसके पास इस प्रकार की त्रैलोक्यसुन्दरी स्वयं वरण करने के लिये आई हुई है। किन्तु यह कन्या एक उच्चकुल की कन्या है इसलिये ज्योतिषियों से पूछकर शुभ लग्न में विधिपूर्वक इसका पाणिग्रहण किया जाना चाहिये। आज इसको इसके अनुरूप निवास स्थान पर टिका दिया जाय।

74. मुख्यामात्य के ऐसा कहने पर राजा अत्यन्त प्रसन्न हुआ और उसने यौगन्धरायण की कही हुई बात को समुचित समझा। कलिंगसेना भी सेवक तथा

आवासादि पाकर प्रसन्नता पूर्वक अपने आवासस्थान में चली गई। इधर यौगन्धरायण ने राजकुल से निकल कर सोचा कि अशुभ कार्य के लिये विलम्ब करना ही प्रायः उसका उचित प्रतीकार होता है और वहाँ पर स्थित समस्त ज्योतिषियों से मिलकर कहा कि पूछने पर राजा से वे एक बहुत लम्बे समय पश्चात् आने वाले शुभ लग्न का निर्देश करें। कलिंगसेना का समाचार सुनकर वासवदत्ता और पद्मावती का हृदय सपत्नी-भय से अत्यन्त क्षुभित हुआ और उन्होंने यौगन्धरायण को बुलवाया। यौगन्धरायण उनके निवास स्थान पर गया और उनको आश्वासन देते हुए बोला कि 'आप दोनों धीरज न छोड़ें। मेरे जीते जी यह कभी सम्भव नहीं हो सकता, इसलिये चिन्ता करने की कोई बात नहीं। जब कभी राजा आप लोगों के पास आवें तब आप दोनों अपने विकार को छिपा कर विशेष रूप से शिष्टाचार प्रदर्शित करते हुए उनका आदर सत्कार करें। कलिंगसेना के स्वीकार कर लेने पर उनके पिता की सहायता से राज्यसीमा की वृद्धि की बात भी आप दोनों कहें और इस प्रकार उसकी स्वीकृति के लिये अपनी अनुमति दे दें। ऐसा करने पर तुम दोनों की विशालहृदयता को देखकर उदयन का स्नेह तुम दोनों के प्रति और बढ़ेगा और वह स्वयं कलिंगसेना के साथ विवाह करने को प्रस्तुत न होगा'। इस प्रकार आश्वासित करने वाले मंत्री का उन दोनों ने आदर-सत्कार किया और तब वह उनके आवास से अपने घर चला आया।

75. इस प्रकार अलग-अलग अपने अपने आवासों में उन सब लोगों ने व्यग्र होकर रात व्यतीत की। प्रातःकाल होते ही यौगन्धरायण ने आकर उदयन से पूछा कि कलिंगसेना और आपके शुभ विवाह की शुभलग्न कब है? आज ही ज्योतिषियों को बुलाकर आप क्यों नहीं पूछ लेते? उस धूर्तमंत्री यौगन्धरायण की ऐसी बात सुनकर उदयन ने सामने खड़े प्रतीहार को आज्ञा देकर ज्योतिषियों को बुलवाया। किन्तु जैसी कि उन लोगों से पहले ही सलाह हो चुकी थी, पूछे जाने पर उन लोगों ने उत्तर दिया कि अनुकूल लग्न छः महीने के अनन्तर है। इस बात को सुनकर यौगन्धरायण ने अपने आप को कुछ उद्विग्न जैसा व्यक्त किया और राजा से कहा कि इस विषय में कलिंगसेना से सलाह लेनी चाहिये। उदयन ने कहा कि 'अच्छी बात है' और ऐसा कहकर ज्योतिषियों के साथ कलिंगसेना के पास जाकर उससे बोला कि तुम्हारे विवाह की लग्न निश्चित करने के लिये हम लोग यहाँ आये है, इसलिए अपने जन्म का नक्षत्र बताओ। यह सुनकर कलिंगसेना

के सेवक ने उसका जन्म-नक्षत्र बताया; किन्तु मंत्री से मिले हुए ज्योतिषियों ने उस आधार पर भी छः मास के अनन्तर ही विवाह की शुभलग्न बतलायी। इस पर कलिंगसेना के अत्यन्त उद्विग्न होने पर उसका सेवक बोला कि 'विवाह में लग्न का शुभ होना अत्यन्त आवश्यक है क्योंकि अशुभ लग्न में किया हुआ विवाह वर-वधू में से एक का घातक होता है। इसलिए हर प्रकार का शुभ चाहने वाले आप लोगों को चाहिये कि मांगलिक शुभलग्न में ही विवाह निश्चित करें जिससे कि वरवधू दोनों चिरकाल तक सुख-पूर्वक रहें।' ऐसा सुनकर वहाँ पर उपस्थित सब लोगों ने एकस्वर में 'बहुत अच्छा' 'बहुत अच्छा' कहा। यौगन्धरायण ने कहा, 'एक बात यह भी तो है कि यदि अशुभलग्न में विवाह हुआ तो समधी महोदय कलिंग-दत्त भी दुःखी होंगे।' ऐसी परिस्थितियों में कलिंगसेना यह कहकर चुप हो गयी कि आप लोग जो भी समुचित समझें, करें। उसकी इसी बात को आधार बनाकर ज्योतिषियों के समेत यौगन्धरायण राजमहल में आया और आश्वासन-पूर्वक उदयन से सब बातें कहकर अपने घर चला आया। वहाँ एकान्त में बैठकर सोचा कि अब मुझे अपनी अभीष्ट-सिद्धि के लिये समय मिल गया, इसलिये उसने अवशिष्ट कार्य की सिद्धि के लिये योगेश्वर नामक अपने मित्र ब्रह्मराक्षस का स्मरण किया। स्मरण करते ही वह उपस्थित हो गया और बोला—'कहो मुझे क्यों याद किया है ?' यह सुनकर यौगन्धरायण ने कलिंगसेना के वृत्तान्त को आदि से अन्त सुनाया और उससे फिर बोला—'इसके समान सुन्दरी अन्य स्त्री इन्द्रपुरी में भी नहीं है। इसलिये सिद्धविद्याधर इत्यादि भी गुप्तरूप से इसे चाहते हैं। फलतः यदि यह किसी सिद्ध या विद्याधर के साथ संगम को प्राप्त हो, और तुम देख लो तो इस दोष के, तुम्हारे माध्यम से, हम लोगों के जानने पर और राजा से उसके विषय में कहने पर राजा की इससे विरक्ति हो जायगी। इस प्रकार हम लोगों की अभीष्टसिद्धि सर्वथा सम्भव है'। यौगन्धरायण के ऐसा कहने पर ब्रह्मराक्षस कलिंगसेना के घर पहुँचा और वहाँ पर छिपकर बैठ गया।

**76.** इसी बीच कलिंगसेना की सखी सोमप्रभा उसके पास आई और अपनी सखी के कार्य में विघ्न की आशंका से अत्यन्त दुःखिनी होकर उस ब्रह्मराक्षस के सामने बोली—'आज दिन के पहले पहर ही मैं यहाँ आ गई थी और तुम्हारे पास ही छिपी हुई तुम लोगों की सारी बातें सुनती रही। जब तक किसी कार्य के अप-शकुन स्वरूप विघ्न दूर न कर दिये जायँ तब तक उसमें सर्वथा अनिष्ट की आशंका

रहती है। अतः मेरे मना करने पर भी अपना पाणिग्रहण कराने के लिये कल अशुभ शकुन में दूत भेजकर तुमने अच्छा नहीं किया। जो लोग इस प्रकार जल्दी में कोई कार्य करने लगते हैं उनके कार्यों में उपस्थित होने वाले अपशकुन, कार्यसिद्धि में विलम्बादि अनिष्ट उत्पन्न करते हैं और जो लोग विशिष्ट जनों की बातों की अवहेलना करते हैं वे पीछे पछताते हैं तथा शत्रु लोगों के उपहासास्पद बनते हैं। इसलिये मैं परमात्मा से प्रार्थना करती हूँ कि तुम्हारे विवाह में कोई विघ्न न उपस्थित हो क्योंकि नीतिनिपुण मंत्री यौगन्धरायण भी राज्य में किसी दुर्घटना से आशङ्कित होकर इस कार्य के न होने की बात सोच सकता है। किसी तरह विवाह हो जाने पर धर्मभीरु उदयन कोई विघ्न न भी उत्पन्न करे; पर सपत्नियाँ तो हर दशा में चिन्तनीय होती ही हैं। वे तो झूठे ही बहुत से दोषों का आरोप लगाती रहती है। तुम कन्या हो, देवता भी तुम्हें चाहते हैं। अतः तुम्हारी यह विशेषता ही किसी प्रकार कार्य सिद्धि में विघ्न न बन जाय। तुम अपने अभीष्ट पति के महल में रह रही हो इसलिये मेरे पति ने अब आगे यहाँ आने को भी मना किया है। फलतः अब मैं यहाँ न आऊँगी। तुम्हारे स्नेह के कारण छिपकर यहाँ आना भी लाभदायक न रहेगा। अतः अब मैं अपने घर जा रही हूँ'। कलिंगसेना के साथ इस प्रकार की बातें करके सोमप्रभा अपने घर चली गई और प्रिय सखी के चली जाने पर, अपने देश तथा बन्धुबान्धवों से वियुक्त कलिंगसेना ने, उदयन के साथ विवाह के विलम्बित हो जाने से, साथियों से छूटी हुई हिरनी की तरह किसी प्रकार अपना कुछ समय बिताया।

77. इधर उदयन भी उसके पाने के लिये अत्यन्त उत्कण्ठित होकर एक दिन अपना मन बहलाने के लिये वासवदत्ता के महल में आया। वहाँ पर पहले ही से चतुर मंत्री यौगन्धरायण ने उसे सिखा रखा था कि तुम उदयन के आने पर उसकी विशेषरूप से परिचर्या करना। अतः जब उदयन ने उसका मन जानने के लिये कलिंगसेना के विषय में यह कहा कि 'अपनी आँखों की पुतलियों से नीलकमल की शोभा को जीत लेने वाली सुन्दरी कलिंगराज-कन्या मेरा वरण करने के लिये यहाँ स्वयं आयी हुई है, यह बात तुम्हें ज्ञात है या नहीं' तो ऐसा सुनकर वासवदत्ता बोली—'यह सब मुझे ज्ञात है। यह बड़े हर्ष का विषय है। वह हमारे घर आई हुई साक्षात् लक्ष्मी है। इस बहाने से जब उसके पिता भी आप के

वश में हो जायेंगे तो यह समस्त पृथ्वी आप के अधीन हो जायगी ! मुझे तो आप के ऐश्वर्य एवं सुख से ही परमसुख हैं'।

**78.** वासवदत्ता के ऐसा कहने पर उदयन अत्यन्त सन्तुष्ट हुआ। वह रात उसने वहीं बिताई और प्रातःकाल वहाँ से निकल कर पद्मावती के महल में आ गया। उसने भी वासवदत्ता के अनुसार ही उसकी परिचर्या की और जब उदयन ने कलिंगसेना के विषय में पूछा तो उसने भी वासवदत्ता की ही तरह उत्तर दिया। दूसरे दिन उन दोनों की उदारहृदयता को उदयन ने यौगन्धरायण से कहा। उसने भी राजा को विचार-निमग्न देखकर कहा—'महाराज, पतिव्रता स्त्रियों के हृदय में अपने पतियों के लिये परम पवित्र स्नेह होता है। उनकी स्वाभाविक उदारता उनके प्रेम को उत्तरोत्तर बढ़ाती रहती है। इससे वे अपने पति से सर्वदा मिष्ट भाषण करती हैं। किन्तु, यदि उनका पति अन्य स्त्री में आसक्त हो जाए या मर जाए तो उनके हृद्गत भावों की न तो गम्भीरता में कमी होती है न ही उनमें दोनता आती है। प्रत्युत पति के वियोगरूपी आरे के कर्तन से उत्पन्न होने वाले असह्य दुःख से दुःखिनी होकर वे अपने जीवन को अच्छा न समझती हुई, जलती हुई आग की शरण लेना ही श्रेयस्कर एवं स्वर्गदायक समझती हैं। इसलिये हे राजन्, उत्कृष्ट प्रेम का भङ्ग होना, विशेष कर स्वाभिमानी वासवदत्ता को, सर्वथा असह्य होगा। फलतः यदि आप कलिंगसेना के साथ विवाह कर लेंगे तो वह निश्चय ही अपने प्राणों का परित्याग कर देगी। पद्मावती के विषय में भी ऐसी ही सम्भावना है। इन दोनों के मर जाने पर उन्हीं के सहारे जीवन धारण करने वाले नरवाहन-दत्त का फिर कौन आश्रय रहेगा ? इसलिये मुझे प्रतीत होता है कि इतनी बड़ी हानि को एक थोड़ी सी वात के लिये प्रियतमा-प्रिय आप सहन न कर सकेंगे। दोनों रानियों की गम्भीरतापूर्ण उक्ति ही उन दोनों के जीवन-परित्याग की निश्चित को अभिव्यक्त कर रही है। इसलिये अचानक सम्भावित इस सर्वनाश रूपी स्वार्थ की रक्षा आप जैसे असाधारण व्यक्तियों को अवश्य करनी चाहिये।'

**79.** मंत्रिवर यौगन्धरायण की ऐसी वातें सुनने पर उदयन को वास्तविकता का परिज्ञान हुआ। उसने मंत्री की उत्कृष्ट बुद्धि की अत्यन्त प्रशंसा की और कलिंग-सेना के साथ विवाह करने से उदासीन हो गया। इसके अनन्तर कलिंगसेना का समाचार जानने के लिए नियुक्त ब्रह्मराक्षस योगेश्वर उसी रात आया और मंत्री

यौगन्धरायण से बोला—'कलिंगसेना के महल में हर समय रहते हुए भी मैंने अद्या-वधि बाहर या भीतर किसी भी देवता या मनुष्य का प्रवेश नहीं देखा। आज छिपे हुए मैंने अकस्मात् आकाश में सायंकाल एक अस्पष्ट शब्द सुनकर उसके जानने में असमर्थ होने के कारण अनुमान किया कि कलिंगसेना के सौन्दर्य के लोभी, आकाश में भ्रमण करने वाले किसी दिव्यप्रभावशाली का यह शब्द है। इसलिए यह बात मैं तुमसे कहने आया हूँ कि इसके बाद मैं, जहाँ तक हो सकेगा वहाँ तक, अपनी शक्तिभर, कलिंगसेना की गति जानने का प्रयत्न करूँगा'। इतना कहकर ब्रह्मराक्षस योगेश्वर चला गया।

80. इसके बाद मदनवेग नामक विद्याधरों के राजा ने, जिसने पहले ही कलिंगसेना को देखकर कामार्त होने के कारण उसकी प्राप्ति के लिए तपश्चर्या करके शङ्कर से वर प्राप्त कर लिया था और जो दूसरे (उदयन) में आसक्त और अन्यत्र स्थित उसे न पाने के कारण रात के समय आकाश में विचरण कर रहा था, अचानक अपने महल के ऊपर बैठी कलिंगसेना को देखा जो दूसरे महल की छत पर टहलते हुए उदयन को देख देख कर दुःखी हो रही थी। उसके पास जाने के लिये एक रात उसने उदयन का रूप धारण करके, मंत्रियों के द्वारा किये जाने वाले कालक्षेप को न सहन करते हुए उदयन की भाँति, द्वारपाल की अनुमति से कलिंगसेना के निवासस्थान में प्रविष्ट होकर उसे विश्वास दिलाया तथा उसी रूप में गन्धर्व-विधि से अपनी पत्नी बना लिया। उसी क्षण योगेश्वर ने अपनी योग विद्या से अलक्षित होकर प्रवेश किया और यह सब जानकर अत्यन्त सन्तुष्ट होकर यौगन्धरायण के पास आकर जैसा देखा था, वैसा सब कह दिया। इससे यौगन्धरायण अत्यन्त प्रसन्न हुआ और उदयन के पास आकर प्रसंगतः बोला—'महाराज, यह कलिंगसेना अत्यन्त स्वेच्छाचारिणी स्त्री है। यह आपके पाणिग्रहण योग्य कदापि नहीं। यह अपनी इच्छानुसार प्रसेनजित् को देखने आई थी। वृद्धता के कारण उसके सौन्दर्य के नष्ट हो जाने से उससे विरक्त होकर यह रूपलुब्धा अब यहाँ आई और अपने निवास स्थान में इच्छानुसार अन्य पुरुष के साथ संपर्क रखती है'। यह सुनकर, 'यह कुलीन कन्या कैसे इस प्रकार का आचरण कर सकती है? मेरे अन्तःपुर में प्रवेश करने का साहस ही कौन कर सकता है?' इस प्रकार संदेह करते हुए राजा से मन्त्री ने कहा—'महाराज, आज ही मैं आपको सब कुछ दिखाऊँगा। मनुष्य भले ही उसके पास न पहुँच सकें किन्तु हर जगह प्रच्छन्न रूप से चले जा

सकने वाले गन्धर्व इत्यादि भी उसे चाहते हैं। मंत्री के ऐसा करने पर, रात में जब सब लोग सो गये तो राजा कलिंगसेना के निवास स्थान पर गया।

**81.** वहाँ पर, जहाँ कि कोई भी नहीं जा सकता था, देवपत्नियों (अप्सराओं) के सौन्दर्य के समान रूपवती (या उनके सौन्दर्य को तिरस्कृत करने वाली) एवं निद्रा से भी सूक्ष्मतर (अत्यन्त झीने) वस्त्रों से रचित शय्यागृह में सोती हुई कलिंगसेना के पास सोये हुए, अपनी आकृति के अनुरूप, साहसिक मदनवेग को देखकर उदयन ने उसको मार डालने की ज्यों ही इच्छा की, त्यों ही वह तुरन्त आकाश में उड़ गया। कलिंगसेना भी जाग उठी और अपने शयन स्थान को शून्य देखकर बोली—'यह कैसी बात है कि (आज) वत्सराज मुझसे पहले ही जाग कर मुझे सोती हुई छोड़कर जा रहे हैं?' उसकी यह बात सुनकर यौगन्धरायण ने उदयन से कहा—'आपका रूप धारण करके इस (विद्याधर) ने इसके चरित्र को दूषित कर दिया है। अपने योगबल से यह सब जानकर मैंने आपको दिखला दिया। किन्तु उसके पास ऐसी दैवीशक्ति है कि वह मारा नहीं जा सकता'। ऐसा कहकर उदयन के साथ कलिंगसेना के पास आकर यौगन्धरायण ने कहा, 'हे राजकन्ये, उदयन का रूप धारण करनेवाले किसी मायावी ने तुम्हें मोहित करके ब्याह लिया है। हमारे इन स्वामी ने नहीं'। ऐसा सुनकर कलिंगसेना चकित हो गई। उसके हृदय में बर्छी सी घुस गयी। उसने सोचा कि दैव का विधान टाला नहीं जा सकता। उसकी आँखों से आँसू बहने लगे। वह उदयन से बोली—'तुमने मेरे साथ गन्धर्व विवाह किया है। अब शकुन्तला के साथ विवाह करके दुष्यन्त की तरह मुझे कैसे विस्मित कर रहे हो'। इस मार्मिक वाणी को सुनकर उस दोषान्वेषण से उदयन बहुत संकुचित हुआ और थोड़ी देर सिर नीचा किये खड़ा रहा। बाद में बोला—'यह बात सत्य है कि मैंने तुम्हारे साथ विवाह नहीं किया। मैं तो अभी ही यहाँ आया हूँ'। ऐसा कहकर वह मंत्री के साथ अपने महल को चला गया।

**82.** इस प्रकार कृतार्थप्राय यौगन्धरायण जब उदयन के साथ बाहर चला गया तो मानसिक उद्वेग के कारण कलिंगसेना का मुख कमल वैसे ही मुरझा गया जैसे हाथी द्वारा कुचल दिये जाने पर कमलिनी क्षत-विक्षत हो जाती है। इतस्ततः बिखरी (उड़ती हुई) चोटीरूपी भ्रमरी वाली कलिंगसेना अपने कन्यकाभाव के नष्ट हो जाने के कारण अपनी रक्षा का अन्य उपाय न देखती हुई आकाश की ओर देखकर

बोली—'उदयन का रूप धारण करके जिसने मेरे साथ विवाह किया है वह मेरे सामने आवे क्योंकि अब वही मेरा पति है'। कलिंगसेना के ऐसा कहने पर दिव्य-रूपधारी, हारकेयूर से शोभायमान विद्याधरों का राजा ( मदनवेग ) आकाश से उतरा और कलिंगसेना के ऐसा पूछने पर कि 'तुम कौन हो' बोला—'हे सुन्दरि, मैं मदनवेग नामक विद्याधरों का राजा हूँ। मैंने तुमको तुम्हारे पिता के घर में पहले देखा था। तुम्हें पाने के लिए मैंने तपस्या की, शिव से वर प्राप्त किया और धीरज धारण किये हुये तुम्हें ढूँढ़ता रहा। यहाँ तुम्हें उदयन के ऊपर अनुरक्त पाकर विवाह करने के पूर्व ही युक्तिपूर्वक तुम्हारे साथ विवाह कर लिया'। मदनवेग की ऐसी मीठी वाणी सुनकर कलिंगसेना उसके साथ बड़ी देर तक प्रेम पूर्वक बातें करती रही और जब मदनवेग वहाँ पुनः आने के लिए कलिंगसेना को आश्वासित करके आकाश को उड़ गया तो पतिभक्ति को धारण किये हुए कलिंगसेना ने शृंखला से बँधी हथिनी की तरह उसी आवास में रहना निश्चित किया।

**83.** एक बार कलिंगसेना के सौन्दर्यस्मरण से उदयन अत्यन्त प्रेमाकुल हुआ। वह रात में उठकर हाथ में तलवार लिये कलिंगसेना के आवास में आया और उसके अतिथिसत्कार को स्वीकार करके उसने अपनी पत्नी बनने को कहा। किन्तु कलिंगसेना ने मना करते हुए कहा कि 'मैं परपत्नी हूँ और परपत्नी के साथ प्रेम करना कुलीन व्यक्तियों के लिए लज्जास्पद है। मैं आई तो तुम्हारे ही लिये थी; किन्तु तुम्हारा रूप धारण करके मदनवेग नामक विद्याधराधिपति ने मेरे साथ विवाह कर लिया इसलिये अब वही मेरा पति है। मैं कोई वेश्या की पुत्री या व्यभिचारिणी स्त्री नहीं हूँ, इसलिये इस विषय में अब मेरा मन गवाही नहीं देता। चलते समय मुझे अपशकुन हुआ था। उसे देखकर मेरी सखी ने मुझे यहाँ आने से मना किया था फिर भी जो मैंने दूतप्रेषण-रूप अकरणीय अपराध का आचरण किया इससे तुम मुझे अन्यथा न समझना। यदि तुम मेरे साथ बलात्कार करना चाहोगे तो मैं तुम्हारे द्वारा दूषित होने के पहले ही तुरन्त प्राण त्याग दूँगी। मैं यहाँ तुम्हारे घर में हूँ, तुम्हारी आश्रित हूँ, इसलिए यदि तुम्हें (मेरी बात खराब लगे और) मेरे यहाँ रहने में कोई आपत्ति हो तो मैं अन्यत्र चली जाऊँ'। यह सब सुनकर धर्मज्ञ उदयन का विवेक जागरित हुआ। उसने उसे अपने पति के साथ निर्भय होकर रहने की अनुमति दे दी और अपने महल में वापिस आ गया। इस घटना

को मदनवेग ने अलक्षित होकर आकाश में देखा और अत्यन्त प्रसन्न होकर तुरन्त वहाँ से उतरा तथा साधुवाद के द्वारा अपनी पत्नी का सत्कार करके उसने वह रात वहीं बिताई और प्रातःकाल आकाश को उड़ गया।

**84.** इस तरह अपने कथनानुसार आते तथा जाते हुए विद्याधरों के राजा के साथ रमण करती हुई कलिंगसेना मनुषीरूप में भी दिव्य भोगों को भोगती हुई बड़े सुख से उस आवास में रही। उदयन भी निश्चिन्त हो गया और यौगन्धरायण की बात को स्मरण करता हुआ राज्य तथा पुत्र को प्राप्त मानकर परम प्रसन्न हुआ।

**85.** कुछ दिन बीतने के बाद गर्भिणी कलिंगसेना के पास आकर मदनवेग बोला—'हे कलिंगसेने, तुम पूर्वजन्म की अप्सरा हो। अपनी अविनयशीलता के कारण इन्द्र के द्वारा शप्त होकर इस समय तुमने मनुष्ययोनि पाई है। हम स्वर्गीय व्यक्तियों की यह परम्परा है कि मनुष्य के गर्भ से उत्पन्न सन्तान को यहीं छोड़कर हम लोग दूर चले जाते हैं। इस सन्तान की तुम रक्षा करो। मैं अपने स्थान को जाकर भी तुम्हारे स्मरण करते ही तुम्हारे समक्ष उपस्थित हूँगा'। ऐसा कहकर रोती हुई कलिंगसेना को आश्वासित करता हुआ, अपरिमित धनराशि देकर, परम्परानुसार वह विद्याधर अपने स्थान को चला गया। इधर कलिंगसेना उदयन की भुजच्छाया में रहकर अपने पति की प्राप्त्याशा में, स्वर्ग में निरन्तर संयोग प्राप्त होने के लिये व्रत जैसा करती हुई, समय व्यतीत करने लगी।

**मदनमञ्चुका का जन्म**

**86.** इसके अनन्तर अपने पति की सशरीर प्राप्ति के लिये तपस्विनी, अपनी आराधना से (भविष्य में) स्वर्गलोक में जन्म ग्रहण करनेवाली, अयोनिज कामपत्नी रति को शङ्कर ने वर दिया कि 'तुम पहले दग्ध हो गये किन्तु यथासमय वत्सराज के यहाँ जन्म धारण करने वाले अपने पति से (पहले पृथ्वी पर ही) संयुक्त होगी'। इसलिये काम के भस्म करने वाले, किन्तु अपनी वात पूर्ण करने की इच्छा वाले, शङ्कर इस कार्य की सिद्धि के लिए प्रजापति के बोले कि कलिंगसेना एक दिव्य पुत्र को जन्म देगी। उसे अपनी माया से चुरा कर तुम उसकी जगह दिव्यशरीर को परित्याग करने वाली इस रति को मानव-कन्या बनाकर रख दो। ब्रह्मा जी ने शंकर की इस आज्ञा को शिरोधार्य किया और समय आने पर जब कलिंगसेना ने

पुत्र को जन्म दिया तो अपनी माया से उसका अपहरण करके उन्होंने कन्या-रूपिणी रति कों उसके स्थान पर रख दिया। इस कार्य को कोई जान नहीं पाया अतः सब लोगों ने उत्पन्न हुई कन्या को ही देखा। कलिंगसेना ने भी उस अद्वितीय कन्या को देखकर पुत्र की उत्पत्ति से भी अधिक सन्तोष का अनुभव किया और अपने सन्तोष के अनुरूप ही उत्सव करके उसका 'मदनमञ्चुका' नाम रखा। इधर उदयन ने भी अपने मन्त्रियों तथा पत्नियों के समेत उस अद्वितीय कन्या की उत्पत्ति ( विषयक वृत्तान्त ) सुनकर संस्कार से प्रेरित अकस्मात् यौगन्धरायण के सामने वासवदत्ता से कहा—'मुझे ऐसा प्रतीत होता है कि यह कलिंगसेना दिव्य-स्त्री है किन्तु शापवश मनुषी हो गई है। इसलिए अपने अलौकिक रूप से दर्शकों को आनन्दित करने वाली इसकी कन्या भी कोई दिव्या ही है। यह मेरे पुत्र नरवाहन-दत्त के स्वरूप से मिलती-जुलती तथा शील, सौन्दर्य और स्नेह से परिपूर्ण है अतः कुलीन महादेवी पद के लिये उपयुक्त है'। यह सुनकर देवी वासवदत्ता बोली—'महाराज, आज अकस्मात् आपके मन में यह भावना क्यों उत्पन्न हुई ? कहाँ तो उभयकुलविशुद्ध सौभाग्यवती पत्नी का यह आपका पुत्र, और कहाँ एक व्यभिचारिणी कलिंगसेना की कन्या मदनमञ्चुका'! इस बात को सुनकर उदयन थोड़ी देर चुप रहे और बोले—'मैं यह बात अपने आप नहीं कह रहा, प्रत्युत हृदय में किसी देवता की प्रेरणा से मेरे मुख के द्वारा ये शब्द निकल रहे हैं। यह कन्या नरवाहनदत्त की पहले भी पत्नी रह चुकी है। और यह पतिव्रता कलिगसेना पृथ्वी पर अवतार लेकर भी कुलीन है, अपने पूर्वजन्म के कर्मवश मनुषी हो गई है; इस प्रकार की आकाशवाणी जैसी भी मेरे कानों में सुनाई पड़ रही है'। ऐसा कहकर जब राजा चुप हो गया तो मंत्री यौगन्धरायण बोला—'महाराज, सुनने में आया है कि जब कामदेव को शंकर ने भस्म कर दिया तो रति ने अपनी तपश्चर्या से शंकर को प्रसन्न किया जिससे शंकर ने उसे यह वर दिया कि मृत्युलोक में उत्पन्न हुए, शरीरधारी अपने पति के साथ तुम्हारा संयोग होगा। आपका पुत्र काम के अंश का अवतार है, यह आकाशवाणी ने पहले ही कहा है। शंकर की आज्ञा से रति को मृत्युलोक में अवतार धारण करना ही है। कलिंगसेना की दाई ने आज आकर मुझसे ऐसा कहा कि कलिंगसेना की गर्भशय्या में जो बच्चा मैंने देखा था, यह बच्चा उससे अन्य प्रतीत होता है। इस आश्चर्यजनक घटना से प्रतीत होता है कि देवताओं ने अपनी माया से कलिंगसेना के गर्भ की चोरी करके इस अयोनिज रति का निर्माण किया है। फलतः कामांश

के अवतार तुम्हारे पुत्र की यह भाविनी पत्नी कलिंगकन्या है। मंत्री के ऐसा कहने पर उदयन ने वासवदत्ता के साथ 'तथास्तु' कहकर उस दिन को बिताया।

87. कुछ दिन व्यतीत होने के पश्चात् अवस्था के साथ-साथ क्रमशः रूप-संपदा में भी बढ़ती हुई कलिंगसेना की कन्या मदनमञ्चुका को सुनकर एक दिन वासवदत्ता ने उसे अपने पास बुलवाया। अपने रूप सौन्दर्य से अन्य स्त्रियों के रूप को तिरस्कृत कर देने वाली उस कन्या को देखकर उसे निश्चित हो गया कि अवश्य ही यह पृथ्वी में अवतार धारण किये हुए साक्षात् रति है। तब समस्त संसार के नेत्रों को आनन्दित करने वाले अपने पुत्र को भी उसने वहाँ बुलवाया। दोनों बच्चे, मानों भगवान् शंकर की वर देने वाली वाणी को पुष्ट करने की इच्छा से जैसे, एक दूसरे को देखकर अत्यन्त प्रसन्न हुए और उसके पश्चात् एक दूसरे से अलग नहीं रह सके। यह समझ कर कलिंगसेना ने भी बड़े आनन्दपूर्वक नरवाहनदत्त के ऊपर अपनी जामातृ-भावना स्थापित की और निश्चिन्त हो गई।

### नरवाहनदत्त का यौवराज्याभिषेक

88. इस प्रकार क्रमशः कुछ दिन बीत जाने पर उदयन ने कामदेव के समान अपने नवयुवक पुत्र को देखकर अपने मन्त्रियों से सलाह की और अपने पुत्र के लिये भी अपने ही महल के समान एक महल अलग बनवाया। तब उसने अपने अत्यन्त गुणी पुत्र के यौवराज्याभिषेक की समस्त सामग्री लाने के लिये सेवकों को आज्ञा दी। सारी सामग्री के जुट जाने पर नगाड़े बजने लगे, सुन्दर मालाओं तथा दिव्य-फूलों की वर्षा होने लगी। समस्त नागरिक लोग अपरिमित आनन्द अभिव्यक्त करने लगे। ऐसे समय में उदयन ने अपने लड़के के साथी मन्त्रि-पुत्रों को बुलवाया और उसके सचिवों के रूप में उन्हें नियुक्त कर दिया। उनमें से यौगन्धरायण के पुत्र मरुभूति को उसका मंत्री बनाया और रुमण्वान् के पुत्र हरिशिख को सेनापति। वसन्तक के पुत्र तपन्तक को क्रीड़ासखा तथा इत्यक के पुत्र गोमुख को प्रतीहार के रूप में नियुक्त किया। जब राजा ने अपने पुत्र के विभिन्न सहायकाधिकारी नियुक्त कर दिये तो पुष्पवृष्टि पूर्वक यह आकाशवाणी हुई कि इसके अन्य समस्त कार्यों में सब सहायकों के होते हुए भी गोमुख इसका शरीर से अभिन्न सहायक होगा। इस प्रकार की आकाशवाणी सुनकर उदयन अत्यन्त प्रसन्न हुआ और समस्त सेवकों को वस्त्र आभरणादि द्वारा सन्तुष्ट करके इतना धन दिया कि उनकी दरिद्रता

दूर हो गई। इस प्रकार नृत्य-गानादि पूर्वक जब नरवाहनदत्त का यौवराज्याभिषेक हो गया तो चारों ओर यह सुनाई देने लगा कि ब्राह्मणों और देवताओं की पूजा की जाय, कारागार से बन्दी छोड़ दिये जायँ। पक्षियों को पिंजड़ों से निकाल कर उड़ा दिया जाय। नाचने-गाने वाले उन्मत्त होकर अत्यन्त श्रुतिमधुर शब्द उच्चारण कर रहे थे और समस्त नरनारी परम प्रसन्न होकर इधर-उधर की गलियों में घूम रहे थे। सब लोगों को अत्यन्त प्रसन्न देखकर स्वर्गसुख में निमग्न जैसे, अमृतरसास्वादन से परमानन्दित राजा उदयन ने अत्यन्त प्रमुदित होकर अपना दिन व्यतीत किया।

89. रात होने पर कलिंगसेना ने अपनी कन्या के विवाह के विषय में विचार करके सोमप्रभा का स्मरण किया। स्मरण करते ही वह अपने पति से अनुज्ञात होकर शीघ्र ही वहाँ आई तथा चिरोत्कण्ठित अपनी सखी को गले लगाकर कुशल-पूछती हुई बोली—'तुम्हारा विवाह एक अत्यन्त धनी विद्याधराधिप के साथ हुआ है। तुम्हारी कन्या शंकर के वरदान से उत्पन्न हुई है। वह साक्षात् रति है जो कि कामांशावतार उदयन के पुत्र नरवाहनदत्त की भूतपूर्व पत्नी है और कल्पपर्यन्त विद्याधरों के ऊपर राज्य करने वाले उसके अन्तःपुर में सर्वश्रेष्ठ रहेगी। तुम इन्द्र के शाप से स्वर्गपरिच्युत अप्सरा हो। जो कार्य अभी शेष हैं उसके पूर्ण होते ही तुम्हारी शाप से मुक्ति हो जायगी और तुम अपनी पूर्वगति को प्राप्त हो जाओगी। यह सब बातें मेरे पति को ज्ञात थीं। उन्होंने ही मुझको यह सब बताया है। मैं तुम्हारी कन्या के लिये त्रैलोक्य में अद्भुत एक उद्यान की रचना कर रही हूँ'। ऐसा कहकर, अपने कथनानुसार, उसने अपनी माया से एक अद्भुत उद्यान की रचना की और अत्युत्कण्ठित कलिंगसेना से विदाई लेकर घर चली गई।

90. सोमप्रभा के चली जाने और प्रातःकाल हो जाने पर सब लोगों ने एक ऐसा उद्यान देखा जिसमें नाना प्रकार के कमल खिले हुए थे और जिसके भिन्न-भिन्न प्रकार के वृक्षों की रमणीयता के आगे नन्दनवन की शोभा भी तुच्छ थी। उसके देखने से लोगों को अत्यन्त विस्मय हुआ। उनसे सुनकर समस्त परिवार एवं मंत्रियों के साथ उदयन भी वहाँ आया और अतिथिसत्कार में व्यग्र कलिंगसेना से उद्यानविषयक समाचार पूछा। उसने भी विश्वकर्मा के अवतार मय दानव की कन्या का परिचय दिया और कहा कि रात में उसी ने यहाँ आकर इस उद्यान की

रचना की है। इस प्रकार उदयन ने सोमप्रभा के विषय में सारी बातें जान लीं और अत्यन्त प्रसन्न होकर पत्नी-पुत्र तथा सेवकादिकों के समेत कलिंगसेना के अतिथिसत्कार को स्वीकार करके अपने महल को चला गया।

91. इस प्रकार कुछ दिन व्यतीत होने पर नरवाहनदत्त ने वाद्यनृत्यादि हर प्रकार के कौशल को सीख लिया। उसकी विशेषताओं को देखकर देवता लोग भी विस्मित होने लगे। इधर मदनमञ्चुका भी दिन प्रतिदिन चन्द्रमा की कलाओं जैसी बढ़ने लगी और उद्यान में स्थित नृत्यसंगीतशाला में नृत्यगीतादि सीखकर सब कलाओं में पारंगत हो गयी। बीच-बीच में नरवाहनदत्त स्वयं उस उद्यान स्थित संगीतशाला में आकर नृत्य करती हुई अपनी प्रिया के साथ हर तरह के बाजे बजाता और सब दिशाओं से आये हुए चारण, गन्धर्वों तथा अन्य विद्या-विशारदों को रञ्जित करता हुआ गाती-नाचती मदनमञ्चुका के द्वारा अनुरञ्जित होकर अपनी शोभा तथा कौशल से उसे भी अनुरञ्जित करता हुआ दिन बिताता रहा।

92. एक बार मदनमञ्चुका के पास जाने में बहुत दिन हो जाने के कारण अत्यन्त उत्कण्ठित मदनमञ्चुका को देखने के लिये जब गोमुख आदिकों के साथ नरवाहनदत्त उद्यान गया तो उससे कलिगसेना ने कहा—'तुम्हारे बहुत दिनों तक यहाँ न आने से तुमसे मिलने के लिये मदनमञ्चुका अत्यन्त उत्सुक हुई। अतः एक बार तुम्हारा मार्ग देखने के लिये मेरे साथ ज्योंही महल के ऊपर चढ़ी त्योंही एक किरीट-खड्गधारी दिव्य पुरुष आकाश से उतरा और मुझसे बोला—'मैं मानसवेग नामक विद्याधरों का राजा हूँ और तुम पृथ्वी पर अवतीर्ण शापपरिच्युत अप्सरा हो इसलिये मेरे सम्बन्ध के अनुरूप अपनी इस दिव्य कन्या को मुझे दे दो"। यह सुनकर मैंने हँस कर कहा कि 'तुम सब लोगों का भावी सम्राट्, वासवदत्ता का पुत्र, देवताओं द्वारा इसका पति निर्दिष्ट हो चुका है'। यह सुनकर वह बहुत दुःखी हुआ और आकाश की ओर उड़ गया।' यह सब सुनकर गोमुख बोला कि जन्म-काल से ही आकाशवाणी के द्वारा इस हमारे स्वामी को भावी विद्याधराधिपति जानकर, नीच धारणा वाले विद्याधर अनिष्ट करने के लिए तैयार हैं, किन्तु शंकर के गण इसकी रक्षा करते रहते हैं, अतः वे लोग कुछ नहीं कर पाते। यह सुनकर कलिंगसेना बोली कि माया से मदनमञ्चुका को वञ्चित करने से पूर्व ही राजपुत्र

नरवाहनदत्त के साथ इसके विवाह का प्रयत्न क्यों नहीं करते ? यह सुनकर गोमुख इत्यादि बोले कि फिर इसके लिये उदयन से प्रार्थना की जाय । यह सुनकर दूसरे दिन कलिंगसेना स्वयं, अपने महल में स्थित उदयन के पास आई और संसार भर के नेत्रों को आकर्षित करने वाली अपनी कन्या के, उसके पुत्र नरवाहनदत्त के साथ विवाह-विषयक अपने अभीष्ट को व्यक्त किया । राजा ने उसे बिदा किया और अपने समस्त मंत्रियों को बुलाकर देवी वासवदत्ता के समक्ष कलिंगसेना के अभीष्ट प्रस्ताव को सबके सामने रखा । साथ ही यह भी कहा कि प्रसेनजित् को छोड़कर यह यहाँ आयी थी किन्तु फिर मदनवेग ने इसके साथ विवाह कर लिया । अतः (कुछ लोगों में) इसका 'बन्धकी' रूप में भी प्रवाद है । इसलिये तुम लोगों की क्या सलाह है ? यह पूछते हुए उसने कुछ अज्ञानियों द्वारा अपनी बातों से फैलाये हुए लोक-प्रवाद के कारण राम द्वारा जानकी के परित्याग का उदाहरण दिया और अपने अभिप्राय को इस प्रकार अभिव्यक्त किया कि 'प्राणों से भी अधिक प्रिय, अत्यन्त रूपवती, मदनमञ्चुका को यदि नरवाहनदत्त गन्धर्व-विधि द्वारा विवाह ले तो कैसा रहेगा' ? यह सुनकर यौगन्धरायण बोला कि हे महाराज, यह सामान्य कन्या नहीं है, प्रत्युत एक दिव्य कन्या है । ऐसा योगेश्वर ब्रह्मराक्षस ने कई बार मुझसे कहा है । इस प्रकार जब वे लोग परस्पर बातें ही कर रहे थे उसी समय आकाशवाणी के रूप में शिव के ये बचन सुनाई दिये कि "शंकर के द्वारा भस्म किये हुए कामदेव के अंश से अवतार धारण करने वाले नरवाहनदत्त की पत्नी बनने के लिये मैंने ही इस रति के अवतार वाली मदनमञ्चुका को जन्म दिया है । इसलिये अन्तःपुर की समस्त स्त्रियों में मुख्य इस स्त्री के साथ यह नरवाहनदत्त कल्प-पर्यन्त विद्याधरों का राजा रहेगा" ।

## मदनमञ्चुका का विवाह

**93.** कानों के लिए अत्यन्त प्रिय इस वाणी को सुनकर उदयन ने अपने पुत्र के विवाह का निश्चय कर लिया और मंत्रियों के द्वारा एक विद्वान् ज्योतिषी को बुलाकर एक शुभमूहूर्त स्थिर करने का आदेश दिया । ज्योतिषियों ने शास्त्र की दृष्टि से सब कुछ देखकर शीघ्र ही निकलने वाले शुभ विवाह लग्न को बताते हुए यह भी कहा कि कुछ समय तक आपके पुत्र का पत्नी-वियोग भी अवश्यम्भावी है । इसके बाद जब विवाह का दिन आया तो दिव्यांगनाओं ने मदनमञ्चुका के

मांगलिक उपचार किये और उदयन ने अपने वैभव के अनुरूप पुत्र का विवाह करके अत्यन्त आनन्द का अनुभव किया। उसने समस्त संसार के सुखों के रसास्वादन से सुखित होकर अपने पुत्र नरवाहनदत्त और बहू मदनमञ्चुका के साथ पारिवारिकजनों के बीच बहुत दिन विताये। अभ्युदय के इच्छुक युवराज नरवाहनदत्त ने भी अपने पिता के पास कौशाम्वी में रहकर सुखपूर्वक नवविवाह के आनन्द का अनुभव किया। मदनमञ्चुका को भी वासवदत्ता से मातृवत् स्नेह तथा पद्मावती से मौसी का जैसा प्रेम मिला और उन दोनों की हस्तच्छाया में रहकर उसने भी अपनी माता के स्नेह को भुलाकर सुखपूर्वक अपना समय व्यतीत किया।

## चतुर्थ विलास

**मदनमञ्चुका का अपहरण :**

**94.** कामदेव के समान उदयन का पुत्र नरवाहनदत्त मदनमञ्चुका के साथ विवाह करने के पश्चात् अपनी वीरता के वैभव से भाग्यवशात् प्राप्त की हुई रत्नप्रभा, कर्पूरिका, अनंगरति एवं ललितलोचना इत्यादि अन्य दिव्य पत्नियों के साथ क्रीडा करता हुआ, अपने पिता के वैभव के कारण समस्त कामनाओं से पूर्ण, आमोद-प्रमोद पूर्वक गोमुख आदिकों के साथ कौशाम्बी में रहता हुआ, अपनी अभीष्ट सुन्दरी स्त्रियों के साथ नृत्यगीतादिकों से रमणीय दिन विताने लगा। एक दिन अपनी सर्वश्रेष्ठ पत्नी मदनमञ्चुका तथा उसकी सेविकाओं को अपने अन्तः-पुर में न देखकर प्रातःकाल, रात बीत जाने के कारण चन्द्रमा के समान विवर्ण हो गये हुए, नरवाहनदत्त ने सोचा कि सम्भवतः मेरा हृदय जानने के लिये मेरी पत्नी कहीं छिप गई है। यह भी हो सकता है कि मेरे किसी दोष के कारण क्रुद्ध हो कर कहीं चली ही गई हो अथवा किसी ने अपनी माया के द्वारा उसका अपहरण कर लिया हो और ले जाकर कहीं छिपा दिया हो। इस प्रकार कई तरह के सोच-विचार में पड़ा-पड़ा वह अत्यन्त व्याकुल हो गया। उसकी इस अनवलोकनीय दशा को देखकर उसके पिता उदयन तथा दोनों माताएँ, मन्त्री एवं समस्त सेवक अत्यन्त व्याकुल हुए और मदनमञ्चुका का समाचार सुनकर कलिंगसेना भी अचेत हो गई।

**95.** इतने में अन्तःपुर की एक सेविका आई और नरवाहनदत्त इत्यादि सब के सामने बोली कि 'महल के ऊपर वर्तमान मदनमञ्चुका को देखकर आकाश से एकबार एक नवयुवक विद्याधर उतरा था। कलिंगसेना के पास आकर वह अपना नाम मानसवेग बतला कर कह रहा था कि यह कन्या मेरे सम्बन्ध योग्य है इसलिये मुझे दे दो। किन्तु उसने मना कर दिया था। इसलिये

कहीं ऐसा न हुआ हो कि छिपकर वही यहाँ आया हो और अपनी माया से उसको चुरा ले गया हो। यद्यपि देवता लोग दूसरों की स्त्रियों की कामना नहीं करते फिर भी रागान्ध व्यक्ति का सदसद्विवेक जाता रहता है, इस कारण सब कुछ सम्भव है'। यह सुनकर नरवाहनदत्त का विरह से क्षुभित मन लहरों से विचलित कमल की तरह चञ्चल हो उठा। इस पर रुमण्वान् बोल—"यह पुरी चारों ओर से सुरक्षित है इसलिये अपरिचित व्यक्ति का यहाँ आना-जाना सरल नहीं है। शंकर की कृपा से उसका अन्य कोई अनिष्ट भी नहीं हो सकता इसलिये प्रणय कुपित होकर वह यहीं कहीं छिपी होगी क्योंकि प्रणय-कुपित स्त्रियाँ प्रायः ऐसा किया करती हैं, ऐसी कई जगह प्रसिद्धि है। जैसे—प्राचीन काल में अंगिरा नामक मुनि ने अष्टावक्र की कन्या सावित्री के साथ विवाह करना चाहा था, किन्तु क्योंकि उसका विवाह दूसरे से होना पहले ही निश्चित हो चुका था इसलिये अष्टावक्र ने गुणवान् होते हुए भी अंगिरा मुनि को अपनी कन्या देना उचित नहीं समझा। फलतः उन मुनि ने अश्रुता नामक उसकी भतीजी के साथ विवाह किया और अपनी पत्नी के साथ सुखपूर्वक रहने लगे। अश्रुता यह जानती थी कि पहले अंगिरा सावित्री के साथ विवाह करना चाहते थे इसलिये एक बार जब कि मुनि गायत्री का जाप करते हुये मौन होकर बैठे थे उस समय बड़े प्रेम से वह बोली, आर्यपुत्र, बहुत देर से क्या सोच रहे हो? उसके उत्तर में मुनि ने कहा, हे प्रिये, मैं सावित्री का ध्यान कर रहा हूँ। यह सुनकर अश्रुता ने यह समझा कि ये अष्टावक्र की कन्या सावित्री के विषय में सोच रहे हैं। अतः उसने अपने पति को अन्य स्त्री में आसक्त समझकर उनके साथ अपना जीवन व्यतीत करना दुःखमय समझा और अपने प्राण परित्याग करने के लिये जंगल चली गई। वहाँ पहुँच कर उसने अपने पति के कल्याण की प्रार्थना की और गले में फाँसी बाँध ली; किन्तु उसी समय हाथ में सुमिरनी और कमण्डलु लिये स्वयं साक्षात् गायत्री आविर्भूत हो गईं और कहा—'हे पुत्रि, इस प्रकार दुःखिनी न हो। तुम्हारे पति ने मेरा ध्यान किया था, किसी स्त्री का नहीं'। इस प्रकार उसको आश्वासन देकर उसकी फाँसी छुटाई और अन्तर्धान हो गई। अपनी पत्नी को ढूँढ़ते-ढूँढ़ते अंगिरा ने जंगल में उसे पाया। इस प्रकार स्त्रियों को प्रणयखण्डन सर्वथा असह्य होता है। अतः थोड़े से अपराध के कारण क्रुद्ध होकर वह यहीं कहीं स्थित होगी। यहीं उसको ढूँढ़ने का प्रयत्न करना चाहिये।"

96. रुमण्वान् के ऐसा कहने पर उदयन ने कहा—'हाँ, यह बात हो सकती है। अन्य दोष का तो उसके विषय में सन्देह नहीं किया जा सकता क्योंकि वह मदनमञ्चुका काम के अंशावतार नरवाहनदत्त की पट्टाभिषिक्त महिषी है। रति का अवतार है। साधारण पण्य-स्त्री की तरह उसे हर कोई नहीं पा सकता। उसके साथ नरवाहनदत्त के दिव्य-भोग तथा विद्याधरैश्वर्य का निर्देश आकाश-वाणी ने किया है। अतः वह झूठी नहीं हो सकती। वह अवश्य ही यहीं कहीं मिल जाएगी'।

97. राजा उदयन के ऐसा कहने पर भी उसके वियोग में अत्यन्त व्याकुल नरवाहनदत्त उसको ढूँढ़ने के लिये निकल पड़ा। ढूँढ़ते-ढूँढ़ते ज्यों-ज्यों उसने मदन मञ्चुका को नहीं पाया, त्यों त्यों अत्यन्त दुःखी होकर वह भिन्न-भिन्न देशों में पागल की तरह घूमता रहा। वसन्तक, मरुभूति, हरशिख और गोमुख आदि मंत्री भी सब जगह उसे ढूँढ़ते हुए घूमे।

98. उस नगर से नरवाहनदत्त के निकल पड़ने पर समस्त घरों के दरवाजे बन्द हो गये। ऐसा लगने लगा जैसे उसके वियोग के दुःख को न देख सकने के कारण उन सबने भी अपनी आँखें बन्द कर ली हों। जङ्गल में मदनमञ्चुका को इधर-उधर पूछते, भटकते हुए नरवाहनदत्त को देखकर हिलते हुए पत्तों वाले वृक्ष ऐसे प्रतीत हो रहे थे मानों वे सब चुपचाप मना कर रहे हैं कि हमने उसे नहीं देखा। इसी प्रकार बगीचों में उड़ती हुई चिड़ियाँ यह कहती हुई जैसी प्रतीत हो रही थी कि वह इधर से नहीं गई। इसी बीच निदुंष्ट चरित्रवाली वेगवती नामक विद्याधरी—जिसने कभी मदनमञ्चुका को देखा था—उसके जैसा सुन्दर शरीर और वेश धारण करके नगर के बाहर जङ्गल के बीच आकर अकेली एक अशोक वृक्ष के नीचे बैठ गई। मरुभूति भी मदनमञ्चुका को ढूँढ़ ही रहा था इसलिये इधर-उधर घूमते हुए वह, चोट लगे हुए व्यक्ति के लिए घाव भरने वाली दवा के समान उसको देखकर, अपनी पत्नी के वियोग-दुःख रूपी रस्सी से बँधे हुए मृग की तरह नरवाहनदत्त के पास आकर बोला—'एक अशोक वृक्ष के नीचे अभी-अभी मैंने तुम्हारी पत्नी को देखा है'। यह सुनकर नरवाहनदत्त उसी समय अत्यन्त प्रसन्नतापूर्वक उस उद्यान में गया और जैसे मरुस्थल में प्यासा यात्री जलधारा की ओर झपटता है वैसे ही उसने अपनी विरहाकुल पत्नी मदनमञ्चुका का, अत्यन्त आर्त होकर, ज्योंही

आलिंगन करना चाहा त्योंही, प्रजनन काल को टाल सकने में असमर्थ वृषभैषिणी गाय की तरह, शीघ्र ही विवाह करने की इच्छा से वह धूर्त स्त्री बोली—"मुझे तुम अभी मत छुओ, पहले मेरी एक बात सुनो। मैंने तुम्हें पाने के लिये पहले यक्षों से प्रार्थना की थी और उनसे यह प्रतिज्ञा की थी कि विवाह के समय अपने हाथ से तुम लोगों को वलि प्रदान करूँगी। किन्तु मैं ऐसा करना भूल गई। अतः क्रुद्ध होकर यक्षों ने मेरा अपहरण कर लिया था। अव उन्होंने यह कहा है कि 'जाओ, और पुनः विवाह करके प्रतिज्ञात बलि हम लोगों को देकर अपने पति से मिलो। अन्यथा तुम्हारा कल्याण न होगा।' ऐसा कहकर वे लोग मुझे यहाँ छोड़ गये हैं। इसलिये शीघ्र ही मेरे साथ पुनः विवाह करो जिससे मैं यक्षों को वलि देकर, सत्यभाषिणी बनकर, तुम्हारी पत्नी होकर तुम्हारी इच्छा पूर्ण करूँ और तुम्हारे द्वारा भी मेरा यह प्रथम अनृतभाषण-रूप दोष परिमार्जित कर दिया जाए।" उसकी यह बात सुनकर विरहकातर नरवाहनदत्त ने उसी समय अपने सेवकों से शान्तिसोम नामक अपने आदरणीय पुरोहित को शिष्यों के समेत बुलवाया और अपरिमित सोने-चाँदी तथा अन्य प्रकार की धनराशि से भरे घरवाले उसने, क्षणभर में नौकरों से विवाहोपयोगी समस्त वस्तुयें इकट्ठी करवाकर, अपनी अभीष्ट उस माया-मदनमञ्कुका से, जो वस्तुतः वेगवती नामक विद्याधरी थी, विवाह कर लिया। तव उस स्त्री ने अपने हाथ से मद्यमांसादि की बलि यक्षों को प्रदान की। इसके अनन्तर नरवाहनदत्त ने भी अपने महल में उस सुन्दरी के साथ उसके कथनानुसार मदिरापान किया तथा रूप परिवर्तित किये हुई उस स्त्री के साथ, छाया के साथ सूर्य की भाँति सांसारिक सुखों का उपभोग किया।

**99.** एक बार इसने एकान्त में नरवाहनदत्त से कहा कि 'जब मैं सोई हुई होऊँ तो चाहे तुम्हारा कितना भी काम क्यों न हो, मेरा मुँह खोलकर मुझे कभी मत देखना'। यह सुनने पर राजपुत्र को सन्देह हुआ कि इसने ऐसा क्यों कहा। अतः दूसरे दिन जब वह गद्दे पर सोई हुई थी तो ज्योंही उसके मुँह को खोलकर नरवाहनदत्त ने देखा त्यों ही उसे प्रतीत हो गया कि यह मदनमञ्चुका नहीं है, सोने के समय इसका माया का रूप नष्ट हो गया है। ऐसा पता लगने पर वह सो नहीं सका और जब वह जाग गई तो उससे पूछा कि 'सुन्दरी, मुझसे सत्य-सत्य वतलाओ, तुम कौन हो'? इस प्रकार भेद खुल जाने पर उसने अपना वास्तविक

रूप धारण किया और जिसकी नींद दूर हो गई थी, ऐसे सामने बैठे नरवाहनदत्त से इस प्रकार ठीक-ठीक कहना प्रारम्भ किया—

**100.** "प्रिय, हिमगिरि की चोटी पर आषाढपुर नामक विद्याधरों का नगर है। वहाँ पर कुल-परम्परागत राज्यलक्ष्मी को धारण करने वाला, प्रत्येक अमावास्या को स्वादिष्ठ कच्चे फलों से भली भाँति पितृकार्य करने वाला, देवताओं के लिये पवित्र हव्य का निर्माण करने वाला, नगर से समस्त दुष्टों को निकाल देनेवाला तथा सज्जन व्यक्तियों से बातचीत करने वाला, अपने भुजबल से समुच्छ्रित फल-सम्पत्ति तथा देवताओं के साथ सुदृढ़ मैत्री स्थापित करने वाला, मानसवेग नामक विद्याधरों का राजा हुआ। मैं उसकी छोटी बहन वेगवती हूँ। वह मेरा भाई मुझसे अत्यन्त द्वेष रखता है और एक गोपनीय विद्या-विशेष को मुझे नहीं देना चाहता था, इसलिये मैंने बड़े परिश्रम से और कष्ट सहकर तपोवन में स्थित अपने पिता से सर्वाधिक बलवाली विद्या प्राप्त की है। मैंने आषाढपुर के उद्यान में राक्षसों से घिरी हुई बेचारी मदनमञ्चुका को देखा है। तुम्हारी उस पत्नी को मेरे भाई ने माया से हर लिया है। वह बड़ी सदाचारिणी स्त्री है। यदि वह चाहेगी तो उसे वह किसी प्रकार अपने वश में नहीं ला सकता। इसलिये एक बार मेरे भाई ने मुझे इस हेतु नियुक्त किया कि मैं उसे तुम्हारे अनुकूल बनाऊँ। एक दिन प्रातःकाल वह तुम्हारे विषय में कुछ बोल रही थी कि मैं उसके पास गई और उसके द्वारा तुम्हारा नाम नाम लेते ही मेरा मन तुम्हारे ऊपर लग गया। मुझे देवी ने यह वर दे रखा था कि जिसका नाम सुनते ही तुम प्रेम से व्याकुल हो जाओ वही तुम्हारा पति होगा। मुझे यह बात याद आई और उसका स्मरण आते ही मैंने मदनमञ्चुका को धैर्य धरा कर उसी के रूप से युक्तिपूर्वक तुम्हारे साथ विवाह कर लिया। इसलिये आओ, जहाँ तुम्हारी प्रिय मदनमञ्चुका है वहीं पर मैं तुम्हें लिये चलती हूँ। क्योंकि तुम्हारे ऊपर मेरा कुछ निःस्पृह प्रेम है इसलिये मुझे अपनी सपत्नी की दासता भी अभिप्रेत है।" यह कहकर अपनी विद्या के बल से वह वेगवती उस रात, अपनी पत्नी के वियोग में हार्दिक शोक का अनुभव करने वाले कोकपक्षी के समान नरवाहनदत्त को लेकर आकाश में उड़ गई।

**101.** इस प्रकार उन दोनों के चले जाने का समाचार नरवाहनदत्त के माता-पिता को मिला जिसे सुनकर वे बहुत दुःखी हुए। यौगन्धरायण आदि मन्त्री तथा

मरुभूति इत्यादि सब कोई अत्यन्त व्याकुल हो गये। इसी बीच दूसरे सूर्य के समान अत्यन्त तेजस्वी नारद मुनि आकाश से उतरे और उदयन से बोले कि 'तुम्हारे पुत्र को एक विद्याधरी अपने घर ले गई है, वह शीघ्र ही यहाँ लौट आयेगा। अतः तब तक धैर्य धारण करने को कहने के लिए शंकर ने मुझे तुम्हारे पास भेजा है'। उदयन ने ऐसा सुनकर उनकी पूजा की। नारद भी वेगवती के समस्त वृत्तान्त को कहकर अन्तर्धान हो गये।

**102.** इसके अनन्तर आकाशमार्ग द्वारा व्योमयान से वेगवती नरवाहनदत्त को आषाढपुर ले गई। यह पता पाकर मानसवेग ने उन दोनों को मार डालना चाहा। यह जानने पर वेगवती ने नरवाहनदत्त को अपनी विद्या के हाथ में समर्पित कर दिया और मानसवेग के साथ अपनी विद्या के बल पर भयानक युद्ध किया। इस युद्ध के प्रसंग में उसने अपनी विद्या के प्रभाव से भीषण रूप धारण किया और सहसा मोहित करके उसे अग्निपर्वत पर फेंक दिया। इसके अनन्तर नरवाहनदत्त को लेकर गन्धर्वपुर में खोदे जाते हुए एक निर्जल कुएँ में डालकर बोली—'आर्य, थोड़े समय तक तुम यहीं रहो। यहाँ रहने से तुम समस्त विद्याधरों के अधिपति हो जाओगे। इसलिये धैर्य न छोड़ना। मैंने अपने बड़े भाई की आज्ञाओं का उल्लंघन किया है अतः ज्येष्ठ-व्यतिक्रमण के कारण मेरी विद्यायें शक्तिहीन हो गई हैं। अब मैं उन्हें शक्तियुक्त बनाने के लिये जा रही हूँ। बहुत शीघ्र ही मैं तुमसे यहीं आकर मिलूँगी'। ऐसा कह कर वह वेगवती विद्याधरी बड़े तीव्र वेग से निकली और कहीं चली गई। मानसवेग अग्निपर्वत पर फेंका हुआ भी नहीं मरा और वहाँ से अपने घर आ गया।

### मदनमञ्चुका की खोज

**103.** इधर कुएँ में पड़े हुए नरवाहनदत्त को वीणादत्त नामक एक गन्धर्व ने देखा और उसकी दशा देख कर दया के समुद्र में निमग्न हो गया। इसलिये उसके कुल और नाम को पूछ कर उसका हाथ पकड़कर कुयें के बाहर निकाला ओर उसके दुःख को दूर करके बोला—अगर तुम मनुष्य हो, गन्धर्व नहीं, तो तुम ठीक ठीक यह बता कर मेरे सन्देह को दूर करो कि जहाँ मनुष्य नहीं जा सकते, ऐसे इस मार्ग को तुमने कैसे पाया? इस प्रकार जब उसने बार-बार कहा तो नरवाहनदत्त ने विद्याधरी की सारी बातें बतलायीं और उसके द्वारा उस निर्जल

कूप में डाले जाने का कारण भी बताया। नरवाहनदत्त की इन समस्त सत्य बातों को वीणादत्त ने सुना और उसे चक्रवर्ती लक्षणों से युक्त देखकर अपने घर ले आया तथा विविध प्रकार से उसकी परिचर्या की। दूसरे दिन नरवाहनदत्त ने उस नगर के सभी निवासियों को देखा कि सब लोग हाथों में वीणा लिये हैं और उन्हें बजा रहे हैं। उन्हें देखकर नरवाहनदत्त ने प्रिय एवं विद्वान् वीणादत्त से कहा—'देवताओं के समान ये सब आबालवृद्ध वीणा लिये हुए हैं, इन्हें मैं देख रहा हूँ और यहाँ की आलौकिक कमलगन्ध को सूँघ कर अत्यन्त आनन्द का अनुभव कर रहा हूँ। अतः इन सबके वीणा धारण करने का कारण मुझसे बतलाओ'। यह सब सुन कर उसको उत्तर देता हुआ वीणादत्त वहाँ की राजपुत्री का परिचय देकर बोला—"यहाँ शत्रुओं की भयभीत कर देने वाला, परमधनुर्धर, सत्य और न्याय का पालक, सर्वशास्त्रों का ज्ञाता, सबके दुःखों को दूर करने वाला, सागरदत्त नामक गन्धर्वों का राजा रहता है। अपने सौन्दर्य से अप्सराओं के रूप को भी तिरस्कृत करने वाली गन्धर्वदत्ता नामक उसकी एक युवती कन्या है। गन्धर्व विद्या में वह अत्यन्त प्रवीण है। विष्णु के द्वारा स्वयं प्रदत्त किये हुए अपने गाने को गाती हुई उसने यह प्रतिज्ञा कर रखी है कि 'जो भी गायक तीन ग्रामों के द्वारा इस उत्तम वैष्णव स्तुतिगान को वीणा में बजायेगा, वही मेरा पति होगा'। इस राजकुमारी का ऐसा निश्चय जानकर सभी लोग वीणा बजाना सीख रहे हैं किन्तु अभी तक कोई भी इस प्रकार का वीणावादक नहीं हुआ। इसलिये घर-घर में, ग्रहाभिभूत जैसे, सबके हृदय में, उसकी प्राप्ति की ज्वाला जल रही है"। वीणादत्त से ऐसा सुनकर सकल कलाओं में पारंगम नरवाहनदत्त बोला—"मैं समस्त कलाओं का ज्ञाता हूँ। त्रैलोक्य में जितनी भी गान विद्या है, उस सब पर मेरा अधिकार है"। यह सुनकर वीणादत्त नरवाहनदत्त को सागरदत्त के पास ले गया और बोला—"यह वत्सराज उदयन का पुत्र नरवाहनदत्त है जो कि समस्त गन्धर्वविद्या में प्रवीण है। गाने-नाचने वालों से अभिप्रशंसित है। इसने अपने अपूर्व सौन्दर्य से कई एक सुन्दरी स्त्रियों को आकर्षित कर रखा है। एक विद्याधरी के हाथ से यहाँ इस नगर में छोड़ दिया जाने के कारण तुम्हारे पास आ पहुँचा है। यह गन्धर्वाचार्य है और विष्णु-स्तुति के गाने जानता है!" यह सुनकर राजा बोला—"वास्तव में यह सब सत्य है। गन्धर्वों के मुख से भी मैंने यह सब सुना है। इसलिये यह हम लोगों को मान्य है। ईश्वर करे कि यह आयुष्मान् बने। यह अवश्य देवता का अवतार है अन्यथा यह मनुष्य होता हुआ भी विद्याधरी के साथ यहाँ गन्धर्वपुरी में कैसे आता"?

## मदनमञ्चुका का अन्वेषण

**104.** यह कहने के अनन्तर राजा की आज्ञा से अन्त:पुर की सेविकाओं के साथ समस्त गन्धर्वकला की ज्ञात्री राजकन्या अपने पिता के पास लाकर बैठाई गई। पिता की आज्ञा से वीणा बजाती हुई, मिजराफ द्वारा स्वरों को श्रुतियों से मिलाती हुई, ब्राह्मी लक्ष्मी के समान शोभायमान, अतिशय विनम्र उस कन्या को देखकर नरवाहनदत्त उसके अत्यन्त विस्मयोत्पादक गीत और रूप के कारण मुग्ध होकर बोला—'वीणा बजाने में अत्यन्त चतुरपति की आकांक्षा करने वाली तथा अत्यन्त शुभाचरणशील, हे राजपुत्रि, तुम्हारी वीणा का स्वर बहुत ही ठीक है। तुम वीणा बजाने में अत्यन्त चतुर हो। फिर भी मुझे ऐसा लग रहा है कि तुम्हारी वीणा में कहीं कोई बाल लगा हुआ है'। ऐसा सुनने पर ज्यों ही उस कन्या ने ध्यानपूर्वक देखा, त्यों ही उसको एक बाल मिल गया यह देखकर स्वर्ग के समान उच्छ्रित आषाढपुर गिरि में रहने वाले सभी गन्धर्व अत्यन्त विस्मय में पड़ गये। जब उसका वीणावादन बन्द हो गया तो स्वर्ग के नायक ब्रह्मा के समान गन्धर्वों के पति सागरदत्त ने गन्धर्वदत्ता के हाथ से उस वीणा को लिया जो भूमि पर पुञ्जीभूत मूर्तिमती गन्धर्वकला के समान थी और उसे नरवाहनदत्त के हाथ में देते हुए कहा—'राजपुत्र, इसे लेकर बजाते हुए हमारे कानों को तृप्त करो और हमारा शोक दूर करो'। नरवाहनदत्त ने ऐसी आज्ञा पाने पर, वीणा बजाते हुए विष्णु-स्तुति का एक ऐसा गीत गाया कि जिसे सुनकर सब गन्धर्व चित्रलिखित जैसे रह गये। गन्धर्वदत्ता ने भी अपनी प्रतिज्ञानुसार सर्वथा सन्तोषप्रद नरवाहनदत्त को मानों प्रफुल्ल कमलमाला की जैसी प्रेमपूर्ण दृष्टि से देखकर मन ही मन उसका वरण कर लिया। यह देख कर उसकी प्रतिज्ञा को स्मरण करते हुए सन्मार्गज्ञाता तथा अपनी कन्या के भावों को जानने वाले राजा ने गन्धर्वदत्ता नामक अपनी कन्या को दिव्य-वाद्यपूर्ण विवाहोत्सव में विष्णुगीत संगायन करने वाले नरवाहनदत्त को दे दिया। वह भी नवविवाहिता गन्धर्वदत्ता को पाकर उसके साथ दिव्यभोगों का भोग करता हुआ, यथासमय सुरापान करके, उसे भी पिलाकर, उसके साथ क्रीडा करता हुआ बहुत दिनों तक वहीं रहा।

**105.** एक दिन नवयुवक नरवाहनदत्त मनोहर नागरिक शोभा को देखने की इच्छा से नगर से निकला और सुन्दर-सुन्दर प्रदेशों तथा घूमने योग्य नागरिक

उद्यानों में एक मतवाले हाथी की तरह प्रविष्ट हो गया। वहाँ पर उसने अपनी कन्या के साथ आकाश से उतरती हुई "हे पुत्रि, यही वत्सराज तुम्हारा भावी पति है" इस प्रकार अपनी कन्या से कहती हुई एक आकाशचारिणी स्त्री को देखा जो बिना बादलों के आकाश में चमकती हुई तरल विद्युत् ज्योति के समान प्रतीत हो रही थी। जब वह पास में आई तो नरवाहनदत्त ने उससे पूछा कि तुम कौन हो और यहाँ क्यों आयी हो? यह सुनकर स्वेच्छा से विहार करने वाली अथवा अपने अभीष्ट साधन में समर्थ वह दिव्य स्त्री बोली—हे महाराज, शंकर के प्रभाव से जिसने अपने शत्रुओं को भिक्षुक बना दिया है, शत्रु सैनिकों को कुचल कर जिसने (भैरव रूपी) शिव को प्रसन्न कर दिया है, धार्मिक व्यक्तियों में अग्रणी होता हुआ भी जो संग्राम में सबसे पहले चल देता है, तपस्वी होता हुआ भी जो भयानक तलवार तथा धनुष धारण करने वाला है, सन्मार्ग का अतिक्रमण करने वाला न होता हुआ भी जो संग्राम में सर्वथा भयरहित रहता है, ऐसे देवसिंह नाम के विद्याधर पति की कीर्तिदायिनी विद्या के समान आज्ञाकारिणी धनवती नामक मैं पत्नी हूँ। यह अंजनावती नामक मेरी कन्या है। इसका अभी विवाह नहीं हुआ है। चण्डसेन नामक इसका एक छोटा भाई है। वह चण्डसेन अपने करों (हाथ, किरण या शुल्क) के प्रताप से सूर्य के समान है। शारीरिक तेज में वह चन्द्रमा के समान सौन्दर्यशाली है। अपने पक्षपातियों की संपत्ति का उत्पादक (संरक्षक) होता हुआ भी जो विपक्षियों की संपत्ति का विनाशक है। अपनी प्रजा के लिये दुःखद न होता हुआ भी जो विशाल धनुर्धारी है। अपने कुलरूपी कुमुद के लिये चन्द्रमा के समान होता हुआ भी जो अज्ञानरूपी अन्धकार के लिये सूर्य के समान है, दो करों (भुजाओं) वाला होता हुआ भी जो बहुत सा कर लेता है, बड़े-बड़े सामन्त जिसके आगे सेवकों के समान आचरण करते हैं; जो शत्रु उसके शासन को नहीं मानते ऐसे शत्रुओं की पत्नियों की माँग को जो सिन्दूर रहित कर देता है, इस प्रकार का इसका छोटा भाई है। आकाशवाणी ने निर्दिष्ट किया है कि तुम उसके प्रिय पति होगे। मैंने अपनी विद्या के बल से यह जाना कि वेगवती ने तुमको यहाँ डाल दिया है और तुम भावी विद्याधरेश्वर हो। इसलिये मैं निःसंकोच होकर यह सब तुमको बतलाने आई हूँ। स्वभावतः मनुष्यों से वैर करने वाले विद्याधर द्वेषवश तुम को अकेला जानकर घास-भूसा खाने वाले बलि-पशु की तरह मृत्युदेवता का उपहार न बना दें (तुम्हारी बलि न चढ़ा दें), इसलिये विद्याधर ही जहाँ

पहुँच सकते हैं ऐसे स्थान में तुम्हारा रहना उपयुक्त नहीं है। अतः आओ, हम दोनों अन्यत्र न जाकर उस स्थान में तुमको ले चलें जहाँ विद्याधर लोग न पहुँच सकें। समय आने पर तुम मेरी इस कन्या के साथ विवाह कर लेना। ऐसा कहकर धनवती उसे उठाकर अपनी कन्या के साथ आकाश की ओर उड़ी और श्रावस्ती के उपवन में उसे छोड़कर अजिनावती के साथ तिरोहित हो गयी।

**106.** इसी बीच मृगों का शिकार करता हुआ राजा प्रसेनजित् उधर से निकला और सुन्दर लक्षणों वाले, हाथियों से लड़ने की सी शक्ति होते हुये भी प्रिय वाणी बोलने वाले, उस राजपुत्र को देखकर बड़े कौतुक से उसके पास गया और उनका नाम-धाम पूछकर अत्यन्त प्रसन्नता पूर्वक उसे अपने घर ले गया तथा उसके शील शौर्य आदि गुणों के कारण भगीरथयशा नामक अपनी कन्या को, जो पतिनाशक रेखा से रहित थी, उस शत्रुनाशक व्यक्ति (नरवाहनदत्त) की पत्नी बना दिया जिसके पत्नीनाशक लक्षण न थे तथा जो अपने जन्म से अपने पिता की समृद्धि करने वाला था। अत्यन्त वैभवशाली नरवाहनदत्त भी अपने विनोद के लिये ब्रह्मा द्वारा निर्मित मूर्तिमती साक्षात् लक्ष्मी की तरह उसके साथ बहुत दिनों तक रमण करता रहा।

**107.** एक समय जब कि लोगों के नेत्रों को आनन्द देने वाले, पूर्वदिशा के मुख को शोभायमान करने वाले, मानिनी स्त्रियों के मान को भग्न कर देने वाले, निर्मल आकाश के दर्पण की भाँति, भगीरथयशा के मुख की तरह एवं दिशा-रूपी स्त्री के भाल में लगी हुई बिन्दी के समान चन्द्रमा का उदय हो चुका था तो चन्द्रमा के प्रकाश से प्रकाशित अपने महल में पत्नी के साथ उसकी इच्छा से नरवाहनदत्त ने मदिरा पी और तदनन्तर महल के अन्दर जाकर भगीरथयशा के साथ पलँग पर लेट गया। वहाँ उसकी प्रिय पत्नी के सो जाने के पश्चात् जब वह स्वयं कुछ देर सो कर जागा तो अकस्मात् विचार करने लगा कि भगीरथयशा का प्रेम मुझे यहाँ रोके हुए है इसलिये मुझे अपनी अन्य स्त्रियों का स्मरण नहीं करने देता। अदृष्ट ही इस में कारण है। भयानक विधि के लेख को बाँचने में समस्त पृथ्वी के भार को धारण किये हुए शेष भी असमर्थ हैं। वही ब्रह्मलेख कुत्ते और गर्दभों के बच्चों को भी बड़े-बड़े धनिकों के हाथ चाटने वाले बना देता है। सबकी भलाई में लगे हुए लोगों को भी अपने प्रिय व्यक्तियों से विलग कर देता है। इसलिये इस दुःख के समय में शत्रुओं का दमन करने वाले मेरे प्रिय मंत्री मरुभूति इत्यादि

को भी मुझसे वियुक्त कर दिया। मैं अभी तक इस दुःख का अन्त नहीं पा रहा। हर प्रकार की अवस्था में मेरा साथ देने वाला चतुर गोमुख इस समय दूर है इसलिये वह भी वर्तमान उद्विग्नता रूपी भयानक अन्धकार से पूर्ण इस जीवन मार्ग में बिजली की चमक की तरह मार्ग नहीं प्रदर्शित कर रहा।

**108.** जब वह ऐसा सोच ही रहा था तो उसने निद्रा को भग्न कर देने वाले किसी स्त्री के द्वारा उच्चारण किए हुए मीठे और कोमल शब्द 'हा, दुःख' को सुना। उसे सुनकर उस प्रकाशित भवन में, जहाँ पर यद्यपि अपने प्रियजन जा सकते थे फिर भी अपरचितों के लिये जो अगम्य था, ज्यों ही उसने इधर उधर देखा त्यों ही झरोखे के अन्दर से एक स्त्री का सुन्दर चन्द्रमा को तरह दिव्यमुख मात्र दिखलाई पड़ा। वह इतना सुन्दर था कि उससे उस समय का अन्धेरा दूर हो रहा था। वहाँ मुख के अतिरिक्त जब शेष अंग नहीं दिखलाई दिया तो उसको देखने की उत्सुकतावश चञ्चल-चित्त होकर थोड़ी देर बैठा रहा। इसी बीच झरोखे से उस दिव्य स्त्री ने अपने कोमल सुन्दर हाथ को बाहर निकाला और 'इधर आओ' इस प्रकार का निःशब्द संकेत अपनी उँगली से किया। उसे देखकर उस भवन से, जहाँ उसकी पत्नी सो रही थी, वह स्वयं निकला और जब उस दिव्य स्त्री के पास जाकर अत्यन्त उत्कण्ठापूर्वक खड़ा हो गया तो वह बोली—'हा मदनमञ्चुके! दूसरों के हृदय को तोड़ने वाले पति की प्रशंसा करने वाली तू ठग गई।' यह सुनकर नरवाहनदत्त को अपनी पत्नी की याद आई, उसके वियोग के कारण वह बहुत दुःखी हुआ और दिव्य स्त्री से बोला—'सुभगे, इस अत्यन्त प्रिय रूप से मुझ सौभाग्यशाली को यहाँ दर्शन देती हुई तुम कौन हो? इस प्रकार की दिव्य एवं सुन्दरियों में अग्रगण्य तुम अपनी मार्मिक वाणी से मुझे विस्मित कर रही हो। तुमने कहाँ मेरी प्रियतमा मदनमञ्चुका को देखा है? नवयुवकों के काम को उद्दीप्त करने वाली तुम मेरे पास क्यों आई हो? यह सब विस्तार पूर्वक सुनाओ'। यह सुनकर उस भयानक अंधेरे में वह उसे थोड़ी दूर ले गई और बोली—'हे काम के अंश, सब सुनो'। ऐसा कहकर उसने यों बोलना प्रारम्भ किया—

**109.** "विशिष्ट प्रतिभाशाली कलाकारों के द्वारा निर्मित दीवारों वाले गगनचुम्बी महलों से पूर्ण पुष्करावती नामक नगरी में, शत्रुओं की सेना रूपी नदी के किनारों को काट डालने वाले नद की तरह भयावह, प्रतिदिन मनों खीर बनाकर भूखे आदमियों की भूख दूर करने वाले, शत्रुओं की असूर्यंपश्या स्त्रियों के मुखरूपी

चन्द्रमा के लिये राहु के समान, ऐसा जिसकी पशुशाला में अपरिमित घोड़े-हाथी बँधे रहते हैं, घोसलों में जिसके यहाँ अगणित पक्षी सामगान करते रहते हैं, जनमेजय के समान शत्रुरूपी सर्पों का संहारक होता हुआ भी जो चुगलखोरी से भयभीत रहता है, बड़े-बड़े राजारूपी पर्वतों को इन्द्र की तरह नष्ट कर देता है, सद्गुण समूह सम्पन्न होता हुआ भी जो हर प्रकार के चिन्तन में समर्थ है, शत्रुओं का ध्वंसक, राजाओं के विनाशक राजतेज से सम्पन्न, अग्नि की आराधना करने के कारण पिंगलशरीर वाला, पिंगलगान्धार नामक विद्याधरों का राजा है। मित्रजनों का अनुशासक होता हुआ भी जो गुरुजनों के आशीर्वाद का पात्र है, सत्यशील जिसके अंगरक्षक हैं, लोगों के उपकारार्थ जिसकी अगणित संस्थाएँ चलती हैं, जो अत्यन्त शान्तिप्रिय है, सब के साथ उत्तम व्यवहार करता है, नौकरों को भी भाइयों की तरह मानता है, प्रातः स्नान करता है और चबूतरे पर सोता है, दूध पीता है और वैदिक विद्वानों की आज्ञानुसार अग्निष्टोमयज्ञ तथा सोमयज्ञ करके जिसने अग्निचित् एवं सोमसुत् ख्याति को प्राप्त किया है। इस प्रकार अपने अनुजीवियों की यथेष्ट इच्छाओं को पूर्ण करने वाले, सबका कल्याण चाहने वाले, राक्षसों के विनाशक उस राजा की सन्ततिहीनतारूपी मानसिक दुःख को शान्त करने वाली मैं प्रभावती नामक कन्या हूँ जो उसकी आराधना से प्रसन्न अग्नि के वर से उत्पन्न हुई हूँ। एक बार मैं अपनी अभिन्नहृदय प्रियसखी वेगवती को देखने आषाढपुर गई थी किन्तु सुना कि वह तपस्या करने कहीं जंगल चली गई है। अतः उसे न पाकर उसकी माता पृथिवीदेवी के मुख से सुना कि तुम्हारी प्रियपत्नी मदनमञ्चुका यहाँ है। इसलिये उस को देखने यहाँ आई थी। वह तुम्हारे विरह से दुःखिनी, भोजन न करने के कारण दुबली, पीले मैले वस्त्र पहने तथा एक चोटी धारण किये है, तुम्हारे गुणों का गान करती हुई एवं अपने दुःख से दुःखित अश्रुपूर्ण विद्याधर कन्याओं के समूह से घिरी हुई, उस मदनमञ्चुका ने तुम्हारे रूप का परिचय मुझे दिया। इसलिये अपनी विद्या के प्रभाव से तुम्हारी स्थिति को यहाँ जानकर तुमको ले चलने के लिये, अपने आप को तुम्हारी प्रियतमा मानने वाली उसको आश्वासित करके, उसकी इच्छा पूर्ण करने के लिये शीघ्र ही मैं तुम्हारे पास आई। किन्तु यहाँ अपने आप को एक प्रेमी पुरुष मानने वाले किन्तु किसी अन्य की चिन्ता में निमग्न तुमको देखकर, 'हाः दुःख' ऐसा कहकर अपने आपको तुम्हारी प्रिय पत्नी मानने वाली उसके विषय में चिन्तित हुई"। यह सुनकर वासवदत्ता का पुत्र नरवाहनदत्त उससे बोला—'यदि तुम मेरे ऊपर

दयालु हो तो अदृष्टवश उपलब्ध होने वाली तुम मुझे उसी स्थान पर ले चलो जहाँ मेरी प्रिय पत्नी मदनमञ्चुका है और इस प्रकार मुझे उसके वियोग के अपार सागर के पार उतारो।

**110.** यह सुनकर उसे लेकर प्रभावती ने आकाशमार्ग द्वारा चाँदनी रात में अपनी यात्रा प्रारम्भ की। जाते-जाते एक जगह जलती आग देखकर उसने नरवाहनदत्त का हाथ पकड़ा और अग्नि की प्रदक्षिणा करती हुई उस प्रौढ़ा स्त्री ने युक्तिपूर्वक उसके साथ विवाह संस्कार संपन्न कर लिया और ऊपर आकाशतल से ऊँची-नीची पृथ्वी, टेढ़ी-मेढ़ी नदियाँ, गगनचुम्बी पर्वत तथा और भी बहुत सी आश्चर्यजनक वस्तुओं को जगह-जगह इस प्रियतम को दिखाती हुई उड़ती-उड़ती बहुत दूर आ गई। आकाशगमन की थकान से नरवाहनदत्त को प्यास लगी इसलिये उतरकर स्वच्छ पानी से भरे एक तालाब के पास उसे उतार दिया। पानी पीने के पश्चात् नरवाहनदत्त की मार्ग की थकान दूर हुई और लतागुल्माच्छादित पेड़ों से रमणीय एकान्त स्थान में उसकी मदनेच्छा जागरित हुई। इसलिये उसने हठात् प्रभावती से अनुरोध किया। प्रभावती मदनमञ्चुका को आश्वासन देकर नरवाहनदत्त को लेने आई थी अतः उसे उसका स्मरण आया और अपनी तद्विषक अनिच्छा के कारण कठिनाई से उसको रोकती हुई उसने अपने अभिप्राय सूचक इस कहानी को कहा--

**111.** 'प्राचीन समय में पाटलिपुत्र में एक विधवा स्त्री रहती थी। उसके एक लड़का था। वह अत्यन्त रूपवती तथा निर्धन थी। कामवासना के उद्दीप्त होने पर वह अपने सन्तोष के लिये हर रात को परपुरुष से संयोग के लिये इधर-उधर जाती और शून्य घर में लड़के को छोड़ती हुई उससे यह कह जाती कि मैं तुम्हारे लिये 'मोदक' लेने जा रही हूँ। इस प्रकार प्रत्येक प्रातःकाल लड्डू लाकर उस बच्चे को देती थी इस कारण वह लड़का प्रसन्नतापूर्व घर में बना रहता था।

**112.** एक बार वह लड्डू लाना भूल गई अतः जब लड़के ने लड्डू माँगे तो उसने कहा—'पुत्र, मैं तो अपने कामुकरूपी मोदक (मुद्+ण्वुल्=प्रसन्न करने वाला) के अतिरिक्त और किसी दूसरे मोदक को नहीं जानती'। यह सुनकर लड़के को निश्चय हो गया कि परपुरुषासक्त होने के कारण यह लड्डू नहीं लाई। उस लड़के का हृदय आश्वासनहीन होने के कारण निराशा से बैठ गया और वह मर गया।

इसलिये हे प्रिय, यदि मैं तुम्हारे साथ संगत होकर तुम्हें ही स्वीकार किये लेती हूँ तो मैंने ही जिसे तुम्हें मिलाने का आश्वासन दिया है, उस मदनमञ्चुका की आशा टूट जायगी और फूल के समान सुकुमार उसका हृदय मुरझा जायगा। इसलिये यद्यपि तुम मेरे प्रिय हो फिर भीं तुम्हारी पत्नी जीवित है अतः मैं तुम्हें चाहकर विश्वासघातिनी नहीं बनना चाहती'।

**मदनमञ्चुका से समागम**

**113.** प्रभावती के ऐसा कहने पर नरवाहनदत्त ने उसके उदात्त चरित्र की प्रशंसा की और परमात्मा की नई-नई आश्चर्यजनक वस्तुओं के निर्माण कौशल को सोच-सोचकर उससे फिर कहा कि जहाँ मदनमञ्चुका है वहाँ मुझे ले चलो। यह सुनकर प्रभावती उसे लेकर आकाशमार्ग से आषाढपुर आई और तैलादि स्नेह के बिना लगभग बुझी हुई दीपप्रभा को स्नेह के द्वारा सुरक्षित सी करती हुई, ग्रीष्मकाल में सूखी नदी को मानों वर्षाकालीन बाढ़ के जल से, विरह के कारण सूखे शरीर वाली मदनमञ्चुका को नरवाहनदत्त से मिलाया जिससे कि रात और चन्द्रमा के समान दोनों मिलकर परस्पर आनन्दित हुए और प्रभावती के प्रभाव से उपस्थित सुन्दर पके-पके फल तथा अन्य स्वादिष्ट फलों को खाया। इसकी विद्या के बल से, मदनमञ्चुका को छोड़कर बहुत से लोगों के रहते हुए भी, उसे अन्य कोई देख भी नहीं सका।

**114.** प्रातःकाल उसकी एकवेणी को खोलते हुए नरवाहनदत्त से अत्यन्त क्रुद्ध मदनमञ्चुका बोली—'उन्मत्त मानसवेग के मारे जाने के पश्चात् ही उसके रक्त से रँगे हाथ के द्वारा, अत्यन्त प्रसन्नचित्त होकर या तो मेरी वेणी खोलना या मेरे मर जाने पर मेरे साथ ही, बँधी हुई मेरी वेणी को जला देना, इस प्रकार मैंने अत्यन्त दुःखिनी होकर विचार किया था। किन्तु वेगवती के द्वारा अग्निपर्वत पर फेंक दिये जाने पर भी अदृष्टवश सुरक्षित रह गयी, यह तुमको ज्ञात ही है। फिर भी उसके जीते हुए आज मेरी वेणी को तुमने खोल दिया इसलिये मैं अत्यन्त लज्जित हूँ। मेरा मन बहुत दुःखी है'। अपनी सदाचारिणी पत्नी से ऐसा सुनकर नरवाहनदत्त ने उसको सान्त्वना दी और बोला—'विद्याओं को प्राप्त करके शीघ्र ही इस शत्रु को मार कर तुम्हारी इच्छा को पूर्ण करता हुआ मैं तुम्हारी अभिलाषा पूर्ण करके ही कृतार्थ हूँगा इसलिये तुम खिन्न मत हो'। इस प्रकार मदनमञ्चुका को आश्वासित करके

नरवाहनदत्त विद्याधरों के नगर में रहा और प्रभावती ने ध्यान करके बुलाई हुई अपनी विद्याओं के बल से नरवाहनदत्त की रक्षा करते हुए उसके रूप को ऐसा अप्रतर्कित बना दिया कि वह उसी रूप से प्रसिद्ध होकर भी निःशंक होकर विभिन्न भोगों को भोगता हुआ वहीं रहा। फिर भी यह मदनमञ्चुका वेगवती की सखी है इसलिये इसको अपनी सखी की सखी समझकर प्रभावती इसकी हर प्रकार की परिचर्या करती रही और यह समस्त शत्रुओं के हृदय का विदारक, छिपे हुए कामदेव की तरह साक्षात् नरवाहनदत्त है, यह सब जान लेने पर आषाढपुर निवासियों ने इस रहस्य को मानसवेग से उद्घाटित कर दिया।

**मदनमञ्चुका के द्वारा अपने अपहरण की कहानी :**

115. एक बार आपस में बातचीत करते समय मदनमञ्चुका ने मानसवेग के द्वारा किये हुए अपने अपहरण वृत्तान्त को बतलाया कि स्त्रियों का लोभी, लम्पट, मानसवेग हिरनी को भूखे शेर की भाँति, मुझको अपनी माया से हर कर भयावह कर्मों से भयभीत करता हुआ ज्यों ही अपने अनुकूल करने की इच्छा कर रहा था त्यों ही क्रुद्ध होकर तलवार उठाये, जिह्वा निकाले भक्तजनों के रक्षक, भयानक, रूप में प्रकट होकर भगवान् भैरव हुंकार करते हुये बोले—'यह क्या बात है कि हमारे रहते हुए भी विद्याधरों के भावी राजा की पत्नी का अपमान हो रहा है?' भगवान् भैरव के ऐसा कहते ही पापी मानसवेग के मुँह से खून गिरने लगा और वह कष्ट से व्याकुल होकर भूमि पर गिर पड़ा। इसके पश्चात् भगवान् भैरव के अन्तर्धान हो जाने पर जब उसके मन से उनकी हुंकार भय दूर हो गया तो थोड़ी देर में उसकी जान में जान आई और मेरे साथ क्रूरता का व्यवहार छोड़ कर वह अपने घर चला गया। अन्तःपुर की चेटियों ने उस समय, अत्यन्त भयभीत, वियोग से व्याकुल तथा प्राणपरित्याग के लिये उद्यत, मेरे पास जाकर मीठी-मीठी बातों से मुझे आश्वस्त किया और बोलीं—'पहले पवित्र चरित्र वाली किसी रूपवती मुनिकन्या को देखकर यह मानसवेग काममोहित हो गया और हठात् जब उसका अपहरण करना चाहा तब उसके भाइयों ने शाप दिया कि यदि अनिच्छुक परस्त्री के साथ तुम अभिगमन करने की चेष्टा करोगे तो तुम्हारे सिर के सौ टुकड़े हो जायेंगे। इसलिये हठात् यह परस्त्री-गमन नहीं कर सकता, अतः डरने की आवश्यकता नहीं। शंकर जी की कृपा से तुम्हारा पति शीघ्र ही प्राप्त होगा, इसलिये प्रसन्न रहो। उन लोगों के ऐसा

कहते ही उसकी बहन वेगवती मुझे आश्वस्त करने के लिये यहाँ आई थी और यहाँ से तुम्हारे पास गई थी । इसके आगे तुम्हें सब ज्ञात ही है ।

**116.** तदनन्तर ही चन्द्रमा के प्रकाश के समान वस्त्र धारण किये हुए, अमृत के समान अपने दर्शन से मुझे सींचती हुई, इस दुष्ट की साध्वी माता पृथ्वीदेवी वहाँ आई और मुझसे इस प्रकार बोली—'मेरी कन्या वेगवती का इस राज्य में, पिता का दिया हुआ भाग है । उसके साथ तुम्हारे पति का विवाह हो गया है । इसलिये वह तुम्हारी सखी है । तुम उस धन को अपना समझो और अपने उपयोग में लाओं । यह समझ कर कि शत्रु के हाथ पकड़कर मैं उसका अन्न कैसे ग्रहण करूँ, आहार छोड़कर अपने जीवन एवं शुभ भविष्य की उपेक्षा मत करो । अपनी विद्या से यह सब केवल मैं जानती हूँ इसलिये सत्य-सत्य सब कुछ तुमसे कह रही हूँ' । ऐसा कहकर मुझे कसम खिलाकर अपनी कन्या के सम्बन्ध के कारण अत्यन्त स्नेहपूर्वक मुझे अवस्थोचित भोजन करवाया । तुम्हारे साथ आकर इस भाई को वेगवती ने पराजित किया और तुम्हारी रक्षा की । इसके आगे मैं कुछ नहीं जानतो । हाँ निराश होकर मैंने वेगवती की सिद्धि, अस्पष्ट शब्द तथा उस आकाशवाणी का स्मरण करते हुए तुम्हारी प्राप्ति की आशा में लगे हुए प्राणों को धृष्टता के कारण परित्याग नहीं किया । इसलिये महानुभाव प्रभावती के प्रभाव से अत्यन्त शत्रु संकट में भी इस समय मेरे प्राणप्रिय तुम मुझे मिल गये । फिर भी मैं यह सोच कर इस समय चिन्तित हूँ कि प्रभावती की अनुपस्थिति में तुम्हारे उस रूप के नष्ट हो जाने पर हम दोनों की क्या दशा होगी' ।

**नरवाहनदत्त का निग्रह :**

**117.** इस प्रकार कहने वाली मदनमञ्चुका को नरवाहनदत्त सान्त्वना दे रहा था और प्रभावती अपने घर चली गई थी, अतः उसकी अनुपस्थिति में जब नरवाहनदत्त का रूप बदल गया तो एक बार भयभीत सब लोगों ने उसे वहाँ स्थित व्यभिचारी समझकर मानसवेग राजा को सूचित किया । फलतः भयभीत मदनमञ्चुका के मना मरने पर भी अपनी सेना लेकर मानसवेग ने आकर नरवाहनदत्त को घेर लिया । उसी समय उसकी माता पृथ्वीदेवी शीघ्र ही पास आकर राजा से बोली, 'हे पुत्र, यह परस्त्री गमन करने वाला व्यक्ति नहीं प्रत्युत उज्ज्वल चरित्रवाला सकलशास्त्र-मर्मज्ञ, समस्त कलासागर के अवगाहन करने से उत्पन्न, अमृत के समान परिपक्व

क्षीर-तुल्य धवल यश वाला, सदाचारी, अत्यन्त शान्तचित्त, सदैव प्रसन्नचित्त रहने वाला, विद्याधरों के द्वारा यथेष्ट पूजित, उदयन का पुत्र नरवाहनदत्त है। इस समय अपनी पत्नी से मिलने आया है। यह हमारा दामाद है। यह सब मैं अपनी विद्या के बल से जानती हूँ'। माँ के ऐसा कहने पर अत्यन्त क्रोध के कारण मानसवेग के शरीर से पसीना बहने लगा। वह खिन्न होकर बोला—'तुम्हारे साथ पहले से ही यह रह रहा है, यह मुझे पता नहीं था। अब इस समय निर्दयतापूर्वक अत्यन्त पैने शस्त्रों से इसके टुकड़े-टुकड़े करके एक सूखे अँधेरे कुएँ में या राक्षसों के आगे इसको फिकवा दूंगा'। यह सुनकर दामाद के स्नेह से माँ ने फिर कहा—'विद्याधरों के लोक में अधर्म नहीं होता, इसलिये इस विषय को विद्याधरों की धर्मार्थ-सभा के प्रधान के समक्ष उपस्थापित किया जाना चाहिये। वही इसका जो कुछ समुचित निर्णय करेगा वही ठीक होगा'। 'माता के द्वारा दी गई यह व्यवस्था है' यह समझ कर मानसवेग ने मातृगौरववश मान लिया किन्तु साथ में यह आज्ञा दी कि इसे बाँधकर लाया जाय। उसके द्वारा दिये हुये इस आदेश को सुनते ही नरवाहनदत्त के हृदय में शूल सा चुभ गया। उसने पागल की तरह एक तोरणस्तम्भ उखाड़ा और वहाँ स्थित अगणित सेवकों का मार गिराया। मारे हुये एक व्यक्ति के हाथ से तलवार खींच कर उस अत्यन्त पराक्रमी ने अन्य हत्यारों को भी मार डाला। नरवाहनदत के ऐसे पराक्रम को देखकर मानसवेग अपनी दिव्य विद्या से सपत्नीक नरवाहनदत्त को बाँध कर सभा में लाया और इस बीच भेरी शब्द की सूचना पाकर इधर-उधर से शब्द करते हुये बहुत से विद्याधर देवसभा में देवताओं की तरह आकर वहाँ इकट्ठे हो गये।

118. विद्याधरों से घिरा हुआ उनका राजा वायुपथ रत्नजटित सिंहासन पर बैठा हुआ था। उसके आगे खड़ा होकर दुष्ट मानसवेग इस प्रकार बोला — 'मनुष्य होकर भी इसने मेरी बहन के अन्तःपुर में जाकर उसका चरित्र भ्रष्ट किया है अतः इसको मार डाला जाना चाहिये'। यह सुनकर राजा ने बंधे हुए वीर नरवाहनदत अपने अभियोग का उत्तर देने के लिये कहा। उसने उत्तर दिया—'सभा वही है जहाँ सभ्य लोग हों, सभ्य वे ही हैं जो धर्म की बात कहें, और धर्म वही है जिसमें सत्य हो तथा सत्य वही है जो छल रहित हो। मैं यहाँ माया के द्वारा बँधा हुआ भूमि

पर खड़ा हूँ। मेरा प्रतिद्वन्द्वी मानसवेग मुक्त है और आसन पर बैठा हुआ है। इसलिये जब तक यह भी पृथ्वी पर नहीं खड़ा होता तब तक हम दोनों का विवाद निर्णीत नहीं हो सकता'। यह सुनकर वायुपथ ने उसे बन्धन से छुड़ाया और मानसवेग को भी पृथ्वी पर खड़ा कर दिया। तब सब लोगों को सुनाकर नरवाहनदत्त ने कहा—'इसके द्वारा अपहरण की हुई अपनी पत्नी मदनमञ्चुका को यदि मैं यहाँ आकर प्राप्त कर लिया तो बतलाइये मैंने किसके अन्तःपुर का चरित्र बिगाड़ा? इसकी बहन वेगवती ने मेरी पत्नी मदनमञ्चुका का रूप धारण करके यदि मुझको अपना पति बनाया तो इसमें मेरा चरित्रभ्रंशता रूपी क्या अपराध है?'

119. यह सब सुनकर राजा वायुपथ बोला—'यह महात्मा ठीक कह रहा है इसलिये इसको अधर्मकलंक से दूषित नहीं करना चाहिये'। ऐसा कहा जाने पर भी जब मोहान्ध मानसवेग अपने धर्मरहित कृत्य से न रुका तो उसके सैनिकों में खलबली मच गई। वहाँ दिव्य कन्याओं के देखते-देखते नरवाहनदत्त ने कहा कि—'माया छोड़कर मेरे साथ युद्ध करो और एक ही प्रहार में क्षत-विक्षत होकर, मरणासन्न रूप में पृथ्वी पर पड़े-पड़े मेरे पौरुष को देखो जो युद्ध कला में अत्यन्त कुशल है और जिसने कई बार संग्राम में अपने शत्रुओं को रक्त की नदी में डुबा दिया है'। इस प्रकार जब विद्याधरों में पारस्परिक कलह होने लगा तो सभामण्डप के भीतर से सहसा खम्भा फाड़कर काला-काला, आकाश तक व्याप्त, सूर्य को ढक लेने वाला, बिजली की तरह चमकती आँखों वाला, प्रलय कालीन मेघ की तरह का एक देवपुरुष निकला और बोला—'भावी विद्याधर-चक्रवर्ती का अपमान इस बुरे स्थान में नहीं होना चाहिये' यह कहकर उसने गरज कर मानसवेग को उठा लिया तथा सिर के बल खड़ा कर दिया। नरवाहनदत्त को शीघ्र ही उसने अपने हाथों में उठाया और रक्षा के लिये ऋष्यमूक पर्वत पर जाकर, वहाँ उसे रख कर, तिरोहित हो गया।

120. इस प्रकार वहाँ से नरवाहनदत्त के ले जाये जाने और विद्याधरों की हलचल के शान्त हो जाने पर वायुपथ आत्मीय तथा अन्य लोगों के साथ अपने महल चला आया। उधर मानसवेग भी हर्ष और विषाद के मिश्रित भावों भरी मदनमञ्चुका को आगे करके आषाढपुर लौट आया।

121. सुख और दुःख का चक्र विधि के विधान अनुसार निरन्तर चलता

रहता है । इसी में प्राणियों के धैर्य परीक्षा होती है । फलतः एक ही नरवाहनदत्त कल्याणपूर्वक विजयी होता हुआ भी, उन-उन कई स्त्रियों से संयोजित होकर भी बार-बार उनसे विलग हुआ ।

122. एक बार जब वह ऋष्यमूक पर्वत पर रह रहा था तो प्रभावती उसके पास आयी और बोली कि मेरे पास न रहने के कारण पापाचरण की इच्छा से मानसवेग तुमको सभा में ले गया और यह जानकर मैंने अपनी विद्या के प्रभाव से भैरवदेव को प्रकट करने का आडम्बर किया और उसके दुष्ट बन्धन से छुड़ाकर तुम्हें यहाँ ले आयी । यह एक जाग्रत् सिद्धि-क्षेत्र है इसलिये विद्याधरों के भी मान्य एवं सुरक्षित इस पर्वत पर किसी का भी माया-प्रपंच नहीं चलता । मेरी विद्या का भी यहाँ प्रभाव नहीं पड़ता इसलिये जंगली फल-फूल खाकर तुम यहाँ कैसे रहोगे, यही मुझे चिन्ता है ।

123. इस प्रकार कहने वाली प्रभावती के साथ समय की प्रतीक्षा करता हुआ नरवाहनदत्त मदनमञ्चुका की याद में वहाँ बना रहा । उसी पर्वत के पास वर्तमान पवित्र पम्पासरोवर में स्नान करता, स्वादिष्ट फलफूल खाता, कभी-कभी मृगमांस खा लेता और जलाशय के किनारे पर वर्तमान पेड़ों के पत्तों के गिरने से सरस तथा सुगन्धित पानी पी लेता । इस प्रकार वहाँ रहते हुए नरवाहनदत्त को प्रभावती ने रामायण के कुछ प्रसंग सुनाये और बताया कि 'यहाँ पर सीता और लक्ष्मण के साथ रामचन्द्र जी तपस्वियों के समेत वृक्ष के नीचे झोपड़ी बनाकर रहे थे, यहाँ पर उन्होंने भोजन किया था, यहाँ होकर गये थे, आदि । तुम्हारी ही भाँति कुछ दिन यहाँ रह कर रामचन्द्र जी ने समुद्र पर सेतु बाँध कर रावण का मान मर्दन किया था और इसी मार्ग से विमान के द्वारा जानकी को ले आए थे, इसी प्रकार तुम भी कुछ समय यहाँ रहकर मदनमञ्चुका को पा जाओगे' ऐसा कहती हुई प्रभावती के साथ हँसते बोलते नरवाहनदत्त ने अपना समय व्यतीत किया ।

124. एक बार धनवती और अजिनावती नामक दोनों विद्याधरियाँ, जिन्होंने नरवाहनदत्त को श्रावस्ती पहुँचाया था जहाँ भगीरथयशा के साथ उसने विवाह किया था—आकाश से उतर कर पम्पासरोवर में स्नान करके उसके पास आयीं । अपनी सखी प्रभावती से जब वहाँ अजिनावती मिली तो धनवती ने नरवाहनदत्त से प्रस्ताव

किया कि इस अजिनावती को मैं अपने वचनों से तुम्हें दे चुकी हूँ इसलिये तुमको अब इसके साथ विवाह कर लेना चाहिये क्योंकि तुम्हारा अभ्युदय अब अत्यन्त समीप है। धनवती की यह बात सुनकर प्रभावती और नरवाहनदत्त दोनों सखी के स्नेह से अत्यन्त प्रसन्न हुए। अतः धनवती ने अजिनावती को विधिपूर्वक नरवाहनदत्त के लिये समर्पित कर दिया और अपनी विद्या से समस्त सामग्री उपस्थापित करके, उत्सव समाप्त करके, उससे बोली—'पुत्र जहाँ-तहाँ तुम्हारा रहना ठीक नहीं। विद्याधर लोग बड़े मायावी हैं इसलिये इस समय अपनी पत्नी के साथ कौशाम्बी चले जाओ। मैं भी अपने लड़के चण्डसेन के साथ वहीं आऊँगी'। ऐसा कहकर धनवती आकाश में उड़ गई और प्रभावती तथा अजिनावती इन दोनों ने नरवाहनदत्त को आकाश मार्ग द्वारा कौशाम्बी पहुँचा दिया।

125. इस प्रकार कौशाम्बी के उद्यान में उतरे हुए नरवाहनदत्त को जब वहाँ के सब लोगों ने देखा तो युवक-वृद्ध आदि सभी लोग यह कह कर कोलाहल करने लगे कि हम बड़े भाग्यशाली हैं जो कि दैवयोग से राजकुमार को देख रहे हैं। जब उदयन ने सुना कि उसका पुत्र नगर के समीप ही आकर बैठा हुआ है तो उसकी (आनन्द से) ऐसी दशा हो गई मानों उसके ऊपर अमृत की वृष्टि हो गई हो! वासवदत्ता, पद्मावती एवं रत्नप्रभा आदि अपनी पत्नियों, एवं यौगन्धरायण आदि मन्त्रियों एवं कलिंगसेना, गोमुख आदि को साथ लेकर वह शीघ्र ही ऐसे वहाँ पहुँचा जैसे ग्रीष्म ऋतु में पिपासा से आकुल कोई बटोही तालाब के पास पहुँचता है। वहाँ पर उदयन तथा वासवदत्ता एवं पद्मावती ने बहुत दिनों के पश्चात् जब अपने पुत्र को देखा तो उसका आलिंगन करके अत्यन्त आनन्दित हुए। उनके हृदय वात्सल्य के सागर की लहरें जैसी उठने लगीं। हर्ष से उनके रोयें खड़े हो गये। पुत्र को बाहुपाश से छोड़ने की उनकी इच्छा नहीं हो रही थी, ऐसा प्रतीत होता था मानो हर्ष से खडे हुए रोम रूपी कांटों से दोनों का शरीर परस्पर गुँथ गया हो। उन सब लोगों के मिलने पर भारी उत्सव मनाया गया। इन सब बातों को अपनी विद्या के प्रभाव से जानकर मानसवेग की बहन, नरवाहनदत्त की पत्नी वेगवती आकाशमार्ग से द्वारा वहाँ उतरी और अपने पति, सास और ससुर इन सब के चरणों में अभिवादन करके नरवाहनदत्त से बोली—'तुम्हारे लिये दुर्बल हो गई हुई समस्त

विद्याओं को, तपोवन में सिद्ध करके मैं फिर से तुम्हारे पास आ गई हूँ। यह कहकर वह प्रभावती और अजिनावती इन दोनों सखियों के पास गई और उसका आलिंगन करके ज्यों ही उन दोनों ने इसे बैठाया त्यों ही अजिनावती की माता धनवती भी कई एक विद्याधराधियों के साथ जो कि अपनी सेना से आकाश को आच्छादित करते हुए जैसे प्रतीत हो रहे थे, वहीं पर आ गई। इसके अनन्तर उसका पुत्र महाभुज और चण्डसिंह, उसका भाई मितगति, प्रभावती का पिता पिंगलगान्धार, भूतपूर्व सभापति वायुपथ, अपने पुत्र वज्रप्रभ के साथ राजा हेमप्रभ, अपनी कन्या गन्धर्वदत्ता के साथ गन्धर्वराज, चित्रांगद के साथ सागरदत्त, ये सब वहाँ आ गये और पुत्र के सहित उदयन के द्वारा सम्मानित होकर यथोचित आसनों पर बैठ गये।

126. इस प्रकार जब वहाँ पर सब लोग बैठ गये तो राजा पिंगलगान्धार सभा में बैठे हुए अपने दामाद नरवाहनदत्त से बोला—'देवों के द्वारा निर्धारित, अपने चक्रवर्ती सम्राट् तुमको खोजते हुए अत्यन्त स्नेहवश हम सब लोग यहाँ आये हैं। नियमपूर्वक व्रत करने वाली, दिव्यज्ञान-सम्पन्न, सुमिरनी धारण किये हुए, कृष्णमृगचर्म पहने, विद्याधरों द्वारा पूजित यह सिद्ध-विद्या सावित्री तुम्हारी रक्षा करने में सर्वदा सावधान रहती है और साक्षात् भगवती के समान तुम्हारी यह सास धनवती है इसलिये तुम्हारे कार्य की सिद्ध में कोई सन्देह नहीं। फिर भी जो मैं कह रहा हूँ उसे सुनो—"यहाँ हिमालय पर्वत पर विद्याधरों की बस्ती के दो भाग हैं, उत्तर और दक्षिण। कैलास के पहले तक दक्षिण भाग है और उसके आगे उत्तर। उनमें से इस अमितगति ने उत्तर भाग के आधिपत्य के लिये भयानक तपश्चर्या करके शंकर को सन्तुष्ट किया। उससे शंकर ने कहा कि चक्रवर्ती नरवाहनदत्त तुम्हारा अभीष्ट सिद्ध करेगा। इसलिये यह तुम्हारे पास आया है। इस समय वहाँ सिंहासन पर मन्दरदेव नामक एक दुर्बुद्धि राजा बैठा है। वह इतना बलवान् है कि विद्याओं के सिद्ध होने पर भी तुम उसे जीत नहीं सकते। दक्षिण भाग में जो गौरिमुण्ड नामक विख्यात राजा है वह अत्यन्त दुर्जय एवं दुरात्मा है। वह अनेक प्रकार की मायाएँ जानता है और तुम्हारे शत्रु मानसवेग का परम मित्र है इसलिये जब तक उसका निग्रह साधन न होगा तब तक काम नहीं बनेगा। इसलिये तुम शीघ्र ही महाविद्या का उत्कृष्ट बल प्राप्त करो"। पिंगलगान्धार की इस

उक्ति का अनुमोदन धनवती ने भी किया इसलिये विद्या की सिद्धि तथा शंकर की आराधना के लिये यथानिर्दिष्ट सिद्धिक्षेत्र जाकर शंकर की कृपा से प्रकर्ष प्राप्त करने के लिये नरवाहनदत्त को आदेश दिया गया। इसी प्रसंग में चित्रांगद बोला—'महाराज ये सब राजा मिल कर आपकी रक्षा करेंगे इसलिये आप (निश्चिन्त होकर) सबके आगे चलें और विजय प्राप्त करें।

**127.** ऐसा कहे जाने पर महाविद्यावल-उपार्जन करने के लिये निश्चय करके नरवाहनदत्त ने मांगलिक क्रियाओं का सम्पादन किया और अमितगति के द्वारा बनवाई हुई उत्तम शिविका पर सवार होकर, प्रलयकालीन झञ्झावात से क्षुब्ध सागर को लहरों की भाँति उमड़ती हुई अपनी सेना के साथ शीघ्र हो अनेक गन्धर्वों एवं विद्याधरों के राजाओं तथा धनवती के द्वारा सिद्धिक्षेत्र-पर्वत पर ले आया गया। वहाँ पर सिद्धों ने उसके लिये उपयुक्त व्रत का निर्देश किया। नरवाहनदत्त ने तीर्थ जलों से अपने को पवित्र किया, खीर की हवि से शिव की पूजा की, चबूतरे पर शयन किया और भिन्न-भिन्न प्रकार के भोगों को भोगने योग्य होते हुए भी वर्तमान समय में केवल फल खाकर अपना जीवन व्यतीत करते हुए, अपने विशेष तेज के प्रभाव से तपश्चर्या के विघ्नों को दूर करते हुए, गन्धर्वों से घिरे रहकर तथा उनके द्वारा सर्वथा सुरक्षित रहते हुए, अविचलित चित्त से रात-दिन जागते हुए शंकर की आराधना के लिए कठिन तपस्या की।

**128.** इस प्रकार की कठिन तपस्या करते हुए उसको देखकर बहुत सी दिव्य कन्यायें उस पर मुग्ध हो गईं और उसको पाने के लिये व्रत करने लगी। [नरवादनदत्त की तपस्या के कारण] उस तपोवन में अकस्मात् बड़े-बड़े उत्पात होने लगे। बड़े-बड़े वृक्षों को जड़ से उखाड़ती हुई तीव्र हवा चलने लगी मानों वह आने वाले युद्ध में बड़े-बड़े योद्धाओं का धराशायी होना सूचित कर रही हो। 'अब क्या होगा', मानों इस भय से पृथ्वी काँपने लगी। मानों भयभीतों को शरण देने के लिये पहाड़ों की चोटियाँ टूट-टूट कर गिरने लगीं। आकाश बिना बादलों के घोर गर्जन करने लगा, मानों चिल्ला रहा हो कि 'विद्याधरो, अपने इस स्वामी की रक्षा करो'। किन्तु इस प्रकार के उत्पात होते हुए भी नरवाहनदत्त पूज्य भगवान् शंकर का ध्यान करता हुआ निष्कम्प

भाव से वहीं अवस्थित रहा। अनिष्ट की आशंका करने वाले गन्धर्व तथा विद्याधर सावधान और सन्नद्ध होकर शत्रुओं से उसकी रक्षा करते रहे। वन, मानों अपनी हिलती हुई लतारूपी तलवारों से अमंगलसूचक उत्पातों को डराते हुए जैसे सिंहनाद करने लगे।

## मानसवेग के साथ युद्ध

**129.** दूसरे दिन अकस्मात् आकाश में कल्पान्त समय में गरजने वाले मेघों के समान भयानक कोलाहल करने वाले विद्याधरों की सेना दिखाई देने लगी। धनवती ने अपनी विद्या के वल से सब कुछ जानकर कहा कि 'यज्ञ करने वाले तथा वयोवृद्ध व्यक्तियों के द्वारा निन्दनीय मानसवेग के साथ यह गौरिमुण्ड आ गया'। इतने ही में विभिन्न शस्त्रों को उठाकर मानसवेग के साथ गौरिमुण्ड विद्याधरों के ऊपर झपटा और बोला कि 'कहाँ यह पृथ्वी पर चलने वाला मनुष्य, और कहाँ हम आकाश में उड़ने वाले व्यक्ति! यह लो, तुम लोगों के अहंकार को अभी मैं क्षण भर में नष्ट किये देता हूँ'। इस प्रकार बोलने वाले उसको मार भगाने की इच्छा से चित्रांगद भी क्रोध में आकर दौड़ा। गन्धर्वों के राजा सागरदत्त तथा भयानक बाहुदण्डों वाले वायुपथ तथा पिंगलगान्धार ये सब लोग बड़े-बड़े महारथी शत्रुओं के तेज को न सह सकते हुए बलवान् सिंहों की तरह गरजते हुए, शत्रुरूपी हाथियों को भयभीत करते हुए, अत्यन्त उन्मत्त मानसवेग की ओर दौड़े। चित्रांगद आदिकों ने सेना की धूलिरूपी मेघ से आच्छन्न, शस्त्रों से निकलती हुई ज्वालारूपी विद्युत् से दीप्त तथा बहते हुए रक्तरूपी जल से युक्त उस संग्रामरूपी दुर्दिन में इधर उधर दौड़ते हुए, शत्रु-रक्त रूपी सोम-सवन के साथ उनके सिरों की बलि प्रदान करके महायाग जैसा रच दिया। कबन्धरूपी मगरों से परिपूर्ण, तैरते हुए शस्त्ररूपी साँपों से युक्त तथा वसारूपी समुद्रफेन से मिश्रित रक्त नदियाँ बहने लगीं। इस प्रकार के भयानक युद्ध के प्रारम्भ हो जाने पर संग्राम में अडिग गौरिमुण्ड ने अपनी सेना समेट ली और गौरी विद्या का स्मरण किया जिससे कि वह साक्षात् त्रिशूल धारण किये हुए आविर्भूत हो गई और विजेता नरवाहनदत्त के वीरों को मोहित (किंकर्त्तव्यविमूढ़) कर लिया। इससे उत्साहित होकर गौरिमुण्ड दौड़ा और उद्विग्न नरवाहनदत्त को संग्राम से भगा

देने की इच्छा से बाहुयुद्ध को ललकारा। इस द्वन्द्व युद्ध में नरवाहनदत्त की मार को सहने में असमर्थ, मायावी तथा क्रोधी गौरिमुण्ड ने अपनी विद्या का स्मरण किया और नरवाहनदत्त को मार डालने की इच्छा से उसे पकड़कर आकाश की ओर उड़ गया। किन्तु धनवती के विद्याबल से नरवाहनदत्त सुरक्षित था अतः उसको मारने में असमर्थ होकर उस उन्मादी ने उसको अग्निपर्वत पर फेंक दिया। द्वेषी मानसवेग भी अपने घातक शत्रुओं को तथा प्रहार करने वाले उसके साथी गोमुख आदिकों को पकड़कर आकाश में उड़ा ले गया और उन्हें ऊपर से नीचे फेंक दिया। किन्तु इस प्रकार इधर-उधर फेंके हुए वे सब लोग धनवती के द्वारा प्रयुक्त रूपिणी विद्या से अलग-अलग पृथ्वी पर उतार लिये गये और तिरोहित होते-होते उसने उन्हें आश्वासन दिया कि शत्रुओं के विनाशक, विवेकशील एवं यशस्वी तुम्हारे स्वामी कुशल से हैं और अपना कार्य सिद्ध करके उनके लौटने पर तुम लोग शीघ्र ही उन्हें पाओगे। "अब हम लोग जीत गये" इस प्रकार डींग मारता हुआ गौरिमुण्ड मानसवेग के साथ उस पर्वत से अपने घर चला गया। इधर धनवती ने कहा था कि कार्य सिद्ध होते ही नरवाहनदत्त शीघ्र ही आ जायेगा, उसका कोई भी अनिष्ट नहीं होगा। इसलिए अत्यन्त विश्वस्त होकर चित्रांगद इत्यादि भी अपने अपने स्थानों को चले गये। धनवती भी अपनी पुत्री अजिनावती को उसकी सपत्नियों के साथ लेकर अपने घर चली गयी।

130. इसके अनन्तर छिद्रान्वेषक तथा विलासी मानसवेग मदनमञ्चुका के पास आया और प्रलाप करने लगा—'तुम्हारा पति संग्राम में मारा गया अतः अब मैं ही तुम्हारा आश्रय हूँ, तुम मुझे स्वीकार करो'। यह सुनकर उसके समक्ष खड़ी मदनमञ्चुका उसे तिरस्कृत करके हँसती हुई उससे बोली 'उसके निन्दक हजारों हैं, पर देवता लोग उसकी रक्षा करते हैं अतः उसका हिंसक कोई नहीं उत्पन्न हुआ; प्रत्युत वही तुम लोगों का विनाश करेगा'।

### नरवाहनदत्त को सहायकों की प्राप्ति

131. इधर नरवाहनदत्त को उसके शत्रु द्वारा अग्निपर्वत पर फेंका जाता हुआ देखकर उसे किसी एक दिव्य पुरुष ने बीच ही में लोक लिया और उसे सुरक्षित रूप से मन्दाकिनी के किनारे ले आया। वहाँ नरवाहनदत्त ने उससे पूछा

कि 'तुम कौन हो'? वह बोला 'हे देव, शंकर ने आपकी रक्षा के लिये मुझे यहाँ भेजा है। मैं अमृतप्रभ नामक विद्याधराधिप हूँ। यह आपके सामने उनका निवास स्थान कैलास पर्वत है। यहाँ शिव की अर्चना करने से आपका कल्याण होगा। अतः आइये आपको वहाँ ले चलूँ' ऐसा कहकर उसने शीघ्र ही उसे वहाँ पहुँचा दिया और अपने आप उससे अनुमति लेकर, जहाँ से आया था वहाँ चला गया। उधर कैलास पहुँचकर नरवाहनदत्त ने आगे स्थित गणपति को अपनी तपश्चर्या से प्रसन्न करके उनकी आज्ञा से शंकर के आश्रम में प्रवेश करके तपोनियम पालन करने के कारण कृशकाय नन्दी को प्रवेश-द्वार पर बैठे देखा। प्रदक्षिणा कर चुकने के बाद अत्यन्त दयालु नन्दी ने इनसे इस प्रकार नरवाहनदत्त की प्रशंसा की— 'तुम्हारी तपश्चर्या लगभग पूरी हो चुकी है और तुम्हारे विघ्न शान्त हो चुके हैं। अतः अब तुम यहीं रहकर भगवान शंकर के प्रसन्न होने तक तपस्या करो'। यह सुन कर नरवाहनदत्त शंकर जी तथा पार्वती जी का ध्यान करते हुए वायुभक्षण पूर्वक भयानक तपस्या करने लगा। इससे भगवान शङ्कर अत्यन्त प्रसन्न हुए और पार्वती जी के सहित दर्शन देकर अत्यन्त विनम्र भाव से उससे बोले- 'हे बच्चे, मैं तुमसे प्रसन्न हूँ, तुम समस्त विद्याधरों के चक्रवर्ती राजा, अपने निन्दकों के विनाशक, तथा मेरे प्रभाव से अपने शत्रुओं के संहारक एवं अपने आश्रितों के आनन्ददायक बनो। शत्रुओं के शस्त्रों से अच्छेद्य, अभेद्य होकर तुम सर्वश्रेष्ठ विद्याओं को पाओ। समस्त विद्याधर लोग तुम्हारी प्रशंसा करें। मेरी कृपा से तुम संग्राम में स्थित समस्त शत्रुओं के घातक बनो। शत्रुओं की शक्ति तुम्हारे सामने नष्ट हो जाए। जो लोग अपने प्रताप की तुम्हारे आगे प्रशंसा करें वे बेचारे कापुरुष शत्रु तुम्हारी शरण में आकर तुमसे भिक्षा माँगें। तुम्हें कभी कोई कष्ट न हो। तुम सर्वत्र विजयी बनो और शत्रुओं को नष्ट कर देने वाली विद्यायें तुम्हें सिद्ध हों। गौरी विद्या भी सदा तुम्हारे अधीन रहे'। पार्वती के साथ इस प्रकार का वर देकर ब्रह्मा द्वारा निर्मित, अत्यन्त तीव्रगामी, चक्रवर्तियों के योग्य, महापद्म निधि से विभूषित एक विमान भी अत्यन्त कृपालु शंकर ने विजय चाहनेवाले उस श्रद्धालु नरवाहनदत्त को दिया इसके अनन्तर 'आप की क्या आज्ञा हैं?' यह कहती हुई मानों उसकी आज्ञा की प्रतीक्षा करने वाली शरीरधारिणी समस्त विद्यायें उसे प्राप्त हो गयीं।

—११—

132. इस प्रकार नरवाहनदत्त को जब सिद्धि-वर प्राप्त हो गया तो उसको अपनी विजय में कोई सन्देह नहीं रहा। उसने शङ्कर और पार्वती को प्रणाम किया और उनकी आज्ञा से दिव्य पद्मविमान में सवार होकर सिद्धचारण लोगों के अमित (निःसीम) जयगान के साथ पहले अमितगति के वक्रपुर नामक नगर में आया जहाँ पर रहने वाले अमरगति ने अपने भवन ले जाकर उसका आतिथ्य किया और उसके द्वारा अपनी सिद्धि का वर्णन किये जाने पर उसने (अमरगति ने) 'दारु' (लकड़ी) न होते हुये भी नरवाहनदत्त को अपनी सुलोचना नामक कन्या उपहार रूप में देकर 'दारुत्व' (दानीपन) का अनुभव किया। नरवाहनदत्त ने भी विद्याधरों की एक अन्य लक्ष्मी की तरह प्रेमपाश में बाँधने वाली उसको पाकर उसके साथ मधुपान किया और उस दिन को वहीं बिताया।

133. दूसरे दिन वक्रपुर के सभामण्डप में बैठे हुए, नवीन-चक्रवर्ती, नरवाहनदत्त के पास आकाश से उतर कर, सिर पर सुनहले रंग की सुन्दर पगड़ी बांधे, सुन्दर बेंत हाथ में लिये, विदुर के समान राजकुलनीति विशारद एक पुरुष आया और हाथ जोड़कर कर बोला—'देव, मैं चक्रवर्तियों का परम्परागत प्रतीहार हूँ। मेरा नाम पौररुचि देव है। आप विजयशील हैं। मैं आप की सेवा के लिये यहाँ आया हूँ'। यह सुनकर समस्त कार्यों में जागरूक नरवाहनदत्त ने अमितगति के मुख की ओर देखा। उसने भी यह सूचित किया कि महाराज, यह सत्य है। इसलिये नरवाहनदत्त ने उसे अपना सारथी बना लिया।

134. इसके बाद विद्या के प्रभाव से समस्त समाचार जानकर वेगवती इत्यादि सब सपत्नियों के साथ धनवती तथा अपनी उदारता से अगणित यज्ञ-करनेवालों को सन्तुष्ट करने वाला, अपने विशिष्ट तेज से शत्रुवर्ग रूपी चींटों का विनाशक उसका पुत्र चण्डसिंह, वायुपथ के साथ अत्यन्त प्रभावशाली होते हुए भी विनम्र राजा पिंगलगान्धार, सागरदत्त, तथा हँसमुख हेमप्रभा आदिकों के साथ चित्रांगद, ये सब लोग आये और चक्रवर्ती राजा नरवाहनदत्त के चरणों में क्रमशः प्रणाम किया। राजा ने भी अपनी सास के नाते धनवती के चरणों में प्रणाम किया और आये हुए सब लोगों का शुभाशंसन करते हुए सबको सम्मानित किया। धनवती ने भी अपने दामाद की शुभकामना की और आशीर्वाद दिया। इसके अनन्तर

अपनी सिद्धि का वृतान्त बताते हुए चंडसिंह इत्यादि सब लोग अत्यन्त प्रसन्न हुये। पत्नियों के सन्निकट आ जाने पर नरवाहनदत्त ने धनवती से पूछा कि 'मेरे अन्य सब मन्त्री कहाँ हैं?' इसका समाधान करती हुई धनवती बोली कि मानसवेग ने उन सबको इधर उधर फेंक दिया था किन्तु मैंने अपनी विद्या के प्रभाव से उन सबकी रक्षा कर ली है। यह जानकर नरवाहनदत्त अत्यन्त सन्तुष्ट हुआ। इसके बाद नरवाहनदत्त ने रूपिणी विद्या को आदेश देकर उन सबको बुलवाया। वे लोग आये। उनसे कुशल प्रश्न किया गया। उन लोगों ने प्रणाम किया। एक-एक से नरवाहनदत्त ने पूछा कि 'विभिन्न परिस्थितियों में गिरते-पड़ते, अगणित दुःख सहते हुए, तुम लोगों ने इतने दिन कहाँ पर व्यतीत किये? यह सब बताओ'। यह सुनकर सबसे पहले गोमुख ने अपनी कहानी संक्षेप में इस प्रकार कहना प्रारम्भ किया—

135 'हे देव, मानसवेग ने जब मुझे नीचे फेंक दिया तो किसी एक देवी ने मेरे हाथ पकड़े और आश्वासन देकर मुझे एक सुदूर जंगल में स्थापित कर दिया और अन्तर्धान हो गई। वहाँ मैं बड़ा दुःखी हुआ। प्यास के मारे इतना व्याकुल हुआ कि एक पहाड़ के एक शिलाखण्ड से गिर कर अपने प्राण परित्याग करने को उद्यत हो गया। यह देखकर एक तपस्वी मेरे पास आया और बोला- 'गोमुख ऐसा मत करो, आश्रित जनों के लिये कल्पवृक्ष के समान अपने स्वामी को तुम पुनः देखोगे'। जब मैंने उससे पूछा कि तुम्हें कैसे पता? तो वह मुझे अपने आश्रम में शिवक्षेत्र ले गया और मेरा अतिथि सत्कार करके बोला— मैं कुण्डिनपुर में रहनेवाला नागस्वामी नामक ब्राह्मण हूँ। अपने पिता जी के देहान्त के पश्चात् मैं पटना जाकर विद्याध्ययन करने के लिये जयदत्त नामक उपाध्याय के पास पहुँचा। किन्तु उनके शिक्षा देने पर भी जब मुझे एक अक्षर भी न आया तब सारे छात्र मेरी हँसी उड़ाने लगे। इस पर अपमानित अनुभव करके विन्ध्यवासिनी के दर्शनार्थ चल पड़ा। रास्ते में मुझे वक्रोलक नामक नगर मिला। वहाँ भिक्षा के लिये जब मैं अन्दर गया तो एक स्त्री मुझसे बोली कि तुम्हारा जीवन इस समय अत्यन्त संकट में है; इसलिये यदि तुम जीवित रहना चाहते हो तो यहाँ से अठारह योजन पर स्थित सन्ध्यावास नामक ग्राम के पास एक मन्दिर में सुमित्रा नाम की एक यक्षिणी रहती है। शापवश यह मानुषी हो गयी है और मनुष्य का सम्पर्क उसकी शाप की शान्ति के लिये निर्दिष्ट है। जिस किसी भी प्रकार तुम उसके पास पहुँचो। उसके ऐसा कहने पर

मैं वहाँ से चल पड़ा किन्तु मार्ग के अत्यन्त दूर होने के कारण सन्ध्यावास पहुँच पाने से पूर्व ही रास्ते में सूर्यास्त हो गया और मैं एक जंगल में सो गया। वहाँ पर अकस्मात्, पता नहीं किधर से, बहुत सी योगिनियां मेरे पास आयीं और मुझे उठाकर ज्यों ही विद्युतगति से आकाशमार्ग से ले जाने लगीं त्यों ही उन पर आगे से और बहुत सी योगिनियाँ झपटीं। इस कारण उन सबमें भयानक युद्ध होने लगा और मैं हाथ से छूट कर एक सघन, निर्जन, जंगल में गिर पड़ा। वहाँ सामने एक बड़ा मन्दिर अवस्थित था जिसका खुला हुआ द्वार अन्दर आने के लिये आमन्त्रित सा कर रहा था। मैं भयभीत तो था ही, अतः शरण लेने की इच्छा से अन्दर चला गया। वहाँ जाने पर मुझे सुन्दर देह शोभावाली एक स्त्री दिखाई पड़ी। उसके शरीर से आभा की किरणें ऐसे फूट-फूट कर निकल रही थीं मानों सायंकालीन झुटपुटे में कोई प्राण, रक्षक, दिव्य, औषधि चमक रही हो। उसके आस-पास सैकड़ों स्त्रियाँ खड़ी थीं, उनकी आकृति बड़ी विचित्र थी। आश्वस्त होकर मैंने उससे पूछा तो उसने इस प्रकार का उत्तर दिया—'मैं सुमित्रा नाम की यक्षिणी हूँ। शाप के कारण यहाँ हूँ। मेरी शाप की शान्ति के लिये मनुष्य का सम्पर्क आदिष्ट हुआ है। तुम ठीक अवसर पर यहाँ आ पहुँचे हो अतः निःशंक होकर मेरे साथ प्रणय करो। ऐसा कहकर उसने शीघ्र ही मुझे बैठा लिया और बहुत सी नौकरानियों के द्वारा विभिन्न प्रकार के वस्त्र तथा भोजन सामग्री मँगवा कर मेरी परिचर्या की। इस प्रकार उस यक्षिणी के साथ बड़े सुख से मैं कुछ दिन वहाँ रहा।

136. एक बार उसने मुझसे कहा—अब मेरा शाप समाप्त हो चुका है अतः अब मैं यहाँ से जा रही हूँ। मेरी कृपा से तुमको दिव्यज्ञान, उत्कृष्ट बुद्धि तथा सिद्ध योग प्राप्त होंगे और तुम एक निर्भय तपस्वी व्यक्ति बनोगे। किन्तु यहाँ रहते हुए तुम इस मन्दिर के मध्यम खण्ड को मत देखना'। ऐसा कहकर जब वह तिरोहित हो गई तो मेरे हृदय में कुतूहल उत्पन्न हुआ इसलिये मैं मध्यमखण्ड में चला गया और वहाँ जाकर एक घोड़ा देखा। किन्तु ज्यों ही मैं उसके पास गया त्यों ही उसने मुझे एक लात मारी और उसके बाद क्षण भर में मैंने अपने आपको इस शिवालय में पाया। तभी से मैं यहाँ स्थित हूँ। मुझे हर प्रकार की सिद्धियाँ प्राप्त हैं। मनुष्य होते हुए भी संसार के भूत-भविष्य-वर्तमान का ज्ञान है। सिद्धियाँ

तो सबको क्लेश पूर्वक होती हैं। फिर भी तुम यहाँ रहो। सर्वसाक्षी, सर्वत्र ,विद्यमान, शंकर तुम्हारी भी अभीष्ट-सिद्धि करेंगे।

**137.** तपस्वी के ऐसा कहने पर मुझे यह निश्चिय हो गया कि आपसे भेंट अवश्य होगी। इसलिये उसी आश्रम में मैंने इतने दिन बिताये। आज मुझे स्वप्न हुआ कि आपको सिद्धि प्राप्त हो गई है अतः धाय की तरह कोई दिव्य स्त्री मुझे पकड़ कर यहाँ ले आई है। यही मेरी कहानी है।

**138.** ऐसा कहकर गोमुख जब चुप हो गया तो नरवाहनदत्त के आगे मरुभूति बोला—मानसवेग ने जब मुझे फेंक दिया तो किसी देवता ने मुझे अपने हाथों से पकड़ लिया और दूर जंगल में डालकर अन्तर्धान हो गया। मैं बड़ा दुःखी हुआ और मरने के उपाय की चिन्ता में इधर उधर घूमते हुए मैंने नदी से घिरे हुये एक आश्रम को देखा। उसके भीतर जाने पर मैंने देखा कि वहाँ शिला के ऊपर एक तपस्वी बैठा है। उसकी चमकती हुई तेजस्वी आँखें थीं, बड़ी-बड़ी जटायें थीं। मैं उसके पास गया, प्रणाम किया और स्तुति की। उसने मुझसे पूछा तुम, कौन हो, और दिव्य वाहन के न होने पर तुम इस अमानुषी भूमि में कैसे आ पहुँचे? यह सुनकर उसको मैंने अपनी सारी कहानी सुनाई जिस पर उसने मुझसे कहा कि 'तुम एक सद्बुद्धि व्यक्ति जान पड़ते हो अतः अपना धीरज न छोड़ो और कुबुद्धि की तरह आत्महत्या करने की मत सोचो। तुम अपने स्वामी का समाचार पाओगे। उसके पश्चात् जो समुचित समझना, वह करना'। इस प्रकार तुम्हारा समाचार पाने की इच्छा से जब मैं वहाँ रह रहा था तो उस नदी में नहाने बहुत सी दिव्य स्त्रियाँ आईं। इस पर तपस्वी ने मुझसे कहा कि इन नहाने वाली स्त्रियों में से किसी एक स्त्री के, किनारे पर रखे हुए वस्त्र ले आओ। तब तुमको अपने स्वामी का समाचार मिलेगा। यह सुनकर मैंने वैसा ही किया, वस्त्र लेकर चल देने पर शरीर में चिपके, गीले वस्त्र पहने ही वह स्त्री मेरे पीछे दौड़ी। तब तपस्वी ने कहा कि नरवाहनदत्त का हाल बतलाकर तुम अपने वस्त्र ले लो। इस पर वह बोली—नरवाहनदत्त इस समय शंकर की आराधना करता हुआ कैलास पर्वत पर विद्यमान है। कुछ ही दिनों में वह विद्याधरों का सम्राट् हो जायेगा। इस प्रकार उस स्त्री ने ज्यों ही कहा, त्योंही उस समाचार के देते ही, वह शाप-मुक्त दिव्य स्त्री बन

गयी। वह तपस्वी उसी के साथ रहने लगा और मैं भी चिन्ता दूर करनेवाली उसकी बात सुनकर तुम्हारे मिलने की आशा से वहीं रहता रहा।

139. कुछ दिन बीत जाने पर उस दिव्य स्त्री ने गर्भ धारण करके अपने भ्रूण का प्रसव किया और बोली- 'आर्य, तुम्हारे साथ संगम करने के कारण मेरा शाप दूर हो गया। जब कभी तुम्हें मेरे पाने की इच्छा हो तो चावलों के साथ इस गर्भ को पकाकर श्मशान में खा लेना'। यह कहकर जब वह चली गयी तो तपस्वी ने चावलों के साथ उस भ्रूण को पकाकर खाया और आकाश में उड़कर उस स्त्री के पीछे चला। मैंने भी यह सोचकर कि 'यह समस्त बुराइयों को दूर करनेवाली एवं कल्याणकारिणी, पवित्र, खीर है,' उस बर्तन से निकाल कर दो सिक्थ (पके हुए चावल) खा लिये। अब मैं जहाँ कहीं भी थूकता, वहीं सोना हो जाता। इस प्रकार करते हुये घूमता-घामता मैं एक नगर में आया। वहाँ एक वेश्या के घर में रहते हुए मुझसे एक कुट्टिनी ने, छल से, वमन करवा दिया जिससे कि मेरे मुख से चमकते हुए पद्मराणमणि की तरह के वे दो चावल, जिनको कि मैंने पहले खा लिया था, निकल पड़े। उनके निकलते ही उस कुट्टिनी ने उन्हें उठाकर खा लिया। इससे जो स्वर्णसिद्धि मुझे प्राप्त थी वह उसे मिल गई। इस पर मैं दुःखी तो बहुत हुआ किन्तु यह सब उसी चन्द्रशेखर शंकर का विधान है, यह सोचकर एवं जानकर कि यह अपार संसार अपरिमित छल से भरा हुआ है, अत्यन्त खिन्न हुआ और तपश्चर्या द्वारा तुम्हें पाने के लिये देवी की आराधना करने हेतु चण्डिका मन्दिर आ गया। तीन रात तक उपवास करके व्रत करने पर देवी ने स्वप्न में मुझे आदेश दिया कि तुम्हारे स्वामी को सिद्धि प्राप्त हो गई है इसलिये तुम स्वयं जाकर उसे देखो। यह सुनकर मैं जाग उठा और प्रातःकाल कोई एक देवी मुझे यहाँ तुम्हारे पास ले आई। देव, बस इतनी ही मेरी कहानी है।

140. इस प्रकार साधु मरुभूति का, कुट्टिनी की प्रवञ्चना से पूर्ण वृत्तान्त सुनकर शत्रुरूपी वृक्षों को जड़मूल से उखाड़ फेंकने वाले तीव्र वायु के समान ओजस्वी नरवाहनदत्त अपने पार्श्ववर्तियों के साथ हँस पड़ा। इसके बाद हरिशिख ने इस प्रकार अपनी कथा कहनी प्रारम्भ की—भयानक शत्रु मानसवेग ने जब मुझे फेंक दिया तो मुझे किसी एक देवता ने पकड़ लिया और उज्जयिनी लाकर एक

सुरक्षित स्थान पर रख दिया। वहाँ पर मैंने रात में अत्यन्त दुःखी होकर आत्महत्या करने की इच्छा से श्मशान से लकड़ियों से चिता बनाई और उसमें आग जलाकर जब मैं पूजा करने लगा तो आगामी बातों के जानने में समर्थ तालजङ्घ नामक एक भूतों का स्वामी बोला, 'अग्नि में प्रवेश करने की धृष्टता मत करो। तुम्हारी मृत्यु का यह समय नहीं है। तुम्हारा स्वामी अभी जीवित है। इसलिये परिपूर्णसिद्धि वाले उसको देखने के लिये तुम अवश्य प्राण धारण करो'। इस प्रकार मरने से उसके द्वारा निवारण किये जाने पर मैं तुम्हारे संयोग के लिये भगवान् शंकर के (विग्रह के) आगे बैठकर तपस्या करता रहा। कोई देवता मुझे यहाँ ले आया है।

**141.** हरिशिख द्वारा इस प्रकार अपनी आत्मकहानी कह चुकने के बाद औरों ने भी क्रमशः अपनी अपनी आत्मकहानी कही और तब नरवाहनदत्त ने अमितमति के द्वारा धनवती को प्रेरित करके उन सब मन्त्रियों को भी समस्त विद्याएँ दिलवायीं। इसलिये वे सब भी जब विद्याधर हो गये तो एक शुभ दिन धनवती ने नरवाहनदत्त से कहा कि अब अपने समस्त शत्रुओं को पराजित करके हमारे आनन्ददायक बनो। तब नरवाहनदत्त ने शिरोरोग के समान व्याधिस्वरूप गौरिमुण्ड को नष्ट करने की दृष्टि से अपने सैनिकों को आज्ञा दी कि वे लोग गौरिमुण्ड के नगर गोविन्दकूट की ओर कूच करें। इस पर समस्त आकाश उसी क्षण विद्याधरों की सेना से ढक गया। सूर्य छिप गया और आकाश में वह समस्त सेना असमय में उदित, शत्रु विनाशक धूमकेतु के समान प्रतीत होने लगी। नरवाहनदत्त ने भी, शत्रुओं के वाहनों के वेग को शान्त करने (रोक लेने) वाली अपनी हथिनी पर सवार होकर, तथा अपनी समस्त स्त्रियों को अन्य वाहनों में बैठाकर, चण्डसिंह आदि के साथ आकाश मार्ग से विजय प्राप्त करने के लिये प्रस्थान कर दिया। मार्ग में उसे धनवती का घर मिला जहाँ रुककर उसने उसकी पूजा स्वीकार की और मातंगपुर से, विद्याधराधिपति गौरिमुण्ड और मानसवेग को युद्धार्थ आमन्त्रित करते हुए एक दूत को भेजा। दूसरे दिन सारी स्त्रियों को मातंगपुर में रखकर उसने दिव्य राजाओं के साथ गोविन्दकूट को भली भाँति सेना से घिरवा लिया। वहाँ पर प्रतिद्वन्द्वियों के क्रोध को बढ़ाने के लिये गौरिमुण्ड और मानसवेग निकले जिनको चण्डसिंह इत्यादिकों ने आगे बढ़ने पर पकड़ लिया। दोनों ओर से भयानक युद्ध प्रारम्भ हो गया।

गोविन्दकूट रूपी पर्वत से रक्त के झरने बहने लगे; योद्धा रूपी वृक्ष गिरने लगे। शूरवीरों के जीवन का भक्षक युद्ध रूपी काल रक्त से गीली तलवार रूपी जिह्वा को लपलपाता हुआ जँभाइयाँ लेने लगा इसलिये संग्राम में एक दुर्जन-समूह के समान सामने आये हुये मानसवेग के ऊपर स्वयं युद्धविद्या विशारद नरवाहनदत्त झपट पड़ा और उसी समय उसके शिरस्त्राण को काटकर, बाल पकड़ कर उस पापी के खुले सिर को तलवार से काट डाला। यह देखकर गौरिमुण्ड अत्यन्त क्रुद्ध हुआ और जोर से चिल्लाता हुआ दौड़ा। नरवाहनदत्त ने उसको भी बाल पकड़कर आकाश में घुमाने के अनन्तर शिला के ऊपर पटक कर [व्याकरणिक] अनुबन्ध की भाँति विनष्ट कर दिया।

**मदनमञ्चुका की प्राप्ति**

**142.** इस प्रकार गौरिमुण्ड और मानसवेग के मारे जाने पर अन्य शेष लोग भयभीत होकर भाग चले एवं आकाश में समस्त देवगण नरवाहनदत्त की जयजयकार करने लगे। विद्याधरों से सेवित उस चक्रवर्ती के ऊपर पुष्पवृष्टि करते हुए उन्होंने अपने हर्ष को व्यक्त किया। इस प्रकार अपनी विजयप्रसिद्धि के गौरव का अनुभव करते हुए नरवाहनदत्त, अपनी उन्नति के सहयोगी राजाओं के साथ, उन लोगों की सलाह से, पराजित एवं मारे हुए गौरिमुण्ड की राजधानी में प्रविष्ट हुआ और वहाँ जाकर उसने उस (गौरिमुण्ड) के सम्बन्धी विद्याधराधीशों के विनम्रतापूर्ण सौजन्यभावों की बार-बार प्रशंसा की। उन लोगों ने अपरमित रत्न-राशि देनी चाही किन्तु उसने केवल उनके पुष्पपूजोपहार मात्र को ग्रहण किया।

**143.** समस्त शत्रुओं के नष्ट हो जाने के अनन्तर उनकी राज्य की प्राप्ति का महोत्सव मनाया गया। चारों ओर से आकर अगणित विद्याधर उपस्थित हुए। इस अवसर पर, अपनी विजय की कीर्ति के रूप में मानों सामवेदी ब्राह्मणों द्वारा किये जाने वाले सामूहिक वेद-पाठ को सुनते हुए सम्राट् नरवाहनदत्त के पास धनवती आई और बोली-'महाराज, गन्धर्वविद्या में अत्यन्त निपुण, त्रैलोक्यसुन्दरी, यह गौरिमुण्ड की आत्मनिका नामक कन्या है। इसके साथ आप विवाह कर लें। ऐसा कहे जाने पर नरवाहनदत्त ने उसे बुलवाया और उसी दिन उसके साथ विवाह कर लिया तथा प्रातः काल वेगवती और प्रभावती को भेजकर आषाढपुर से मदन-

मञ्चुका को बुलवाया। वहाँ आने पर जब उसको अपने [अपहारक एवं] अवमानक मानसवेग के वध का पता चला तो वह अत्यन्त प्रसन्न हुई और बहुत दिनों के वियोगानन्तर अपने वीर पति को पाकर उसने अनिर्वचनीय आनन्द का अनुभव किया। नरवाहनदत्त भी उसको पाने के लिये बहुत दिनों से उत्सुक था। अतः उसे पाकर उसको समस्त विद्यायें प्रदान कीं और प्रभावती को भेजकर भगीरथयशा को भी बुलवाया तथा गौरिमुण्ड के उद्यान में बैठकर समस्त स्त्रियों के साथ आसव आदि पीकर बहुत देर तक क्रीड़ा की।

### *मन्दरदेव की पराजय*

144. एक बार नरवाहनदत्त अपने सभामण्डप में बैठा हुआ था कि उसी समय दो विद्याधर दूत आये और बोले—'देव, हम दोनों यहाँ से धनवती के कहने से देवमाय तथा महावीर नामक देवताओं द्वारा रक्षित द्वार-वाली त्रिशीर्ष नामक गुफा में स्थित मन्दरदेव की विस्तृत चेष्टाओं को जानने के लिए गये थे। वहाँ छिप कर हम दोनों ने सभामण्डप में बैठे हुए तथा विद्याधरों की ऐश्वर्य सम्पत्ति का अनुभव करने वाले मन्दरदेव को ऐसा कहते हुए सुना कि 'नरवाहनदत्त ने विद्याधरों की सम्पत्ति को हथिया कर गौरिमुण्ड इत्यादि सबको शतरंज की गोटों की तरह एक-एक करके मार डाला है, अतः हम लोगों को चाहिये कि हम लोग इस बढ़ते हुये शत्रु की उपेक्षा न करें। यही न्याय संगत है। यह सुनकर हम दिन में वहाँ छिपे-छिपे इधर उधर घूमते रहे और रात में बारी-बारी से सोते-जागते उसकी धारणा का अनुमान लगाकर यहाँ आपको सूचित करने आये हैं'।

145. शत्रु के घर से आये हुए दूतों के मुख से ऐसा सुनकर नरवाहनदत्त की सारी सभा क्रोध से काँपने लगी। उसकी दशा वायु के झकोरों से झकझोरी गई कमलिनी की तरह हो गई। चित्रांग के बाहु फड़कने लगे। बाहुओं के कंकण झन-झनाने लगे, ऐसा लगने लगा मानों वे अपने स्वामी से युद्ध करने की आज्ञा मांग रहे हैं। क्रोध के कारण तीव्र श्वास चलने से अमितगति के वक्षःस्थल पर उछलता हुआ हार, वीर, उठ खड़े हो ! उठ खड़े हो ! ऐसा कहता हुआ जैसा प्रतीत होने

लगा। हाथ से भूमि ताडन करता हुआ पिंगलगान्धार शत्रुओं के समूह को चूर्ण कर देने का उपक्रम जैसा करने लगा। क्रोध के कारण वायुपथ की भौहें टेढ़ी हो गईं अतः ऐसा लगने लगा कि उसने शत्रुओं का नाश करने के लिये अपने धनुष की प्रत्यञ्चा चढ़ा ली हो। अत्यन्त क्रुद्ध चण्डसिंह एक हाथ से दूसरे हाथ को मसलता हुआ 'मैं शत्रु को इस तरह मसल डालना चाहता हूँ' ऐसा कहता हुआ सा प्रतीत होने लगा। सागरदत्त की ठोंकी हुई ताल का शब्द आकाश भर में गूँजकर शत्रुओं को बुलाता हुआ सा जान पड़ने लगा। क्रुद्ध होते हुए भी नरवाहनदत्त ज्यों का त्यों, बिना व्याकुल हुए, बैठा रहा जिससे उसने यह व्यक्त किया कि व्याकुल न न होना ही महान् व्यक्ति की महत्ता का लक्षण है। तदनन्तर शत्रु को पराजित करने के लिये प्रस्थान करने का निश्चय करके, मन्त्रियों से युक्त होकर, स्त्रियों के साथ वह विमान में सवार हो गया और गोविन्दकूट से चल पड़ा। समस्त गन्धर्वराज एवं विद्याधरों के अधिपति भी उसके पीछे-पीछे उसी प्रकार चल पड़े जैसे चन्द्रमा के पीछे समस्त ग्रह-नक्षत्र चला करते हैं। धनवती सबके आगे आगे चल रही थी। हिमालय पर पहुँच कर नरवाहनदत्त एक महासरोवर के किनारे आया। श्वेत कमलरूपी छत्र तथा शोभायमान हंसरूपी चामरों के व्याज से वह सरोवर ऐसा प्रतीत हो रहा था मानों एक सम्राट् के लिये उपयुक्त भेंट सी लिये खड़ा है। वहाँ पहुँचने पर वायुपथ ने कहा हे चक्रवर्तिन्, आप इस तालाब में स्नान करें। इस पर स्नान करने के लिये वह उसमें उतरा। उस समय एक दिव्य-वाणी ने आकाश से यह सूचित किया कि जो चक्रवर्ती नहीं होता उसका स्नान इस तालाब में सम्भव नहीं होता, इसलिये आज से आगे तुम्हारा चक्रवर्तित्व सिद्ध हो गया। ऐसा सुनकर जल के अन्दर प्रविष्ट होकर वह, जिसके नेत्र अञ्जन धुल जाने के कारण लाल हो गये थे, जिसके बाल बिखर गये थे, गीले वस्त्र जिसके शरीर पर चिपक गये थे, पत्नियों के देखते हुए अन्तःपुर की समस्त रानियों के साथ समुद्र में वरुण के समान क्रीड़ा करता रहा।

**146.** दूसरे दिन प्रातः काल विमान में बैठकर और वहाँ से सेना समेत प्रस्थान करके वह वायुपथ के नगर में पहुँचा एवं उसके अनुरोध करने पर उस दिन को वहीं व्यतीत किया। अगले दिन वह उस नगर के उद्यान इत्यादि में विहार करने

गया और वहाँ सोने के समान वालूवाली नदी के किनारे वर्तमान उद्यान में विहार करती हुई मधुर-भाषिणी वायुवेगयशा नामक वायुपथ की वहन को देखा। वह भी वहाँ आये हुए नरवाहनदत्त को देखकर उसके प्रति आसक्त हो गई और मुस्कराती हुई वहीं पर अन्तर्धान हो गई। नरवाहनदत्त बड़े आश्चर्य में पड़ा और सोचा कि यह अवश्य किसी कारण-विशेष वश छिप गई है। तदनन्तर वह अपने आवास पर आ गया। एक बार वायुपथ ने नरवाहनदत्त को एकान्त में ले जाकर उससे कहा कि 'वायुवेगयशा नामक मेरी बहन कुमारी है, उसको सिद्धों ने बताया है कि तुम्हारा विवाह चक्रवर्ती पति के साथ होगा। इसलिये उपहार स्वरूप इसको मैं तुम्हें देना चाहता हूँ। इसको स्वीकार करके मुझे अनुगृहीत करो'। ऐसा कहे जाने पर नरवाहनदत्त ने इसे मान लिया और, यद्यपि वायुवेगयशा की इच्छा न थी, फिर भी उसे स्वीकार कर लिया। जब विवाह का संस्कार होने लगा तब वह बोली— 'हे लोकपालो, यद्यपि मैं विवाह नहीं करना चाहती फिर भी मेरा भाई मुझे दिये दे रहा है। इसलिये इस कृत्य में तुम साक्षी रहो'। जब वह ऐसा बोल रही थी तो उसकी इस बात को उस समय वायुपथ के अन्तःपुर में होने वाले स्त्रियों के कोलाहल के कारण अन्य किसी ने नहीं सुना, किन्तु गोमुख ने इस बात को सुन लिया। अतः इस वचन का अर्थ जानने की की इच्छा से, वह इधर-उधर घूमने लगा। तभी उसने एक निर्जन स्थान में अग्निप्रवेश करने के लिए तैयार, चार विद्याधर-कुमारिकाओं को देखा। जब उनसे गोमुख ने अग्निप्रवेश का कारण पूछा तो उन्होंने कहा कि 'वायुवेगयशा ने हमारे साथ की हुई अपनी प्रतिज्ञा का उल्लंघन करके हम लोगों की अवमानना की है, इसीलिये हम लोग अग्निप्रवेश कर रही हैं'। यह सुनकर गोमुख राजा के पास आया और सब लोगों से यह समाचार बतलाया। राजा यह सब सुनकर बड़े आश्चर्य में पड़ा। उधर वायुवेगयशा ने भी कुमारियों की प्राणरक्षा के लिये राजा से प्रार्थना की। अतः वह सबके साथ वहाँ गया, और वहाँ पहुँच कर उसने सामने आग जला कर बैठी हुई चार राजकुमारियों को देखा। उन्हें देखकर राजा वायुपथ की छोटी वहन (वायुवेगयशा) ने कहा—'हे देव, एक तो यह कालकूटपति की कन्या कालिका है; दूसरी विद्युत्पुञ्ज की कन्या विद्युत्-पुञ्जा है। तीसरी का नाम मतंगिनी है, यह मन्दर की कन्या है। चौथी का नाम पद्मप्रभा है, इसके पिता का नाम महादंष्ट्र है और पाँचवीं मैं हूँ। हम सब लोग

सिद्ध क्षेत्र में तपस्या करते हुए, तुमको देखकर तुम्हारे प्रति आसक्त हो गये थे। अतः हमने आपस में यह प्रतिज्ञा की थी कि हम पाँचों इन्हीं को अपना पति बनाएँगी। अकेली कोई भी इनको अपना पति न बनाये, पर यदि एक कोई ऐसा कर ले तो उस सखी द्रोहिणी को लक्षित करके शेष सब लोग आग में जल मरेंगी। इसी प्रतिज्ञा से भयभीत होकर मैं अलग विवाह करना नहीं चाहती थी। इसी से अभी भी मैं तुमको आत्मसमर्पण नहीं कर रही। इसीलिये लोकपालों की साक्षिता-वाली मेरी इस प्रतिज्ञा में सहयोगिनी, मेरी इन सभी अविवाहित सखियों के साथ विवाह करके, हे चिरस्थायी ऐश्वर्यवान्, इनके साथ-साथ तुम मुझे भी अनुगृहीत करो'। इस प्रकार उसके कहने पर वे सब कुमारियाँ मरने से विरत हो गई और एक दूसरे का आलिंगन करती हुई अत्यन्त सन्तुष्ट हुई। राजा भी अत्यन्त प्रसन्न हुआ। कन्याओं के माता-पिता भी सब समाचार सुनकर वहाँ आये और उन सब कन्याओं का विधिवत् नरवाहनदत्त के साथ विवाह कर दिया। नरवाहनदत्त की महिमा भी उन पाँच गजगामिनी विद्याधर कन्याओं को पाकर बहुत बढ़ गई।

147. इस प्रकार उन सबके साथ बहुत दिनों तक रहते-रहते नरवाहनदत्त के पास एक दिन हरिशिख नामक सेनापति आया और बोला—'देव, आप शास्त्रों के ज्ञाता होते हुए भी इस युद्ध के अवसर पर क्यों इस उद्दाम काम के वशीभूत हो रहे हैं? कहाँ तो मन्दरदेव को पराजित करने का आपका उद्योग और कहाँ अन्तःपुर की स्त्रियों के साथ इतने दिन तक विहार?' हरिशिख के ऐसा कहने पर राजा बोला—'हरिशिख, तुमने ठीक कहा, किन्तु इसमें मेरा भोग के लिये कोई उद्योग नहीं है। पत्नियों की प्राप्ति कराने वाले इस उद्योग को मैंने शत्रुमर्दन में सहायक होने के कारण ही अभिनन्दनीय समझा है। मेरे सैनिक अपने घोड़ों की लगामें ढीली करके शत्रुओं की पराजय एवं अपनी विजय के लिये आज ही वैसे ही निकल पड़ें जैसे वणिक् लोग तराजू पकड़कर अपनी वस्तुएँ बेचने निकल पड़ते हैं। राजा के ऐसा कहने पर उसका श्वशुर मन्दर बोला—'देव, यह मन्दरदेव बहुत दूर एवं दुर्गम भूमि पर रह रहा है। उसे कोई भी ऐसा व्यक्ति नहीं जीत सकता जिसको चक्रवर्ती राजा के समस्त अंग तथा सारे रत्न सिद्ध न हों। यह देवमाय और महावीर देवताओं से सुरक्षित द्वारदेश वाली त्रिशीर्ष नामक गुहा में सुरक्षित है। वहाँ पर,

हे देव, चक्रिवर्तिरत्न चन्दन-वृक्ष है। उस वृक्ष के पास वह व्यक्ति कदापि नहीं जा सकता जो चक्रवर्ती न हो। इसलिये अपनी अभीष्ट सिद्धि के लिए तुम उसकी आराधना करो। मन्दर की ऐसी बातें सुनकर नरवाहनदत्त बिना कुछ खाये तथा बिना शरीर को ढके, व्रतधारण किये हुए, रात में उस चन्दनवृक्ष के पास पहुँचा और भयानक विघ्नों द्वारा निरन्तर त्रस्त किये जाने पर भी उसके नीचे पहुँच कर, ऊँची वेदी वाले उस महारत्न के ऊपर सीढ़ियों से चढ़कर उसकी वन्दना की। ऐसा करने पर वह वृक्ष अत्यन्त प्रसन्न हुआ और बोला—मैं तुम्हारे लिये सिद्ध चन्दन-वृक्ष हूँ। स्मरण करते ही मैं तुम्हारे पास आ जाऊंगा। तुम इस समय यहाँ से गोविन्दकूट जाओ। वहाँ तुम्हें और भी रत्नों की सिद्धि होगी, जिससे तुम शीघ्र ही मन्दरदेव को जीत सकोगे, यह निश्चित है[1]। अशरीरिणी वाणी के द्वारा चन्दन वृक्ष की ऐसी बातें सुनकर नरवाहनदत्त अत्यन्त प्रसन्न हुआ और 'ठीक है' ऐसा कहकर उस बुद्धिमान् ने दिव्यवृक्ष को प्रणाम किया, तब अपनी सेना में आकर उसने रात बिताई तथा प्रातः काल चन्दनवृक्ष को सिद्ध करने का वृत्तान्त सब को सुनाया। इसके अनन्तर अपनी समस्त स्त्रियों तथा सब मन्त्रियों से सलाह करके मन्दरदेव के अहंकार को चूर्ण करने के लिए तथा चन्दन वृक्ष के द्वारा प्रतिपादित अन्य रत्नों की सिद्धि के लिये उसने दिव्य विमान द्वारा गोविन्दकूट के लिये प्रस्थान कर दिया।

**148.** वहाँ पहुँचने पर एक समय सभामण्डप में बैठे हुए चक्रवर्ती नरवाहनदत्त के पास आकाशमार्ग द्वारा अमृतप्रभ नामक विद्याधर, जिसने अग्नि-पर्वत में शत्रु के द्वारा फेंके हुए नरवाहनदत्त की रक्षा की थी, आया और अपना परिचय देकर प्रेमपूर्वक राजा के आतिथ्य को स्वीकार करके बोला 'देव, दक्षिण दिशा में मलय नामक पर्वत है। वहाँ एक आश्रम में वामदेव नामक महर्षि रहते है। वहाँ वे तुमको किसी कार्य विशेष के लिए अकेले बुला रहे हैं। उन्होंने मुझे यहाँ भेजा है। तुम मेरे पहले के स्वामी हो, इसलिये मैं यहाँ आया हूँ। आओ, उस मुनि के पास सिद्धि के लिए शीघ्र ही चलें'। उस विद्याधर के ऐसा कहने पर नरवाहनदत्त ने स्वीकार कर लिया और अपनी स्त्रियों और सेना को वहीं छोड़कर आकाशमार्ग द्वारा शीघ्र ही मलयाचल पहुँच कर वामदेव के पास पहुँचा। वहाँ

पहुँचने पर उसने वृद्धता के कारण पीले, अत्यन्त ऊँचे शरीरवाले, दो चमकदार मणियों की तरह देदीप्यमान नेत्रों वाले, विद्याधरों में सर्वश्रेष्ठ, शोभायमान जटाओं वाले मुनि को देखकर उन मुनि के चरणों में प्रणाम किया जो ऐसे लग रहे थे मानों सिद्धि प्राप्ति में उसकी सहायता करने के लिए स्वयं पर्वतराज हिमालय वहाँ आये हों। उन्होंने भी आतिथ्य तथा आदर प्रदर्शित करने के अनन्तर राजा से कहा—'प्राचीन समय में शंकर ने काम के रूप में तुमको भस्म कर दिया था। किन्तु रति ने उन्हें सन्तुष्ट कर लिया, अतः उन्होंने तुमको समस्त विद्याधरों का चक्रवर्ती राजा बना दिया। मेरे इस आश्रम मे एक गहरी गुफा के भीतर तरह-तरह के रत्न हैं। मेरे आदेश से उन सबको सिद्धि करके ले लो। इस प्रकार सिद्ध हो जाने पर तुम मन्दरदेव को पराजित कर सकोगे। इसीलिये शंकर की आज्ञा से तुम यहाँ बुलाये गये हो'।

149. उस मुनि के ऐसा कहने पर नरवाहनदत्त अत्यन्त प्रसन्न हुआ और उस गुफा में प्रवेश करके वहाँ के समस्त विघ्नों को दूर करके देखा कि एक मतवाला हाथी उसकी ओर दौड़ा चला आ रहा है। उसको देखते ही उसने उसके मुख पर एक घूंसा मारा और उसके दाँत के ऊपर पैर रखकर तुरन्त उसके ऊपर सवार हो गया। उसी समय कन्दरा के अन्दर से यह आकाशवाणी हुई कि 'हे चक्रवर्ती, तुम्हारे लिये यह हस्तिमहारत्न सिद्ध हुआ'। इसके अनन्तर महासर्प के समान एक तलवार को देखकर उसने उसे चक्रवर्तित्व-लक्ष्मी के केशपाश के समान पकड़ लिया। तदनन्तर पुनः गुफा के भीतर से ऐसी अशरीरिणी वाणी हुई कि यह जयनशील खड्गरत्न भी तुम्हें सिद्ध हुआ। इसके पश्चात् उसने चन्द्रिका-रत्न, कामिनी-रत्न तथा विध्वंसिनी नाम से प्रसिद्ध विद्यारत्न को सिद्ध किया। इस प्रकार युद्ध के अवसर के उपयुक्त, माहात्म्यप्रद, रत्नों को सिद्ध करके वह उस कन्दरा से निकला और उन वामदेव ऋषि को समस्त सिद्ध वस्तुओं का विवरण दिया। इस पर मुनि अत्यन्त प्रसन्न हुए और उस महाचक्रवर्ती से जिसको उन महारत्नों की प्राप्ति हुई थी, बोले—पुत्र, कैलास के उत्तरपार्श्व में स्थित मन्दरदेव को जीत कर अब तुम विशिष्ट साम्राज्य लक्ष्मी का भोग करो।

150. वामदेव द्वारा ऐसा कहे जाने पर सिद्ध कार्यवाले नरवाहनदत्त ने

मुनि की स्तुति की और अमृतप्रभ के साथ आकाशमार्ग से प्रस्थान करके शीघ्र ही गोविन्दकूट में स्थित अपने शिविर में पहुँचा जो उसकी सास महाप्रभावशालिनी धनवती के द्वारा सुरक्षित था। वहाँ आसन पर बैठकर, कुशल प्रश्न करनेवाले व्यक्तियों को उसने वामदेव के दर्शन, उनकी आज्ञा से गुफा-प्रवेश एवं रत्नों की सिद्धि आदि सम्बन्धी सारा वृत्तान्त कह सुनाया। यह सुन कर वहाँ मङ्गलवाद्य बज उठे, और विद्याधरियाँ नृत्य करने लगीं जिससे वहाँ उपस्थित सभी लोग अतीव आनन्द में डूब गये।

151. दूसरे दिन विजयप्रदान करने वाले शुभलग्न में नरवाहनदत्त ने ब्राह्मणों का पूजन किया और मङ्गलाचरण (स्वस्तिवाचन) के अनन्तर ब्रह्मनिर्मित तथा शंकरप्रदत्त विमान पर आसीन होकर मन्दरदेव को पराजित करने के लिये अपनी सेना तथा अन्तःपुर के साथ प्रस्थान कर दिया। उसके साथ-साथ उसके सेनापति हरिशिख के आदेशों का पालन करने वाले चण्डसिंह, पिंगलगान्धार, वायुपथ तथा विद्युत्पुञ्ज आदि वीर भी चल रहे थे। विद्याधर सामन्तों की वाहिनी के चलने से आकाश ढक गया, प्रभाकर की प्रभा भी फीकी पड़ गयी। फलतः लज्जित सा होकर सूर्य छिप गया। उसके बाद देवर्षिगणों से सेवित एवं दिव्य वनिताओं के क्रीडोद्यान गण्डशैल नामक पर्वत को पार करके वह स्फटिक के समान स्वच्छ, कान्तिशाली कैलास पर्वत के पास पहुँचा। जब वहाँ मन्दाकिनी के किनारे नरवाहनदत्त ने अपनी सेना स्थापित कर दी तो उस विद्याधराधिप से मन्दर बोला 'देव, अनेक विघ्नों से पूर्ण कैलास शिखर को पार करके आगे जाना उचित नहीं है। यह शंकर का स्थान है। इसको पार करने से समस्त विद्याएँ नष्ट हो जाती हैं। इसलिये त्रिशीर्षगुहा के उत्तर की ओर से जाना चाहिये। यह गुफा देवमाय नामक राजा के द्वारा अभिरक्षित है जो अत्यन्त अहंकारी एवं उद्दण्ड है। उसको बिना जीते आगे बढ़ना उचित नहीं'। मन्दर के इस कथन का अनुमोदन धनवती ने भी किया। अतः नरवाहनदत्त उस दिन वहीं रहा और पहले शान्तिपूर्वक समस्त कार्य करने के लिये, राजनीतिक वार्तार्थ दूत के रूप में एक व्यक्ति को देवमाय के पास भेजा। किन्तु देवमाय शान्ति से उसके शासन को नहीं मानना चाहता था, अतः युद्ध के लिये प्रस्तुत हो गया। फलतः दूसरे दिन अपने समस्त साथी राजाओं को

तैयार करके उनके साथ चक्रवर्ती नरवाहनदत्त, देवमाय नामधारी उस शत्रुरूपी घास को जड़मूल से उखाड़ फेंकने के लिए चल पड़ा। देवमाय को भी जब सब कुछ पता चला तो वह युद्ध के लिये तैयार हो गया और वराह-वज्रमुष्टि आदि बहुत से राजाओं को साथ लेकर शत्रु का सामना करने के लिए सामने आ डटा। दोनों ओर की सेनाओं के समूह से आकाश घिर उठा और संग्राम में कट-कट कर गिरने वाले सिर, ओलों की वर्षा के समान नीचे गिरने लगे। वीरों का गर्जन सुनाई देने लगा और संग्राम के भयानक बादल चारों ओर छा गये। उसमें चण्डसिंह ने देवमाय के अग्रगण्य सेनानायक वराह को मार डाला और माया रहित नरवाहनदत्त ने मायावी देवमाय को बाणों से बेधकर, घायल एवं मूर्छित करके बाँध लिया। उसके बाँधे जाने पर वज्रमुष्टि-महाबाहु इत्यादि के साथ उसकी सेना भग्न हो गयी और विमानों में बैठे हुए देवतागण विजयी नरवाहनदत्त की जयजयकार का घोष करने लगे इसके पश्चात् बाँधकर लाये हुए देवमाय को नरवाहनदत्त ने अपने आश्वासनात्मक शब्दों के द्वारा सान्त्वना दी और सेना समेत उसे छोड़ दिया। उसने भी उससे पराजित होकर, वज्रमुष्टि आदिकों के साथ विनम्र होकर, नरवाहनदत्त के शासननियमों को स्वीकार कर लिया।

152. इसके बाद संग्रामनिवृत्ति-सूचक बाजे बजने लगे और दोनों ओर की सेनाओं का कोलाहल शान्त हो गया। अगले दिन प्रातःकाल सभामण्डप में आये हुए देवमाय से नरवाहनदत्त ने त्रिशीर्षगुहा के विषय में पूछा और उसने ठीक-ठीक इस प्रकार वर्णन किया—देव, प्राचीन समय में विद्याधरों के अधिकार में दक्षिण और उत्तर कैलास के दो भिन्न-भिन्न राज्य पार्श्व थे। वहाँ ऋषभ नामक व्यक्ति ने संयमपूर्वक तपस्या करके शंकर को संतुष्ट किया जिससे उन्होंने ऋषभ को चक्रवर्ती होने का वर दिया। वह एक बार उत्तर पार्श्व की ओर जाते जाते कैलास पार कर गया इसलिये मार्ग स्थित शंकर के क्रोध से उसकी सारी विद्या नष्ट हो गयी और वह स्वर्ग से गिर पड़ा।

153. इसके अनन्तर दिव्य-अन्न भोजन करने के अभ्यासी होते हुए भी ऋषभ ने उस समय निराहार रह कर, स्वयं मौन रहते हुए भी जंगली पक्षियों तथा पशुओं के शब्दों को सुनते हुए, कुछ न बोलते हुए भी शिष्यों तथा मुनियों के

शब्दों को ध्यानपूर्वक ग्रहण करते हुए, भयानक तपस्या द्वारा शंकर को प्रसन्न किया और उनसे यह प्रार्थना की कि मैं कैलास के दोनों पार्श्वों का चक्रवर्ती राजा बन जाऊँ। शंकर ने दक्षिण और उत्तर इन दोनों पार्श्वों में जाने की सरलता के लिए कैलास को तोड़कर एक बहुत बड़ा गुहाविवर बना दिया। इस प्रकार तोड़े जाने पर कैलास बहुत उद्विग्न हुआ और बोला—'भगवन्, यह मेरा उत्तर-पार्श्व अभी तक मनुष्यों के द्वारा अगम्य था किन्तु अब इस गुफा (सुरंग) के कारण वह पार्श्व भी मानवगम्य हो गया। इस कारण हे देव, आप ऐसा करें जिससे मेरी यह मर्यादा बनी रहे'। कैलास की ऐसी बात सुनकर शंकर ने दिग्गजों, सर्पों और गुह्यकों को उस गुफा की रक्षा के लिये नियुक्त कर दिया। दक्षिण में विद्याधरेश्वर महामाय को, एवम् उत्तर में अपराजिता चण्डिका कालरात्रि को स्थापित करके गुहा की रक्षा करते हुए शंकर ने बहुमूल्य रत्नों का उत्पादन करके वहाँ पर यह व्यवस्था कर दी कि इन दोनों पार्श्वों में सिद्धरत्न चक्रवर्ती, उसके दूत, उसकी पत्नियाँ एवम् उसके अनुचर राजा ही आ-जा सकेंगे, अन्य नहीं। शंकर जी के ऐसा कहने पर समय-समय पर विद्याधरियों के द्वारा बजाये जाने वाले वीणा-शब्दों को सुनता हुआ ऋषभक वहाँ पर राज्य करने लगा। किन्तु वह अत्यन्त अहंकारी था अतः इन्द्र ने उसका विनाश कर दिया। यही इस त्रिशीर्ष नामक गुहा का इतिहास है। यहाँ आप जैसे व्यक्तियों के अतिरिक्त, अपने धन-जन का अहंकार रखने वाले अन्य लोग नहीं आ-जा सकते। कालक्रम से इस गुहा के रक्षक महामाय के वंश में मैं उत्पन्न हुआ हूँ जिसका नाम देवमाय है। मेरे जन्म के समय मेरे माता-पिता से ('सपत्नीक पिता से') एक दिव्य वाणी बोली कि यह विद्याधरों के कुल में उत्पन्न हुआ है, इसको संग्राम में कोई शत्रु नहीं जीत सकेगा। जो इसे पराजित कर देगा वह निश्चित रूप से चक्रवर्ती राजा होगा। वह इसका स्वामी होगा, और यह उसका अनुवर्ती राजा। यह सुन कर मेरे माता-पिता अत्यन्त प्रसन्न हुए। आप ने मुझे जीता है इसलिये आप कैलास के दोनों पार्श्वों के एकच्छत्र चक्रवर्ती सम्राट् और हमारे स्वामी हैं। इस त्रिशीर्षगुहा को पार करके अपनी शक्ति के द्वारा समस्त शत्रुसमाज को अपने अधीन कीजिये और अपने समाज में जाकर उसी प्रकार मिलिये जैसे कोई छाग पीछे से हांके जाने पर अपने झुण्ड में जा मिलता है।

—११—

154. देवमाय के ऐसा कहने पर चक्रवर्ती बोला कि हम लोग आज गुहाद्वार पर जाकर रहेंगे और प्रातः काल उपाय करके उस गुफा के अन्दर प्रवेश करेंगे। ऐसा कहकर नरवाहनदत्त ने एक से दूसरे को बुलाकर संग्राम में सम्मिलित होने वाले सभी राजाओं के साथ वहाँ जाकर गुहाद्वार पर खड़े-खड़े उस गुफा को देखा। उसके अन्दर लेशमात्र प्रकाश न था। ऐसा लगता था मानो कल्पान्त की घनघोर रात्रि ही पुञ्जीभूत होकर उसके भीतर अवस्थित है। वहाँ सूर्य या चन्द्रमा की किरणों का प्रवेश नहीं हो सकता था। दूसरे दिन उसने गुफा की पूजा की। ध्यान करने मात्र से समस्त उत्तम रत्न उसकी सहायता के लिये उपस्थित हो गये, सेना पहुँच गई। चन्द्रिका रत्नों से उसने वहाँ का अँधेरा दूर किया, चन्दन से साँपों का विष, हस्तिरत्न से दिग्गज, खड्ग-रत्न के द्वारा गुह्यक तथा अन्य रत्नों से उसने अन्यान्य विघ्न दूर कर दिये और सेना के साथ उस गुफा को पार कर गया। जब वह गुफा के द्वारा से निकल रहा था। तो आकाशवाणी हुई कि 'चक्रवर्तिन्, रत्नप्रभा से माहात्म्य प्राप्त करके तुमने इस गुहा को पार कर लिया'। इसके पश्चात् धनवती और देवमाय ने उस स्वामी से कहा कि इस गुफा के द्वार पर सर्वदा कालरात्रि निवास करती है और वह अमृत का अपहरण करने की इच्छा वाले दानवेन्द्रों का वध करती है। उसको अमृत मन्थन के अवसर पर विष्णु ने पहले ही उत्पन्न किया था। शंकर से उसे आदेश प्राप्त है कि तुम इस गुहा की रक्षा किया करो कि जिससे तुम्हारे जैसे व्यक्तियों के अतिरिक्त अन्य कोई इसको पार न कर सके। तुम चक्रवर्ती हो। तुम्हें सारे रत्न सिद्ध हैं। इसलिये तुम इस गुहा को पार कर सके हो। अतः अब अपनी विजय सिद्धि के लिये तुम्हें इस देवी की पूजा अवश्य करनी चाहिये। धनवती और देवमाय के द्वारा ऐसा कहने के अनन्तर नरवाहनदत्त ने अपना वह दिन वहीं बिताया। कैलास की उत्तरी चोटियाँ सन्ध्या से लाल होकर शीघ्र होने वाले संग्राम के रक्त से रँगी हुई जैसी लगने लगीं। इधर-उधर से घिरने वाले भयानक अँधेरे ने राजा की समस्त सेना को घेर लिया मानों गुफा के अन्दर का अन्धकार ही हाल में राजा से पराभूत होकर उससे शत्रुता ठान बैठा था और अब वह अपनी शक्ति को संगठित करके, अतिरिक्त दल-बल लेकर उसकी सेना पर टूट पड़ा हो। लोहे की निहाई के समान कठोर वक्षःस्थल वाले भूतादिगण कालरात्रि के क्रोधांकुर के समान बाहर निकल आये। यह देखकर थोड़ी ही देर में नरवाहनदत्त के

अतिरिक्त अन्य समस्त सेना के हाथ-पाँव ठण्डे पड़ गये और सारे सैनिक अचेत हो गये। यह देख कर नरवाहनदत्त ने सोचा कि कालरात्रि की पूजा न करने का ही यह परिणाम है। अतः उसने उस गुहा-द्वार के पास वर्तमान, उस पर्वत पर उगने वाले वृक्षों से उपलब्ध, बिना बोये पके फल-फूलों से कालरात्रि की पूजा करके इस प्रकार स्तुति की —'हे देवि, तुम प्राणियों की प्राणशक्ति हो, तुम उन्हें जीवन-दान देती हो। तीनों लोकों को तुम्हीं आश्वस्त करती हो। दुष्टों से उत्पन्न कष्टरूपी वृक्षों के तने काटने वाले परशु तथा परिघ को हाथ में लेने वाली दुर्गा भी तुम्हीं हो। इसलिये जगत् की उत्पत्ति, स्थिति तथा विनाश की हेतु-स्वरूपिणी तुमको नमस्कार है'। किन्तु इस प्रकार स्तुति करने पर भी जब कालरात्रि सन्तुष्ट न हुई तो अपना सिर काटकर उसके ऊपर चढ़ा देने की इच्छा से ज्यों ही उसने अत्यन्त तीव्र तलवार उठाई, त्यों ही अत्यन्त सन्तुष्ट होकर देवी बोली—'हे पुत्र, अति-साहस मत करो। मैं तुमसे सन्तुष्ट हूँ। बहुत शीघ्र ही यह सेना अपनी स्वाभाविक स्थिति में आ जाएगी, तुम्हें भी शीघ्र विजय प्राप्त हो'। उसके इतना कहते ही नरवाहनदत्त की समस्त सेना पलँग पर सोकर उठे हुए व्यक्ति के समान जाग उठी। इस पर उसकी सारी स्त्रियाँ, मित्र एवं अन्य विद्याधर अत्यन्त आनन्दित हुए और आत्मीय जनों की रक्षा के प्रयत्न में तत्पर उस चक्रवर्ती के प्रभाव की बार-बार प्रशंसा की। वीर नरवाहनदत्त ने उस समय भोजन-दानादि आवश्यक क्रियाओं का संपादन किया और रात्रि प्रसन्नतापूर्वक सोकर बिताई। प्रातः काल निश्चिन्त होकर विधिवत् कालरात्रि की पूजा की और समुद्र के समान गम्भीर वह, उस धूमशिख का सामना करने के लिये चल पड़ा जिसके मार्ग को विरोधी विद्याधर नहीं रोक सकते थे। इसलिये मन्दर देव के सेनापतित्व में उसके साथ चक्रवर्ती नरवाहनदत्त का ऐसा युद्ध हुआ कि सब ओर से आकाश खड्गों से भरा हुआ सा, समस्त पृथ्वी शूरों के सिरों से पूर्ण जैसी, एवं सारा संग्राम 'मारो! मारो! मार डालो! मत मारो! छोड़ो-छोड़ो! इस प्रकार के वीर-वाक्य-मय जैसा प्रतीत होने लगा। सायंकाल तक इसी प्रकार दोनों सेनाओं में युद्ध होने के अनन्तर चक्रवर्ती नरवाहनदत्त ने धूमशिख को युद्ध में बांधकर उसकी दशा उस अंगारे के भांति कर दी जिसका ताप, धुएँ के शान्त हो जाने के बाद क्रमशः समाप्त हो जाता है और उससे अपने शासन को मनवा लिया।

155. दूसरे दिन गुप्तचरों के द्वारा यह पता चला कि मन्दरदेव लड़ने के लिये आगे आ रहा है। इस पर कुछ दूर आगे जाने पर उसने देखा कि बहुत से राजाओं की सेना सञ्चित करके, व्यूह बनाकर, सामने से मन्दरदेव चला आ रहा है। तब अपने पक्षपाती राजाओं की प्रतिव्यूह रचना करके नरवाहनदत्त भी शत्रु सेना पर टूट पड़ा। और प्रलयकालीन क्षुभित समुद्रों की परस्पर टकराती हुई लहरों के समान दोनों ओर की सेनाओं में भयानक युद्ध होने लगा। एक ओर तो चण्डसिंह आदि महारथी थे, दूसरी ओर काञ्चनदंष्ट्र इत्यादि सूरमा युद्ध कर रहे थे, इसलिये कुलपर्वतों के समेत त्रैलोक्य को कँपा देने वाला दर्शनीय संग्राम छिड़ गया।

156. वहाँ पर समस्त विद्याधरों के सैनिकों के आगे स्थित होकर युद्ध करने वाले नरवाहनदत्त के सामने पहले युद्ध करने के लिए मन्दरदेव आया और इन दोनों में परस्पर एक दूसरे को डरपोक, कायर आदि शब्दों के द्वारा पुकार-पुकार कर एवं 'इस प्रकार मत भागो,' 'धिक्कार है' आदि वाक्यों से एक दूसरे को अधिक्षिप्त करते हुए युद्ध होने लगा। सैनिक अपने शत्रु को जहाँ तक ढूंढ ढूंढ कर पाते थे वहाँ तक मारते थे। इस प्रकार मारने वाले तथा मरने वाले सैनिकों का संग्राम में इतना घोर शब्द हुआ कि उससे तीनों लोक भर गये। प्रलयकाल के समान विजृम्भित इस भयानक शब्द को सुनकर नरवाहनदत्त का रणरस उद्दीप्त हो उठा। उसके शरीर के रोएँ रोष के कारण खड़े हो गये, मानों उसने रोम का कवच धारण कर लिया हो। उसकी भृकुटि भयानक रूप से तन गई जिससे उसका ललाट शत्रु के अनिष्ट की सूचना देने लगा। क्रोध के कारण वह अपने ओठ काटने लगा और विजली के समान लपलपाती हुई अपनी तलवार से उसने कुछ शत्रु सैनिकों के तो टुकड़े-टुकड़े कर डाले और दूसरों को पैरों के प्रहार से कुचल डाला। चण्डसिंह के साथ जो लोग लड़ रहे थे उनमें से कोई जंगली आग की ज्वाला से झुलसे हुए वृक्ष की तरह उसके क्रोध में खड़े-खड़े सूख गया, दूसरा पकड़ लिया जाकर बकरे की मौत मर गया। किसी को उसने नदी के प्रवाह पर खड़े वृक्ष की भाँति जड़मूल से उखाड़ फेंका और किसी को जीवित पकड़ कर उसी तरह सूखा ही मसल डाला, जैसे बड़े पत्थर को लोहे के घन से चूर कर दिया जाता है। कारागार

में डालकर उनकी आर्थिक सहायता निश्चित करना उसने उचित समझा किन्तु सेना से निकल भागने वालों को लाठी या तलवार उठाकर, छाती से छाती भिड़ा कर या बाल पकड़-पकड़ कर लड़ते हुए उसने दो-दो अंगुल काट डाला।

157. इस प्रकार के उस भयानक संग्राम में काञ्चनदंष्ट्र ने चण्डसिंह को अपनी भयानक गदा से मारा जिससे वह गिर पड़ा। उसे गिरा हुआ देख कर धनवती ने अपनी विद्या के बल से शाप देकर दोनों सेनाओं को निश्चेष्ट कर दिया। नरवाहनदत्त और मन्दरदेव ये ही दोनों सचेतन बचे। इस प्रकार धनवती को उस समय संसार भर को निगल जाने, काट फेंकने एवं कँपा देने में समर्थ तथा असहिष्णु जानकर देवता तक इधर-उधर भाग चले। इस बीच मन्दरदेव ने चक्रवर्ती नरवाहनदत्त को अकेला देखकर अपना शस्त्र उठाया और उसकी ओर दौड़ा। नरवाहनदत्त ने भी विमान से उतर कर अपनी तलवार उठायी और वेगपूर्वक उसको पकड़ लिया। मन्दरदेव ने उस समय माया के द्वारा विजय प्राप्त करने की इच्छा से एक मतवाले हाथी का रूप बना लिया। इस पर सब विद्याओं में पारंगत नरवाहनदत्त भी उन लोगों को एक भयावह सिंह के रूप में दिखाई देने लगा। थोड़ी ही देर में मन्दरदेव ने अपने हाथी के रूप को छोड़ दिया तो नरवाहनदत्त ने भी अपनी सिंह की आकृति छोड़ दी और उसके साथ लड़ते-लड़ते मन्दरदेव हाथ से युक्तिपूर्वक, उसकी तलवार के व्याज से मानों उसकी विजय ही छीन ली। इस पर जब निःशस्त्र हो जाने के कारण मन्दरदेव हाथों से ही लड़ने लगा तो नरवाहनदत्त उसको टखनों से पकड़कर, घसीटते हुए, तलवार से ज्यों ही उसका सिर काटने को उद्यत हुआ त्यों ही मन्दरदेवी नामक उसकी बहन उसके पास भागती हुई आई और उसकी हत्या का निवारण करती हुई बोली—'तपोवन में रहते हुए मैंने तुमको देखकर ही अपना पति मान लिया था। इसलिये, हे राजन्, मेरे भाई, और अपने इस साले को मत मारो'। इस प्रकार उसके कहने पर नरवाहनदत्त मन्दरदेव से बोला—'हे विद्याधरों के स्वामी, मैंने अब तुमको छोड़ दिया। संग्राम में किसी की जय होती है किसी को पराजय, यह सोचकर तुम लज्जित मत हो'। नरवाहनदत्त के ऐसा कहने पर विशेष प्रसन्न न होता हुआ मन्दरदेव बोला—'संग्राम में स्त्री के द्वारा बचाये गये मेरे इस निन्दनीय जीवन से अब क्या लाभ? अब

मैं जंगल में स्थित अपने पिता के पास जाता हूँ। तुम्हीं यहाँ के चक्रवर्ती निर्धारित किये गये हो, यही बात मेरे पिता ने भी सूचित की थी'।

*मन्दरदेव का तपोवन-गमन*

158. ऐसा कहकर जब मानी मन्दरदेव चल पड़ा तथा संग्राम समाप्त हो गया एवं आकाश में स्थित देवता लोग चक्रवर्ती के विजयोपलक्ष्य में हर्षध्वनि-पूर्वक कीर्ति-स्तुति गान करने लगे तो धनवती ने अपने लड़के तथा दोनों सेनाओं को अपनी शक्ति से सचेतन किया। फलत: वे सब जैसे सोने के पश्चात् जाग गये। सारे मन्त्रियों ने शत्रु को पराजित जानकर नरवाहनदत्त की प्रशंसा की और काञ्चनदंष्ट्र इत्यादि मन्दरदेव के पक्षपाती राजाओं ने उसके शासन को स्वीकार कर लिया। इस प्रकार कैलास के उभयपार्श्व की सम्पत्ति प्राप्त हो जाने पर नरवाहनदत्त परम प्रसन्न हुआ। शत्रु पर विजय के उत्सव में जोर से नगाड़े बजे, प्रजा तथा मन्त्रियों ने वन्दना की। तब मधुपान के व्याज से मानो शत्रुओं के प्रताप का पान करता हुआ वह अपने प्रिय जनों की गोष्ठी में पान का आनन्द प्राप्त करके सो गया।

159. प्रात:काल इस चक्रवर्ती ने अपने सैनिकों के साथ उठकर समस्त दैनिक क्रियाएँ सम्पन्न कीं और अपने मार्ग निर्देशक काञ्चनदंष्ट्र के कहने से कैलास की चोटी से मन्दरदेव के विमल नामक नगर जाने के लिये अपनी इच्छा की घोषणा की। वहाँ जाकर उसने अमितगति नामक राजा को मन्दरदेव के राज्य में अभिषिक्त कर दिया। और काञ्चनदंष्ट्र इत्यादि समस्त राजाओं को उसके अधीन करके, उनकी परिचर्या को स्वीकार कर, कैलास के उत्तरपार्श्व की लक्ष्मी के द्वारा वैसे ही आश्लिष्ट हो गया मानों वह उसकी नवपरिणीता वधू हो। वहाँ के फल-फूलों से परिपूर्ण उद्यानों में रमण करते हुए वह विद्याधर महीपतियों की चक्रवर्तिता को प्राप्त करके भी, और अधिक प्रभुत्व की कामना से देवताओं तथा विद्याधरों के द्वारा भी अलंघ्य और आगे के (उत्तरवर्ती) देश को जीतने की इच्छा से वहाँ जाने के लिये उद्यत हुआ। इतने में नारद वहाँ आ पहुँचे और बोले—'हे राजन्, तुम नीति को भली-भाँति जानते हो फिर भी इस प्रकार के देश में तुम्हारो जाने की इच्छा,

अहंकारवश कैलास उखाड़ लेने के लिए इच्छुक रावण की इच्छा के समान उपयुक्त नहीं है। शंकर ने तुम्हें विद्याधरों का राजा बनाया है, देवताओं का नहीं। इसलिये जिसे सूर्य-चन्द्रमा भी पार नहीं कर सकते, उस दुर्लङ्घ्य मेरु का अतिक्रमण मत करो। विद्याधरों की भूमि हिमवान् को तुम जीत ही चुके हो इसलिये यदि अपना कल्याण चाहते हो तो देवभूमि मेरु के लंघन का दुराग्रह छोड़कर तुम मन्दरदेव के पिता अकम्पन से मिलो'। नारद मुनि के ऐसा कहने पर नरवाहनदत्त ने वैसा ही करना स्वीकार कर लिया और नारद मुनि उससे विदा लेकर चल दिये।

160. इधर चक्रवर्ती नरवाहनदत्त ने देवभूमि की विजयाकांक्षा का आग्रह छोड़ दिया और लौटकर तपोवन में स्थित उस अकम्पन नामक राजर्षि से मिलने के लिये, निर्विकल्पक समाधि में जागने वाले योगी-महर्षियों से युक्त, पवित्र ब्रह्मलोक के समान उस तपोवन में आया। वहाँ पर जटावल्कल धारण किये हुए, काम-क्रोध, लोभ-मोह इत्यादि द्वन्द्व - दुःखों के भेद को जानने वाले, ब्रह्मज्ञान के उपलब्ध हो जाने के कारण अत्यन्त प्रभावशाली तथा कृपालु, विविध शास्त्रों की चर्चा करने वाले मुनिजनों से उपासित, द्विज (ब्राह्मण एवं पक्षी)-गणों से सेवित एक विशाल वृक्ष के समान अवस्थित अकम्पन नामक ऋषि को देखा और श्रद्धापूर्वक उनके पास जाकर तपस्वी के चरणों की वन्दना की। अतिथि सत्कार करने के बाद उस राजर्षि ने भी उससे कहा—'राजन्, इस आश्रम में आकर तुमने बहुत अच्छा किया। यदि तुम इस आश्रम की अवहेलना करके चले जाते तो अत्यन्त ज्ञान सम्पत्ति वाले महर्षि अवश्य शाप दे देते। जब वे राजर्षि ऐसा कह रहे थे तभी मुनि के रूप में उस जंगल में निवास करता हुआ मन्दरदेव भी अपनी बहन कुमारी मन्दरदेवी के साथ वहीं आ गया। नरवाहनदत्त ने उसको देख कर उसे गले से लगा लिया। इसके अनन्तर भाई के साथ आयी हुई मन्दरदेवी को देखकर राजर्षि अकम्पन ने राजा से कहा—'राजन्, परीक्षा (अन्वेषण) के बिना ही मेरी अभीष्ट-सिद्धि हो गई क्योंकि इस पर्वत में रहने (एकान्त वास करने) वाले मेरे पास तुम स्वयं आ गये। मेरी इस कन्या मन्दरदेवी को दिव्य वाणी ने चक्रवर्ती की पत्नी होने के लिए कहा है। इसलिये मैं इसे तुम्हें दे रहा हूँ, तुम इसके साथ विवाह कर लो'। राजर्षि के ऐसा कहने पर उनकी लड़की बोली—'यहाँ पर चार सखियाँ और हैं। वे भी अभी तक अविवाहित

हैं। विद्याधर कन्याओं में उनमें मैं पाँचवीं हूँ। हम पाँचों ने तपोवन में इन आर्यपुत्र को देखकर आपस में यह प्रतिज्ञा की थी कि हम सब लोग मिलकर एक साथ ही इनको अपना पति बनायेंगी। यदि अलग कोई इन्हें अपना पति बना लेगी तो ईश्वर करे कि वह मर जाए और इस प्रकार उसकी निन्दा करती हुई शेष सब आत्म हत्या कर लेंगी। अतः उन सखियों के विवाह के बिना अपना विवाह करके प्रतिज्ञा भंग करने में मैं अग्रगामिनी नहीं बनना चाहती'। ऐसा कहने पर उसके पिता अकम्पन ने उन कन्याओं के पिता लोगों को भी बुलवाया और सारी वास्तविक बातें उनसे कह कर पूछा कि ऐसी परिस्थिति में क्या करना चाहिये। उन सब लोगों ने अपनी कन्याओं को कृतार्थ समझा और मन्दरदेवी के साथ सबको बुलवा कर नरवाहनदत्त के साथ उन सबका विवाह अनुमोदित कर दिया।

**161.** इस प्रकार अन्य पाँच कन्याओं के साथ विवाह करने के अनन्तर चक्रवर्ती नरवाहनदत्त बहुत वर्षों तक अपनी सारी सेना के साथ भोजन-पान इत्यादि से उत्पन्न प्रभूत आनन्द के साथ वहाँ रहा और तीनों सन्ध्याओं में ऋषियों को प्रणाम करता रहा। तब देवमाय और अकम्पन ने उससे कहा—'राजन्, प्राचीन ऋषभक इत्यादि चक्रवर्ती 'ऋषभक' पर्वत पर अभिषिक्त हुए थे इसलिये तुम भी अपने महाभिषेक के लिये अपनी सेना के समेत उसी राज्याभिषेकोचित पर्वत पर चलने के लिये परम्परया प्रस्तुत हो जाओ। यही बात देववाणी ने भी अनुमोदित की थी'। ऐसा सुनकर नरवाहनदत्त ने अकम्पन के साथ अन्य ऋषियों को भी प्रणाम किया और शुभ दिन में वहाँ से चलकर तीव्रगामियों में अग्रसर, अपने शासन मानने वाले समस्त विद्याधरेश्वरों के साथ त्रिशीर्ष नामक गुफा में पहुँचा और वहाँ कालरात्रि की पूजा करके, उस गुफा के अन्दर प्रवेश कर, दक्षिण मार्ग से निर्विघ्न निकल गया। उसने देवमाय के कहने उस दिन उसी स्थान पर विश्राम किया तथा दूसरे दिन अपनी चमकीली किरणों के समूह से अन्धकार को नष्ट कर देने वाली मणियों तथा रत्नों के उत्पत्ति-स्थान कैलास पर स्थित शंकर का स्मरण करके गोमुख के साथ उनके दर्शन के लिये गया। वहाँ उसने द्वार पर स्थित सुरभि तथा नन्दी-वृषभ को प्रणाम किया और अन्दर जाकर पार्वती समेत शंकर के चरणों पर गिर पड़ा एवं माँ पार्वती की दो प्रदक्षिणाएँ की। इसके अनन्तर शंकर ने उससे

कहा—'वत्स, तुमने यह बहुत अच्छा किया कि यहाँ आ गये। तुम काम के अवतार हो, तुम्हारी विद्याएँ (दिव्य शक्तियाँ) कभी विनष्ट नहीं होंगी। इसलिये तुम ऋषभ पर्वत पर जाओ, वहाँ यथासमय तुम्हारा महाभिषेक होगा'। उनके ऐसा कहने पर चक्रवर्ती नरवाहनदत्त ने कहा 'ठीक है' और उन्हें प्रणाम करके, देवमाय के निवास स्थान पर लौटकर, देवी मदनमञ्चुका को समस्त बातें बताकर उसे आनन्दित किया।

165. दूसरे दिन अन्त:पुर की स्त्रियों तथा समस्त मन्त्रियों के समेत सुन्दर विमान पर आरूढ होकर नरवाहनदत्त उस ऋषभाचल की ओर चल पड़ा जो अन्य व्यक्तियों के लिए मन से भी अगम्य था। वह चक्रवर्ती त्रिलोकी में विद्यमान उत्तमोत्तम रत्नों को खोद कर निकालने वाला था, समस्त विद्याधरों की सेना से समन्वित वह शत्रुरूपी मृगों का संहार करने के लिये जाल के समान प्रतीत हो रहा था तथा अपने आश्रितों का आधार था। अपने तेज से व्योममार्ग से जाते हुए उसने आकाश में मानों दो सूर्यों की सृष्टि कर दी थी। शीघ्र ही वह उस पर्वत पर पहुँच गया जो भूमि पर बिखेरे जाते हुए पुष्पों और वायु से हिलती हुई लतारूपी जटाओं से एक (वृद्ध) तपस्वी की भाँति प्रतीत हो रहा था। समस्त विद्याधरों ने वहाँ ऐसी बहुत सी महाभिषेक सामग्री को एकत्र कर लिया जो शंकर की कृपा से विनष्ट शत्रु समूह वाले, उनके स्वामी (नरवाहनदत्त) के प्रभाव के समान, अन्य व्यक्तियों को दुष्प्राप्य थीं। चारों ओर से उपहार ले-लेकर बड़े-बड़े भक्त, अपने व्यक्तियों को धनी बना देने वाले विद्याधर, बड़े-बड़े दुर्धर्ष तथा असहिष्णु योद्धा, वशवर्ती राजा, एवं भयवश उसकी आज्ञा का पालन करने वाले, उससे पराजित शत्रु, अभिषेक में आ उपस्थित हुए।

**ऋषभाचल पर नरवाहनदत्त का महाभिषेक :**

166. अभिषेक का समस्त आयोजन हो जाने पर समस्त विद्याधरों ने नरवाहनदत्त से पूछा कि 'हे देव, महादेवी पद के लिये अर्द्धासन में किस स्त्री का अभिषेक होगा'? राजा ने कहा कि मेरे साथ मदनमञ्जुका का अभिषेक किया जाए।

नरवाहनदत्त की ऐसी बात सुनकर समस्त विद्याधर जब तक कुछ सोचें तब तक दूर तक ऐसी आकाशवाणी सुनाई पड़ी कि—'हे विद्याधरो, इस विषय में संशय मत करो। यह मदनमञ्चुका पार्थिव-विभूति नहीं, प्रत्युत साक्षात् रति का अवतार है। इसका अवतरण तुम्हारे स्वामी के लिये ही हुआ है जो काम का अंशावतार है। यह मदनवेग से उत्पन्न कलिंगसेना की कन्या नहीं है। देवताओं ने माया द्वारा कलिंगसेना के गर्भ को परिवर्तित करके इसको वहाँ स्थापित किया था। उसके (वास्तविक) गर्भ से उत्पन्न बालक का नाम 'इत्यक' है और वह ब्रह्मा के द्वारा मदनवेग को समर्पित कर दिया गया है। इस प्रकार, सन्तुष्ट हुए शंकर के द्वारा दिये गये वर के अनुसार मदनमञ्चुका ही इसके अर्द्धासन की भागिनी है'। ऐसा कहकर आकाशवाणी के विरत हो जाने पर विद्याधर लोग अत्यन्त सन्तुष्ट हुए और उन्होंने मदनमञ्चुका की प्रशंसा की।

167. इसके पश्चात् शुभ दिन भिन्न-भिन्न प्रकार की अभिषेक सामग्री को पुरोहित ने संचित किया और शुभ चन्द्रलग्न में मांगलिक नगाड़े बजने लगे। दिव्य स्त्रियाँ गाने-बजाने में लग गयीं। वैदिक ब्राह्मणों ने वेद पाठ करना प्रारम्भ कर दिया तथा अभिषेक में सम्मिलित होने के लिये आनेवाले व्यक्तियों से जब दसों दिशाएँ व्याप्त हो गयी तो महर्षियों ने मदनमञ्चुका को नरवाहनदत्त के बायीं ओर बैठा दिया और स्वस्तिवाचन पूर्वक गणेश आदि देवताओं की पूजा करके मन्त्रों के द्वारा पवित्र किये हुए, सुवर्ण घटों में स्थापित समस्त तीर्थों के जलों से अभिषेक करना प्रारम्भ कर दिया। इस प्रकार अन्दर और बाहर से शुद्ध नरवाहनदत्त को दिव्य स्त्रियों ने आकर मालाएँ पहनायी जो कि उसके वक्षःस्थल में पड़ी हुई इस प्रकार शोभायमान हो रही थी जैसे कई धाराओं में बहती हुई वह गङ्गा हो। शरीर में लगे हुए अपने प्रताप के समान लाल अंगराग के कारण वह इस प्रकार शोभायमान हो रहा था जैसे समुद्र जल में नहाकर उदित होता हुआ सूर्य हो। मन्दार पुष्पों की माला को गले में डाले, उज्ज्वल वस्त्राभरण धारण किये हुए, दिव्य मुकुट बाँधे, वह इन्द्र के समान शोभायमान हो रहा था। महादेवी मदनमञ्चुका भी अभिषिक्त होकर दिव्य अलंकारों से सुशोभित इन्द्राणी के समान शोभायमान थी।

168. इस प्रकार अपने अभिलषित, चक्रवर्तित्व के अभिषेक को प्राप्त करने के अनन्तर नरवाहनदत्त ने अत्यन्त उत्सुकतापूर्वक अपने पिता का स्मरण किया और गोमुख आदि मन्त्रियों के साथ सलाह करके वायुपथ को आदेश दिया कि वह कौशाम्बी जाकर उदयन तथा समस्त माताओं को ले आए। वायुपथ भी शीघ्र ही आकाशमार्ग द्वारा कौशाम्बी पहुँचा और मन्त्रियों तथा देवियों के साथ सत्कारपूर्वक उदयन के दर्शन किये । जब वह बैठ गया और लोगों ने उससे कुशल समाचार पूछा तो वह बोला—'हे देव, कैलास पर्वत पर पहुँचा कर, नरवाहनदत्त से उसके कर्त्तव्य को कहकर, जब अमृतप्रभ नामक विद्याधरों का अधिपति चला गया तो उसने अपने समस्त सैनिकों को छोड़कर और नियम-व्रत धारण करके एकान्त स्थान में जाकर, व्रत-सम्बन्धी विघ्नों को दूर करते हुए यथोचित वल्कल परिधान पहने और शंकर की आराधना प्रारम्भ कर दी। वहाँ स्थित होकर वह शंकर का ध्यान करने लगा और सोना छोड़ दिया। भोजन छोड़ देने पर भी भगवान् शिव की कृपा से उसके प्राण नहीं छूटे तथा वह अपनी तपस्या में शिथिल नहीं हुआ। भूखे प्यासे रह कर भी उसने पार्वती सहित शंकर की आराधना की और उनसे जब उसने उन विद्याओं को पा लिया जिनकी शक्तिसे वह शत्रुओं के लिये दुर्जय हो जाए तो वहाँ से आकर अपने शत्रुओं को तिनके बराबर भी न समझ कर उसने तीव्र बाणों से मानसवेग, गौरिमुण्ड, मन्दरदेव आदिकों को मार डाला । इसके पश्चात् विद्याधरों के महाचक्रवर्ती पद को प्राप्त करके इस समय वह ऋषभ पर्वत पर देवी और मंत्रियों के साथ विद्यमान है और उसने आप की याद की है। उसके भेजने पर मैं यहाँ आया हूँ।

**नरवाहनदत्त का पारिवारिक समागम :**

169. वत्सराज उदयन ने वायुपथ से जब इस प्रकार अपने पुत्र का उत्कर्ष सुना तो उससे मिलने के लिये अत्यन्त उत्कण्ठित हुआ और उसी समय वायुपथ के साथ पालकी पर सवार होकर उसकी विद्याओं के प्रभाव से शीघ्र ही, पत्नी तथा मन्त्रियों के समेत व्योममार्ग द्वारा ऋषभ नामक पर्वत पर पहुँच गया। वहाँ पहुँच कर उसने विद्याधर-राजाओं के बीच में बैठे हुए, बहुत सी पत्नियों से युक्त, दिव्य-सिंहासन पर आसीन, अगणित तारागणों से युक्त चन्द्रमा की भाँति

अपने पुत्र को देखा। उसको देखने के आनन्द की अमृत-वर्षा से आसिञ्चित होकर अत्यन्त प्रसन्नचित राजा, चन्द्रोदय के समय समुद्रोल्लास की स्थिति को प्राप्त हो गया। जब नरवाहनदत्त ने भी अपने पिता को बहुत दिनों बाद देखा तो वह भी अत्यन्त उत्कण्ठापूर्वक अपने परिजनों समेत उनकी ओर दौड़ा। वहाँ उसकी माता वासवदत्ता तथा पिता उदयन ने आलिंगनपूर्वक गोद में बैठाकर उसे प्यार किया और अपने आनन्दाश्रुओं की धारा से (मानों) उसका (पुनः) अभिषेक कर दिया। तदनन्तर पद्मावती तथा यौगन्धरायणादि पैतृक मन्त्री एवं उसके मामा गोपालक इत्यादिकों ने थोड़ी-थोड़ी देर बाद, तृषा शान्त किये गये चकोरों की भाँति अपनी दृष्टि से, अपने सत्कृत पुत्र के अमृतमय शरीर को देखा। कलिंगसेना का हृदय भी अपनी पुत्री और दामाद को देखकर फूला नहीं समाया। यौगन्धरायण आदि भी परमात्मा की कृपा से दिव्यत्व प्राप्त करने वाले मरुभूति इत्यादि पुत्रों को देखकर अत्यन्त आनन्दित हुए। इसके अनन्तर दिव्य अलंकारों को पहने हुई मदनमञ्चुका, रत्नप्रभा, ललितलोचना, अलंकारवती, कर्पूरिका, शक्तियशा, भगीरथयशा, वेगवती तथा अजिनावती इत्यादि स्त्रियाँ तथा उनकी सखियाँ कालिका इत्यादि चारों सुन्दरियाँ और सुन्दर-देवी आदि अन्य पाँचों नरवाहनदत्त की प्रशस्त अंगनाओं ने भी अपने श्वशुर उदयन तथा सास पद्मावती और वासवदत्ता के चरणों में प्रणाम किया। वे सब लोग भी अत्यन्त प्रसन्न हुए और सबको यथोचित आशीर्वाद दिया।

170. इसके पश्चात् जब उदयन अपनी पत्नियों सहित यथोचित स्थान पर बैठ गये और नरवाहनदत्त ने भी चुपचाप अपने सिंहासन को ग्रहण कर लिया तो वासवदत्ता ने अपनी उन-उन पुत्रवधुओं को देखकर उनसे उनके कुल और नामों को पूछा और सुनकर अत्यन्त प्रसन्न हुई। उदयन इत्यादि ने भी नरवाहनदत्त को उस दिव्य विभूति को देखकर अपने आप को कृतार्थ समझा।

171. इस प्रकार जब बन्धुबान्धवों के पारस्परिक मिलने का महोत्सव प्रारम्भ हो गया तो अत्यन्त धैर्यशाली सेवक रुचिरदेव आया और बोला—हे देव, मधुपान का सब प्रवन्ध हो चुका है, सब लोग आप की प्रतीक्षा कर रहे हैं। यह सुनकर वे सब लोग पान-भूमि में पहुँचे। वहाँ पर तरह-तरह के रत्न-चषक रखे

हुए थे। रंगबिरंगे फूल इधर-उधर विकीर्ण कर दिये गये थे। आसव से भरे हुए घड़ों के मुख रंगीन वस्त्रों के टुकड़ों से ढक दिये गये थे। वहाँ पर सब लोगों ने कामवर्द्धक, विलासिता के सचिव, अन्तः पुर की स्त्रियों की लज्जारूपी बेड़ी को काट देने वाले आसव का, बीच-बीच में अपनी प्रेयसियों के चुम्बनपूर्वक, पान किया जिससे सब लोगों के मुख प्रातःकालीन सूर्योदय के द्वारा खिले हुए लाल कमलों के समान हो गये। तदनन्तर सब लोग क्रमशः स्थापित विविध यथावश्यक पात्रों से परिपूर्ण, भोजनालय में गये। वहाँ पर वस्त्र बिछे हुए थे। पाक-विद्या के वैभव के प्रदर्शक विभिन्न भोज्य पदार्थ रखे हुए थे। मक्खियों का वारण करने के हेतु द्वारों पर चिकें डाल दी गई थीं। नाना प्रकार के आस्वाद्य रस वहाँ प्रस्तुत थे। वहाँ पर स्वाद ले-लेकर सबने तरह-तरह के भोजन किये और जब सन्ध्या के साथ भगवान् भास्कर विश्राम करने चले गये तो उन सब लोगों ने भी अपने अपने शयनागारों में विश्राम करने के लिये प्रवेश किया। नरवाहनदत्त ने अपनी विद्या के बल से अपने शरीर के नानारूप बना कर समस्त देवियों के भवनों में सन्निहित कर दिया किन्तु वास्तव में तो वह सुन्दर नेत्र-तारकों वाली, चन्द्रवदनी, मदनमञ्चुका के साथ रमण करता रहा। उदयन ने भी अपने अनुचरों के साथ दिव्य भोगों का भोग करते हुए, जन्मान्तर सा प्राप्त करके, उस रात्रि को वहीं व्यतीत किया।

**उदयन का कौशाम्बी लौटना :**

**172.** इस प्रकार आहार-विहार करते-करते जब उन लोगों को बहुत दिन बीत गये तो अत्यन्त प्रसन्नचित्त वत्सराज उदयन अपनी नगरी कौशाम्बी जाने की इच्छा से अपने पुत्र के पास जाकर बोले—हे पुत्र, कौन ऐसा प्राणी होगा जिसका मन इस प्रकार के दिव्य भोगों में न रमता रहे तथापि अपनी जन्मभूमि का मोह मनुष्यों को आकर्षित करता है, इसलिये अब हम अपनी नगरी जाएँगे। इस विद्याधरों की राजलक्ष्मी का तुम भोग करो। किन्तु इन भोगों में आसक्त होकर तुम हम लोगों को भुला मत देना अपितु अवसर आने पर पुन. अवश्य बुलाना।

**173.** पिता की इस प्रकार स्वाभाविक बात सुनकर नरवाहनदत्त ने विद्याधराधिपति देवमाय को बुलाया और आँसुओं से रुँधती हुई वाणी में बोला—'माता

समेत, मंत्रियों के साथ, पिता जो अपनी राजधानी लौट रहे हैं इसलिये नाना प्रकार की मणियाँ एवं स्वर्ण मुद्रादिक इनके सामने लाकर स्थापित करा'। स्वामी, के द्वारा ऐसी आज्ञा पाकर अत्यन्त विनम्र देवमाय बोला—'मैं स्वयं इस कार्य की सिद्धि के लिये समस्त सेवकों के साथ कौशाम्बी तक जाऊँगा'। अतः चक्रवर्ती नरवाहन के द्वारा नाना प्रकार के दिव्य वस्त्र-अलंकारादिकों से सपरिवार पूजित उदयन, पुत्र से वियुक्त होने के कारण उत्पन्न होने वाली सौ गुनी उत्कण्ठा से परिपूर्ण एवं प्रणाम करके लौटते हुये पुत्र को बार-बार देखती तथा रोती हुई वासवदत्ता के साथ, अपने दिव्य-वाहन पर सवार होकर किसी तरह अपनी पुरी की ओर चल पड़ा। इधर नरवाहनदत्त भी अपने मंत्रियों के समेत गुरुजनों को भेजकर, डबडबाई हुई आँखों के कारण मलिनमुख उसी ऋषभक पर्वत को लौट आया।

174. वहाँ पर जिन लोगों की राज-सेवायें समाप्त हो चुकी थीं उन सेवकों को भूमिदान देने के लिये उसने भौंहों से संकेत किया। उसने एक सभा को जिसमें नाम ले लेकर लोगों को पुकारा गया और नाम बोल-बोल कर लोगों को, वीरता एवं अन्य विशिष्ट सेवाओं के लिये सम्मानपूर्वक वस्त्र-अलंकार दिये गये। अपने बाल-सचिव गोमुख इत्यादि को व्यक्तिगत रूप से अपने सामने बुलाकर उसने सम्मानित किया और फिर अन्य विद्याधरों एवं मदनमञ्चुका इत्यादि समस्त अन्तःपुर की स्त्रियों के साथ दिव्य-भोगों का उपभोग करता हुआ वहाँ बहुत दिनों तक सुखपूर्वक रहता रहा।

—:o:—

# कठिन शब्दों के अर्थ

## प्रथम विलास

**भविकम्** मंगल, कल्याण ।

**अतिरस्यत्** (तिरस् = अन्तर्धौ, लङ्) छिप गई, अन्तर्धान हो गई ।

**क्रव्यम्** मांस ।

**दम्भोलिघटितम्** वज्र का बना हुआ ।

**पृषत्केन** वाण से ।

**रावम्** शब्द ।

**तुराषाट्** इन्द्र ।

**मितङ्गमः** हाथी ।

**गालोडितम्** वाचां विमर्शः (सलाह)

**असयन्** (असिना हन्ति असयति ततः शतृ) तलवार से मारता हुआ ।

**सुहितः** तृप्तः ।

**आर्जवाद् बद्धाः** विनम्रता से वशीभूत ।

**लक्षाद् बद्धम्** लाख रुपये के कारण बन्दी ।

**कृतवत्सराजादरादरः** कृतः वत्सराजस्य अदरः (अनल्पः) आदरो येन सः । उदयन का अत्यन्त आदर करके (दर शब्द ईषत् का वाचक है) ।

**एनकाम्** इसको ।

**समवेत्य** मिलकर ।

**उपस्कुर्वती** गुण ग्रहण करती हुई ।

**उज्जासनम्** वध ।

**उज्जसन** छुटा लेना ।

**निर्मोकः** मुक्ति (छुटकारा) ।

**आसितम्** स्थिति ।

**परिकलिती तद्भावे** = परिज्ञाततद्भावः, उसका तात्पर्य समझकर ।

**प्रसिता** अनुरक्त ।

**सिमकेषु** (= सर्वेषु) सब ।

**निर्जरीभूतशरीरा** दिव्यरूपधारिणी ।

**अवशीभूता... वशीभूता** वशा शब्द के तीन अर्थ हैं (१) वन्ध्या, (२) स्त्री (३) हस्तिनी । यहाँ इस शब्द के तीनों अर्थों का प्रयोग किया गया है । गो शब्द इन्द्रिय वाचक है । आशय है—'अवन्ध्या विद्याधर पत्नी मैं, अपनी इन्द्रियपरवशता के कारण शापित होकर इस जन्म में हस्तिनी हो गई थी' ।

**पद्याः** (पादौ विध्यन्तीति पद्याः, शर्कराः) ठीकरी, कंकड़ ।

| | |
|---|---|
| वल्ली:...पल्लीम् | सुन्दर-सुन्दर बेलें और पत्ते जिसके आसपास वर्तमान थे इस प्रकार की अपने भिल्ल मित्र की बस्ती के । |
| समया | समीप, |
| समयाचकार | समय व्यतीत किया । |
| तत्तदुचितपदेषु अधिकृत्य | उन लोगों को उचित पदों का अधिकार देकर । |

—

## द्वितीय विलास

| | |
|---|---|
| औपयिकेन | उपाय से |
| अषडक्षीणे | (न षट् अक्षीणि यस्मिन्, तस्मिन्) दो ही आदमियों के बीच की हुई सलाह में । |
| सौवस्त्यम् | (स्वस्तिभावः) कल्याण । |
| शुभंयिका | सौभाग्यशालिनी । |
| रथकट्या | (रथानां समूहः) रथों का समूह । |
| अटाट्या | बार-बार आना-जाना । |
| रूप | पशु । |
| ब्राह्मणिरूपा | प्रशस्त ब्राह्मणी । |
| आशुशुक्षणि | अग्नि । |
| चिरण्टी | युवती । |
| सादिनः | अश्वारोहियों को । |
| प्राघुणिक | मेहमान । |
| कुथ | हाथी की झूल । |
| अश्वीय | घोड़ों का समूह । |
| बृंहण | हाथियों की चिग्घाड़ । |
| ह्रेषण | घोड़ों की हिनहिनाहट । |
| रथ्य | घोड़े या बैल । |
| सुदिनाहे | शुभ दिन । |
| शुभंयौ लग्ने | शुभ लग्न में । |
| पुरन्ध्री | पति-पुत्रवती स्त्री । |
| सूत्या | नवयुवति । |
| भोज्या | क्षत्रिय स्त्री । |
| भुजिष्या | दासी । |
| पाणीकृत्य | विवाह करके । |
| शुक्तासुततेमनैः | शुक्त = सिरका । आसुत = अचार, तेमन = कढ़ी |
| शतपुष्पा | सौंफ |
| उग्रगन्धा | अजवायन । |
| राजकर्णिका | अरवी । |
| महाफला | लौकी । |
| सप्तला | सोया । |
| वास्तुक | बथुवा । |
| भिस्सा | भात । |
| आर्तवफल | उस ऋतु में प्राप्त फल। |
| स्वादुंकारम् | अस्वादिष्ठ वस्तु को स्वादिष्ठ बनाकर । |
| मूलकोपदंशम् | मूली काट-काट कर । |
| अश्नीतपिबता | खाना-पीना |
| मंत्रभिदाभिया | भेद खुल जाने के भय से । |

| | |
|---|---|
| **उचेलिमम्** | (वच् + केलिमर) कहना चाहिये। |
| **उपनिषत्कृत्य** | प्रामाणिक मानकर। |
| **तनूनपात्** | अग्नि। |
| **मध्येकृत्य** | मध्यस्थ बनाकर। |
| **निवचनेकृत्य** | चुप होकर। |
| **अपरिगणिताशिता-नशित:** | खाने–न खाने का ध्यान न रखते हुए। |
| **कारिकाकृत्य** | काम करके। |
| **तंत्रकतान्तवांशुक:** | नवीन सूतों से निर्मित वस्त्र। |
| **वार्तम्** | कुशल-मंगल। |
| **महाबल** | प्रभूत शक्ति या बहुत बड़ी सेना। |
| **मागध** | वन्दना करने वाला या मगध देश का। |
| **मागधम्...प्रशस्तिम्** | मागध-जन राजाओं का प्रशस्ति गान करते हैं। मागध होते हुए भी प्रशस्ति गान न करने वाले इस अर्थ की प्रतीति में विरोध है जिसका परिहार, 'मागध देश का राजा होते हुए भी अविगीत अर्थात् अनिन्द्य (प्रशंसनीय) कीर्तिवाले' यह अर्थ करने पर है। |
| **वर्णका** | = निचोल, 'गाउन' की भाँति का ढीला वस्त्र विशेष। |
| **वृषाकपायी** | लक्ष्मी और पार्वती। |
| **अग्नायी** | अग्नि की पत्नी, दक्ष की स्वाहा नामक कन्या। |
| **मनायी** | मनु की स्त्री, शतरूपा। |
| **काण्ड** | घटना या जरीब (एक नाप)। |
| **पुरुष** | पुरुष या पाँच अरत्नि की एक नाप (बद्धमुष्टि: करो रत्नि: सोऽरत्नि: प्रसृताङ्-गुलि:)। |
| **वृषली** | वृष (धर्म) को ग्रहण करने वाले की पत्नी अथवा वृषल (कसाई) की पत्नी। |
| **गोपी** | गोपपत्नी, गायों की रक्षिका अथवा इन्द्रियों को वश में रखने वाली। |
| **अश्वपालिका** | घोड़ों की रक्षिका एवं जितेन्द्रिय (इन्द्रियाणि हयानाहु:)। |
| **वामोरु:** | सुन्दरी। |
| **आवमोरुभार्या** | अवामा = सरल स्वभाव वाली। उरु = कई, भार्या = स्त्रियाँ। |
| **देवमातृका** | वर्षा के जल पर ही जीवन निर्भर करने वाली (जहाँ पर प्राणियों या खेती आदि का काम कूपादि जलाशयों से न चलता हो)। |

| | |
|---|---|
| अनासिका | बेकार बैठे रहना या बिना नाक वाली। |
| सुपदी | सुन्दर पैरों वाली। |
| सदाक्षी | चतुरता से युक्त। |
| सद्वह्वर्यवर्या | जिसमें बहुत से क्षत्रिय और वैश्य हों। |
| असद्वह्वर्यवर्या | जिसमें बहुत सी अविवाहित श्रेष्ठ कन्याएँ न हों। |
| मन्दुरा...वाहाम् | जहाँ पर पशुशाला में जंजीरों से बँधे हुए बहुत से हाथी तथा अरबी या काबुली घोड़े वर्तमान थे। |
| गृहपालित.... कर्णजाहाम् | जहाँ पर पालतू हिरन खुरों से अपने कानों का मूल भाग खुजला रहे थे। |
| शतक्रीती | सौ रुपयों में खरीदी हुई (बहुमूल्य)। |
| घटोध्नी | घट के समान बड़े-बड़े आयन वाली। |
| अनड्वाही | गाय। |
| राजमहिषी | राजघराने की स्त्रियाँ या भैंसें। |
| प्रजा: | प्रभूततया उत्पन्न होने वाली। |
| अजा: | बकरियाँ। |
| देवमणि | घोड़े के गले की एक भौंरी, (देवमणि: शिवेऽश्वस्य कण्ठावर्ते च कौस्तुभे, इति विश्व:) जो कि बहुत शुभ मानी जाती है। |
| कल्याणक्रोडाभि: | सुन्दर उर:स्थल वाली। |
| द्विक्रमेलकाभि: | दो ऊँटों के बदले में खरीदी हुई। |
| सदागतिसम्मुखीभि: | सदागति (वायु तथा हर समय गमन) के लिये प्रस्तुत, अर्थात् जो प्रतिकूल वायु में भी वेगपूर्वक दौड़ सकतीं थीं या जो हर समय दौड़ने की इच्छुक रहती थी या जो सती = अच्छी + आगति = चारों ओर। गमन, के लिये प्रस्तुत रहती थी। |
| अपरपति | दूसरा पति या दूसरा मालिक। |
| सदानभोग-मयीभि: | (स + दान + भोग + मयी) प्रचुर मात्रा में दान और भोग करने वाली अथवा सदा नभोग (वायु) + मयी अर्थात् हर समय वायुतत्त्व से बनी हुई जैसी प्रतीत होने वाली। |
| हयी | घोड़ी। |
| अश्वषड्गवसमूढरथ | ऐसा रथ, जिसमें छ: घोड़े जुते हों। |
| आलोक | जयशब्द। |
| सध्र्यक्सामन्तलोक: | जिसके साथ-साथ सामन्त लोग चल रहे थे। |

**नागानिभकबरी** साँप के समान काली प्रसाधित चोटी।

**शोणीम्...शाटीम्** उन-उन रंगों की साड़ियाँ।

**स्त्रैणी** स्त्री समूह।

**मृद्वी** मधुरभाषिणी।

**मृद्वीका** किशमिश, दाख।

**वरु** पति वरण के लिये इच्छुक कन्या।

**महिषीवल्लभा अपि-...वृषोत्पादिनः** महिषीवल्लभ = भैंसा, वृषोत्पादिनः = बैलों के उत्पादक। इस अर्थ की प्रतीति में विरोध है (भैंसों से भैंसियों में बैल नहीं उत्पन्न किये जा सकते) इसका परिहार महिषी = रानी तथा वृष = धर्म-इस अर्थ में हैं अर्थात् वे लोग महिषियों (रानियों) के प्रिय होते हुए भी अत्यन्त धार्मिक थे।

**प्रातिभेन ब्रह्मसूत्रणेन** अपनी प्रतिभा से ब्रह्मनिरूपण करने के कारण।

**उपनिषदा च गोष्ठ्या** = पास-पास बैठ कर की जाने वाली गोष्ठी से।

**गीतया च गीत्या** = गाये हुए सुमधुर गान से या गीता से।

**सुवर्णमयेन अलंकारेण** सुन्दर चमकीले सोने के गहने से अथवा सुन्दर उपयुक्त शब्दार्थालंकार से।

**प्रकृष्टेन छन्दानुरोधेन** उत्तम अभिप्राय के अनुरोध से (उत्तम छन्दों के अनुरोध से यह अर्थ भी व्यञ्जित है)।

**प्रसादकेन गुणेन** प्रसन्न कर देने वाले गुणों से या प्रसाद गुण सूचक शब्दों से।

**आन्वीक्षिकीभिः** सूक्ष्मातिसूक्ष्म बातों से अथवा आध्यात्मिक विद्याओं से।

**प्रस्थानत्रयीमयीभिः** ब्रह्मसूत्र, गीता, उपनिषत् के ही उपदेशों को प्रचुर मात्रा में मानने वाली होने के कारण इन्हीं से जैसे बनी हुई, अथवा प्रस्थान में (अपनी जीवन यात्रा में) त्रयीमयी (वेदत्रयी) के ही उपदेशों को प्रचुर मात्रा में मानने वाली।

**साहित्यविग्रहिणीभिः** शरीर धारण किये हुए साहित्य के समान।

**अविग्रहिणीभिः** कलह न करने वाली।

**अजतनयाभिः** (१) जिनके संतान नहीं उत्पन्न हुई, (२) बकरियाँ।

| | |
|---|---|
| अनजातनयाभिः | (१) बकरियों से भिन्न की कन्यायें, (२) नीति से युक्त। |
| निर्जरायुतनयाभिः | (१)(निः + जरा + अयुत + नय), जिन में जरा (काल की कन्या) नामक राक्षसी की जैसी हज़ारों चालें न थीं। (२)(निर्जर + अयुत + नय) जो देवताओं की जैसी सैकड़ों नीतियों को जानती थी। अथवा (३) ( निर् + जरायु = गर्भाशय + तनयाभिः) जिनके गर्भाशय से बच्चे निकल चुके (हो चुके) हैं। |
| द्व्यहीन | दो दिन की अवस्था के। |
| मासीन | एक महीने के। |
| द्विसमीन | दो वर्ष के। |

---

## तृतीय विलास

| | |
|---|---|
| एहीडया वाचा | आओ, प्रणाम करो, यह कहकर। |
| कर्मिभिः | मजदूरों से। |
| शेवधिम् | निधि (खजाने) को। |
| गजता | हाथियों का समूह। |
| अश्वीय | घोड़ों का समूह। |
| पदिक | पैदल। |
| आसिक | तलवार चलाने वाले। |
| किराजन्य | दुष्ट राजा। |
| संख्यातरात्रेषु | कुछ समय बीतने पर। |
| स्वापतेयम् | धन। |
| नादेयम् | (न + अदेयम्) जो अदेय न हो। |
| दूडाशम् | दुःखपूर्वक देने योग्य। |
| बहुशः...धान्यम् | बहुत सा भोजन, अनेक वस्त्र, कई माशे सोना, कई मन अन्न। |
| पञ्चनिष्ककिकम्, पञ्चमोदकिकम् | पाँच-पाँच मोहरें तथा पाँच-पाँच लड्डू। |
| मासिकम् | महीने भर। |
| ऐतदायनी | इसकी कन्या। |
| कुल्या | कुलीन। |
| सौभागिनेय | सौभाग्यशालिनी स्त्री का पुत्र। |
| बान्धकिनेयी | दासी (या दुराचारिणी स्त्री ) की कन्या। |
| कुलीना | (कु + पृथ्वी + लीना) पृथ्वी पर वर्तमान। |
| एकपत्नी | (एकः पतिः यस्याः सा) पतिव्रता। |
| भूतिभूयं प्रापिते | जला देने पर। |

---

## चतुर्थ विलास

| | |
|---|---|
| तौर्यत्रिक | गाना, बजाना, नाचना। |
| रहयति | छोड़ देता है। |
| सुखामास | सुखपूर्वक रहा। |
| विपाशयन्ती | बन्धनमुक्त करती हुई। |
| अतिरस्यत् | अन्तर्धान हो गई। |
| न मृषोद्यया तया प्रभवनीयम् | वह असत्य नहीं हो सकती। |
| पीतमद्य इव | मद्यप या पागल की तरह। |
| निर्गद्यम् | मूक भाव से। |
| विचिन्वते | ढूंढ़ते हुए। |
| अनवद्यविचेष्टिता | = अनिन्दनीय काम करने वाली। |
| तृष्णक् | प्यासा। |
| उपसर्या | गर्भ धारण करने के लिये वृषभ के पास उपगमन योग्य। |
| वृषस्यन्ती | वृषभ की इच्छा करने वाली। |
| सत्यवद्यगीः | सत्य बोलने वाली। |
| भामिनीभूयंगता | स्त्री होकर। |
| अनृतोद्यादीनवः | असत्यभाषणरूप कलंक (दोष)। |
| कुप्य | सुवर्ण और चाँदी से भिन्न धन। |
| अकुप्य | सुवर्ण चाँदी रूपी धन। |
| प्रयोजित...सम्भारः | कर्मकरों को नियुक्त कर के विवाह का सामान एकत्र करने वाला। |
| गृह्या | आकर्षक रूपवाली। |
| रुच्या | सुन्दरी। |
| मैरेय | मदिरा। |
| कृत्यकार्येणापि | आवश्यकता होने पर भी। |
| राज्यश्रीशकटियुग्यवर्यः | राज्य-श्री रूपी गाड़ी में जोतने के लिये उत्तम वाहन (वृषभ)। |
| निस्त्राप्य | निर्लज्ज। |
| निर्जरार्जर्यसंगतिः | देवताओं के साथ जिसकी अकाट्य मैत्री थी। |
| व्योमवाह्यवह्या | व्योमयान से चलने वाली। |
| आखेय | खनने योग्य। |
| अवेक्षकः | देखने वाला। |
| निलिम्पकल्प | देवतुल्य। |
| पश्यम् | देखने वाले को। |
| जिघ्रम् | सूंघने वाले को। |
| अवेक्षकः | देखने वाला। |
| लम्भकः | पाने वाला। |
| वदावदः | बार-बार कहता हुआ। |
| अवटे | गड्ढे में। |
| ददः | देने वाला। |
| वेदयः | ज्ञाता। |
| अनत्यायः | अनतिक्रमण। |
| विदः | ज्ञाता। |
| वितृदः | विनाशक। |
| धया | कन्या। |
| पारयः | पारंगम। |
| सातयः | सुखी। |
| नायः | नेता। |

| | |
|---|---|
| षोडशहायनी | सोलह वर्ष की स्त्री । |
| सामीप्यसरक: | समीपवर्ती । |
| जीवक: | ईश्वर करे, यह चिरंजीवी हो ! |
| उपवीणयन्ती | वीणा बजाकर गाती हुई । |
| अंगुलित्र | मिज़राफ । |
| स्वर्गह्वाय | स्वर्ग की स्पर्धा करने वाला । |
| संज्ञ: | जानने वाला । |
| संगाय: | गाने वाला । |
| शीधुपी | मदिरा पीने वाली । |
| वत्सेशांशहर: | उदयन के अंश से उत्पन्न (नरवाहनदत्त)। |
| स्तम्बेरम: | हाथी । |
| खशया | आकाश में वर्तमान । |
| पुमनुजा | पुत्र के पश्चात् उत्पन्न होने वाली । |
| स्तम्बकरि: | धान, गेहूँ या जौ । |
| कडङ्कर | भूसा । |
| नायहरिमिव | पशु की तरह । |
| वातमजान् | मृगों को । |
| रजयन् | आखेट करता हुआ । |
| असावीत् | मदिरा पान किया । |
| ऋतिकर | दु:खप्रद । |
| इरंमद | बिजली । |
| बिजावा | उत्पन्न । |
| दूनदयिता | (दून = विनष्ट + दयित विधवा = पति) अर्थात् |
| पूनघना | निर्धन (पून = विनष्ट)। |
| बनीका | स्त्री । |
| प्रहीण | परित्यक्त । |
| अदूनदयितम् | (अदून = जीवित) जीवित पत्नी (दयिता) वाला । |
| प्रस्तीमेषु | जनसमूह में । |
| क्षीब | मत्त । |
| दु:खनुन्नया | दु:ख प्रेरित, अत्यन्त दु:खिनी । |
| विन्नम् | सोचा । |
| गृध्या | पाने की उत्कट अभिलाषा या तृष्णा । |
| गुधित: | व्याप्त । |
| हर्यक्ष | सिंह । |
| अक्लिष्ट | स्पष्ट । |
| विरिब्ध | स्वर । |
| समर्णवत्याम् | चली जाने पर । |
| तदनभ्यर्णतया | उसके दूर (अनभ्यर्ण) होने के कारण । |
| पारदारिक | दूसरों की स्त्रियों के साथ दुराचार करने वाला । |
| स्फीतवृत्त | सदाचार, सदाचारी । |
| अमृतयश:शृतक्षीर | = अमृत के समान कीर्तिरूपी पका हुआ दूध । |
| प्रशान्तास्वान्त: | शान्तचित्त वाला । |
| अपचित: | पूजित । |
| समुत्पन्नपीनामर्ष-प्रध्यानस्वेद: | अत्यन्त क्रोध के कारण जिसके शरीर से पसीना निकल रहा हो । |
| नातिप्रह्लन्न: | जो बहुत प्रसन्न न हो । |
| आदित: | पहले ही से । |
| दित: | (दो अवखंडने) टुकड़े-टुकड़े काटा हुआ । |
| छित: | छिन्न-भिन्न किया हुआ (छो छेदने) । |

| | |
|---|---|
| अवसितः | मरा हुआ। (षोऽन्तकर्मणि) |
| अन्धापीने | अन्ध = अन्धा या गहरा आपीन = कुआँ या गड्ढा, उसमें। |
| मितः | फेंका हुआ (डुमिञ् प्रक्षेपणे)। |
| प्रत्तः | दिया हुआ। |
| आदेशः अनूत्तः | इसके बाद आज्ञा दी। |
| श्रुति...मत्त इव | धीत (धेट् पाने + क्त) = पिया हुआ। तत्सात (षणु दाने) = उसका दिया हुआ। उसके दिये हुए आदेशरूपी विष को कर्ण नली द्वारा पीने के कारण उन्मत्त। |
| क्षितायुः | जिसकी आयु नष्ट हो चुकी हो। |
| कुष्ठले | बुरे स्थान में। |
| परिष्ठलः | आस पास या चारों ओर की भूमि। |
| परीष्टिः | परीक्षा। |
| क्ष्विण्णः | छुटाया हुआ (जिक्ष्विदा स्नेहनमोचनयोः) |
| सुस्नानौ | नहाने वाले। |
| तद्‌गृह्याणाम् | उसके पक्षपातियों का। |
| निराकरिष्णुः | भगा देने वाला। |
| स्थास्नु | स्थिर। |
| त्रस्नु-क्षिप्नु | भयभीत व्यक्तियों को भगा देने वाला। |
| अभ्याघाती | चारों ओर से प्रहार करने वाला। |
| विकाषी | मारने वाला। |
| तत्परिवादिका | उसका तिरस्कार करने वाली। |
| क्ष्मायिता | कुचल डालने वाला (क्ष्मायी विधूनने)। |
| चङ्क्रमणान् | कुटिलतापूर्वक इधर उधर दौड़ने वाले। |
| स्थायुकान् | स्थिर रहने वाले। |
| ईशिष्यन्ते | प्रभावित करेंगी। |
| सद्रु: | रहने वाला। |
| अदारुः | जो काष्ठ न हो। |
| दारुः | देने वाला (दा + रु)। |
| प्रेमपाशसेरुः | प्रेम के बन्धन में बाँधने वाली। |
| मधुधारुः | मदिरा पान करने वाला (धेट्-पाने से रु प्रत्यय)। |
| आसृमरः | आया हुआ। |
| नीतिविदुरः | नीति जानने वाला। |
| आगत्वरः | आया हूँ। |
| शुभाशंसुः | हितैषी। |
| उदर्क | भविष्य। |
| अभिदधिः | कहने वाला। |
| आपाततः | स्वभावतः। |
| धृष्णक् | साहस करने वाला |
| वन्दारुजनमन्दार | = आश्रितजनों के लिये देववृक्ष (कल्पवृक्ष) के समान। |
| समशान | खा लो (सम् + अशान)। |
| शत्रुसार | शत्रुओं के लिये व्याधिस्वरूप। |
| क्रोधैधाय | क्रोध बढ़ाने के लिये। |
| अद्मरः | खा जाने वाला (भक्षक)। |
| रक्तावोद | रक्त से लथपथ। (रक्त + अव + उन्द) |
| अकुतनोशार | खुला, नग्न। |

| | |
|---|---|
| कृतसंरावम् | शब्द करने वाले को। |
| तम् अभिनिष्टान-तामनयत् | उसकी सत्ता मिटा दी। |
| आश्रितसंद्रावे | भाग जाने पर। |
| विद्याधरश्राय: | विद्याधरों का आश्रय (सहारा)। |
| विश्राव | विश्रुति। |
| तत्प्रस्तावेन | उनके कहने से। |
| कृताभिलावस्य | मारे हुए का। |
| उत्कार | अन्नराशि। |
| रत्नोत्कर | रत्नों का ढेर। |
| संस्तावे | यज्ञ में। |
| संस्ताव | स्तुति। |
| संस्तव | परिचय। |
| प्रस्तार | विस्तार। |
| उद्ग्राह | उन्नति। |
| संग्राहं कृत्वा | मुट्ठी में करके। |
| परिणायेन | इधर उधर की चाल से (खेल में) |
| शार | शतरंज या चौपड़ के खेल की गुट्टी। |
| पर्य्यायेण | एक एक करके। |
| कृतनिशोथशायौ = | रात में बारी बारी से सोकर। |
| वैरिनिकाय | शत्रुओं का समूह या शत्रु का शरीर। |
| व्यावहमायी | पारस्परिक मुस्कराहट |
| सांराविणे | कोलाहल में। |
| अवग्राह | निन्दा। |
| निरुद्द्रावोच्छ्रायवता | (निरुद्द्राव = जो कभी नष्ट न हो + उच्छ्राय = ऐश्वर्य, उन्नति) = चिरस्थायी ऐश्वर्यवाले। |
| अनवग्रहग्रहाय | न दमन किये जा सकने वाले। |
| भोगप्रसरावसर | भोग में प्रवृत्त होने का अवसर। |
| तुलाप्रग्राहवन्त: | तराजू लिये हुए। |
| विमुक्तप्रग्राहाश्वा: = | जिन्होंने अपने घोड़ों की लगाम छोड़ दी हो। |
| ससंघम् | सेना समेत। |
| उभयसैन्याहवहव = | दोनों ओर की सेनाओं का युद्ध कोलाहल। |
| अन्याद: | विना भोजन किये। |
| १. सप्रमदाय | अत्यन्त प्रसन्नता से युक्त के लिये। |
| २. सप्रमदाय = | (प्रमदया सहिताय) = स्त्री से युक्त व्यक्ति के लिये। |
| स्वसमजम् | अपने पशुसमूह को। |
| उदजेन | हाँके जाने पर। |
| समजतु | जाओ। |
| आयसोद्घन | लोहे की निहाई। |
| अपघन | अंग। |
| प्रघण | अलिंद, देहली। |
| उपघ्न | आश्रय। |
| निघ | घना। |
| उपलब्धिघ्नम | उपलब्ध होने वाले। |
| अनुप्तिघ्नम | बिना बोये उगे हुए। |
| स्तम्बघ्न | तनों को काट डालने वाला। |
| द्रुघण | कुठार। |
| परिघ | लोहे की लम्बी छड़। |
| अट्टहासोद्घ | (अट्टहास = तलवार + उद्घ = उत्तम) उत्तम तलवार। |

| | |
|---|---|
| भीरुङ्कारम्-आक्रोशताम् | डरपोक कहकर धिक्कारते हुए व्यक्तियों का। |
| यावद्वेदमाहतानां च सैनिकानाम् = | जितने मिले उतने सब घायल किये गये सैनिकों का। |
| समूलघातम् अवधीत् = | किसी को बिलकुल मार डाला किसी को पैरों से कुचल डाला। |
| हस्तग्राहम्...अनशत् | हाथों से पकड़ा हुआ कोई बकरे की मौत मर गया। |
| कारावन्धम्...अपृणात् | किसी किसी को कारागार में डालकर उसके खाने-पीने भर को धन निश्चित कर दिया। |
| पृतनानिष्क्रामम्...अच्छिनत् | सेना से निकलते ही लट्ठ लेकर या तलवार उठाकर छाती से छाती भिड़ाकर या बाल पकड़-पकड़ कर युद्ध करने वाले अन्य प्रतिद्वन्द्वी सैनिकों को दो-दो अंगुल काटकर फेंक दिया। |
| जगद्गीर्णि...क्षमाम् = | संसार को निगल जाने, नष्ट कर देने या कंपा देने में समर्थ। |
| संयदवसातौ | (संयत् + अव + षो + क्ति) = संग्राम समाप्त होने पर। |

| | |
|---|---|
| व्रज्येच्छा | जाने की इच्छा। |
| स्वागृहीतिः | अपना आग्रह। |
| मृजावत् | अत्यन्त शुद्ध। |
| द्वन्द्वदुःखभिदाविदावद्भिः = | रागद्वेषादि द्वन्द्व दुःखों को काटने की प्रक्रिया जानने वालों के द्वारा। |
| ब्रह्मज्ञान...शीलैः | ब्रह्मज्ञान की प्राप्ति करने में अत्यन्त प्रतिभाशाली। |
| वेदना | लाभ, उपलब्धि। |
| कृतासिकम् | (कृता आसिका स्थितिः येन तम्) रहने वाले। |
| आकारणां कृत्वा | बुलाकर। |
| प्राप्तप्राजनः | उत्तेजना (प्रेरणा) प्राप्त करने वाला। |
| निरन्तरयणम् | निर्विघ्न। |
| आखनिकः | खोदने का तीक्ष्ण शस्त्र। |
| आनायः | जाल। |
| दुराढ्यम्भवाः | दुःखपूर्वक धनी बनाये जाने वाले। |
| स्वाढ्यङ्कराः | सरलता पूर्वक धनी किये जाने वाले। |
| तन्तिः | विस्तृति। |
| १. जाता | उत्पन्न। |
| २. जाता | कन्या। |
| अपमित्य | बदलकर। |
| उदित्वा | कहकर (वद् + क्त्वा) |
| १. हित्वा | छोड़कर (हा + क्त्वा) |
| २. हित्वा | धारण करके (धा + क्त्वा)। |
| परिवीय | पहनकर। |

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. अनशित्वा | न खाकर (अन्+ अशित्वा)। | नानाकारम् | विभिन्न प्रकार के रूप बना कर। |
| २. अनशित्वा | जीवित रहकर (अ+ नशित्वा)। | संव्यधित | सन्निहित (वर्तमान) रहा। |
| बहुतृगान् | तृणेभ्यः अपि तुच्छान्, तिनकों से भी तुच्छ। | तिर्यक्कारम् | समाप्त करके। |
| | | नामग्राहम् | नाम ले लेकर। |
| अङ्गोपपीडम् | गले लगाकर। | नामादेशम् | नाम निर्देश करके। |
| क्षणतर्षम् | क्षणभर प्यासे रहे हुए। | मुखतःकारमाख्यायमानैः | सामने बात-चीत किये जाते हुए। |
| शय्यागेहानुप्रवेशम् | =शयनागार में प्रवेश करके। | अन्वग्भावं वर्तमानः | अनुकूल होता हुआ। |

———

# प्रयोगसूची

*(प्रयोगानां पुरतः प्रत्ताः अंकाः अनुच्छेदसंख्यां सूचयन्ति)*

## प्रथमो विलासः

---

## द्वितीयो विलासः

---

## तृतीयो विलासः

## चतुर्थो विलासः

# प्रयुक्तसूत्रसूची

( अकारादिक्रमेण )

( सूत्राणां पुरस्तात् प्रथमा संख्या अष्टाध्याय्यां तेषामवस्थितिः, द्वितीया निर्णयसागरीयसिद्धान्तकौमुद्यां तेषां क्रमं, तृतीया व्याकृतिवत्सराजीयमनुच्छेदं संसूचयति )

---

